अतः स्मर्तानुभूतानामषज्ञेयगोचरः ।
अन्तर्यामीति वेदेषु वेदांते च गीयते ।३८
सर्वं तत्र स सर्वत्र व्याप्य तिष्ठति शाश्वत।
तथापि क्वापि केनापि व्यक्तमेषनदृश्यते।३९
नैवाय चक्षुषा ग्राह्यो नापरैरिन्द्रियैरपि ।
मनसैव प्रदीप्तेन महात्माऽवसीयते ।४०
न च स्त्री न पुमानेष नैव चापि नपुंसकः ।
नैवोर्ध्वं नापि तिर्यक् च नाधस्तान्न कुतश्चन ।४१
अशरीरं शरीरेषु चलेषु स्थाणुमव्ययम् ।
सदा पश्यति तं धीरो नरः प्रत्यवमर्शनात् ।४२

वायुने कहा बुद्धि इन्द्रिय और देह से वह अचल, सर्वव्यापक तथा अलग हैं, वहीआत्मा कहा जाता है, उसका हेतु-ज्ञान अत्यन्त कठिनहै, वह अनेक जन्म की परम्परा से जानने योग्यहै ।३६। बुद्धि, इन्द्रिय और देहमें सत्पुरुष आत्मानहीं मानते, स्मृतिके विचरणसे बुद्धि में स्मरणत्वका आश्रय संभवनहींहै, क्योंकि स्मृतिहीबुद्धिका परिणाम है तथा आश्रय-आश्रयीभाव मेंभेदहै । इन्द्रियकी भिन्नता में अज्ञान नरहनाही कारणहै, जैसे नेत्ररूपको देखताहै, स्पर्शका अनुभव नहीं करता परन्तु आत्मा प्रत्यक्ष योग सभी को ग्रहण करता है अथवा इन्द्रियके द्वारा ग्रहण करताहै,स्वयं गहण नहीं करता जबतक देहहै,तभीतक ज्ञानहै, देहके नष्ट होनेपर आत्मा अन्य देह में चला जाताहै,ऐसानहो तो कर्म का भोग किस प्रकार भोगे ? इस कारण आत्मा देहसे भिन्नहीहै ।३७। इस प्रकार बुद्धि आदि से भिन्न कर्म-फल का भोगने वालाकोई आत्माहै,जोसर्वज्ञाता तथा वेद:वेदान्तमें अन्तर्यामी कहा जाता है ।३८। वह सब में है, तथा सबको व्याप्त करके स्थितहै, कोईभी उसे प्रत्यक्ष देखनेमें समर्थ नहीं है ।३९। उसे नेत्रादि इन्द्रियोंके द्वारा ग्रहण नहीं किया जासकता महात्माजन मनको शुद्धकरके केवलयोगाभ्याससे ही जान सकते हैं ।४०। यह न स्त्री है न पुरुष, नपुंसक भी नहीं है, नऊपरहै,न नीचे न तिरछे है ।४१।देह में रहकर भी देहरहित, चलवस्तु में रह कर भी अचल

और अविनाशी है, इसे रपुरुष श्रवणादि अभ्याससे देख सकते हैं ।४२।

किमत्र वहुनोक्तेन पुरुषो देहतः पृथक् ।
अपृथग्ये तु पश्यति ह्यसम्यक् तेषु दर्शनम् ।४३
यच्छरीरमिद प्रोक्तपुरुषस्य ततः परम् ।
अशूद्धमवशं दुःखमध्रुवं न च विद्यते ।४४
विपदां बीजभूतेन पुरुपतेन संयुतः ।
सुखी दुःखी च मूढ़श्च भवति स्वेन कर्मणा ।४५
अद्भिराप्लावितं क्षेत्रं जनयत्यंकुरं तथा ।
अज्ञानातलावितं कर्म देहं जनयते तथा ।४६
अत्यंतमसुखावासाः स्मृताश्चैं कांतमृत्यवः ।
अनागता अतीताश्च तनवोऽस्य सहस्रशः ।४७
आगत्यागत्य शीर्णेन शरीरेषु शरीरिणः ।
अत्यन्तवसतिः क्वाऽपि केनापि च लभ्यते ।४८
छादितश्च वियुक्तश्च शरीरैरेषु लक्ष्यते ।
चन्द्रबिबवदाकाशे तरलरभ्रसचयः ।४९

वह पुरुष इस शरीर से भिन्न है, तथाजो उसे देहसे संयुक्त मानते हैं, उन्हें वास्तविक ज्ञान नहीं है ।४३। जिसे देह कहतेहैं, वह पुरुषसे भिन्न है, वह देह अशुद्ध, दुख स्वरूप तथा चल है, यदि पुरुष से संयुक्त होता तो इसमें यह दोष नहीं होते।४४। विपित्तिके बीज स्वरूप इस देहसे पुरुष का संयोग होनेके कारणहीयहकर्मानुसार सुखी-दुखीतथाअज्ञानी माना जाता है ।४५। जैसे पानी देने से खेत में अंकुर निकलताहैवैसे ही अज्ञानीरूपी जल से भीगनेसे अंकुर के समान ही देह से कर्म उत्पन्न होते हैं ।४६। यह देह अत्यन्तदुःख रूप,रोगी और मृत्यु मुखमें गिरनेवाला है, इसके हजारों शरीर हो चुके और होंगे ।४७। एक देह के जीर्ण होने पर यह पुरुष दूसरे देहमें जाता है, एक शरीर में कोई भी निरन्तर नहीं रहता ।४। इसका शरीरके साथ संयोग होता है. आकाश में मेघसे ढके हुए चन्द्रमडल के समान कभी प्रकट और कभी अप्रकट होता है ।४९।

अनेकदेहवेदेन भिन्ना वृत्तिर्हिरात्मनः ।
अष्टापदपरिक्षेपे ह्यक्षमुद्रे व लक्ष्यते ।५०
नैवास्य भविता कश्चिन्नासौ भवति कस्यचित् ।
पथि संगम एवायं दारैः पुत्रैश्च बन्धुभिः ।
यथा काष्ठं च काष्ठं च समेयातां महोदधौ ।
सीत्य च व्यपेयातां तद्वद्भूतसमागमः ।५२
स पश्यति शरीरं तच्छरीरं तन्न पश्यति ।
तौ पश्यति परः कश्चित्तावुभौ त न पश्यतः ।५३
ब्रह्माद्याः स्थावरांताश्च पशवः परिकीर्तित ।
पशूनामेव सर्वेषां प्रोक्तामेतन्निदशनम् ।५४
स एष बध्यते पाशैः सुखदुःखाशनः पशु ।
लीलासाधन भूतो य ईश्वरस्येति सूरयः ।५५
अज्ञोजतुरनीशोऽयमात्मनः सुखदुःखयोः ।
ईश्वरप्रेरितो गच्छेत्स्वर्गं वा श्वभ्रमेव वा ।५६
इयाकर्ण्यानिलवच मुनयः प्रीतमानसाः ।
प्रोचुः प्रणम्य तं वायु शैवागमविचक्षणम् ।५७

अनेक देहोंके भेदसे आत्माकी वृत्तिभी भिन्न-भिन्न प्रकार की दिखाई देतीहै, वह शारिफलके समान एकआकार होकर भी अनेक प्रकारका प्रतीत होताहै ।५०। उस पुरुषका न कभी कोईहुआ, न भविष्यमें होगा स्त्री और बन्धु-बान्धवों का संयोग यात्री के समान है ।५१। जैसे बहते हुए दो काष्ठ लहरोंसे मिलजाते और मिलकर पृथक होजातेहैं, वैसेही प्राणियोंका समागम है ।५२। वह जीवदेहको देखताहै, परन्तु देह जीनको नहीं देख सकता इस जीव और देह दोनोंको कोईअन्य देखता है, परन्तु यह उसे नहीं देख सकने ।५३। ब्रह्मा से स्थावर तक सबकी संज्ञा पशु है और यह दृष्टांत पशुओं के लिये ही कहाहै ।५४। यह पाशोंसे बँधता और सुख:दुख भोगता है, इसीलिए पशु कहा गयाहै विद्वानोंका कहनाहैकि यह ईश्वरके विलास का साधनहै ।५५। यह जीव अज्ञानी, अनीश और सुख-दु:खकी भूमिहैतथा

प्रभु प्रेरणासे इसे स्वर्ग-नरककी प्राप्तिहोतीहैं ।५६। सूतजी ने कहा-वायु के वचन सुनकर मुनि अत्यन्त प्रसन्न हुए और शिव-शात्र में प्रवीणवायु को प्रणाम कर कहने लगे ।५७।

## शिव तत्व वर्णन

योऽयं पशुरीति प्रोक्तो यश्च पाक्ष उदाहृतः ।
आभ्यां विलक्षणः कीश्चत्कोऽमस्ति तयोःपतिः ।१
अति कश्चिदपर्यंतरमणीयगुणाश्रयः ।
पतिर्विश्वस्य निर्माता पशपाशविमोचनः ।२
अभावे तस्य विश्वस्य सृष्टिरेषा कथं भवेत् ।
अचेतनत्वादज्ञानादनयोः पशुपादयोः ।३
प्रधानपरमाण्वादि यावत्किञ्चिचेतनम् ।
तत्कर्तृकंस्वयं दृष्टिं बुद्धिमत्कारणं विना ।४
जगच्च कर्तृ सापेक्ष कार्यं सावयव यतः ।
तस्मात्कार्यस्य कर्तृत्वं पत्युर्न पशुपाशयोः ।५
पशोरपि च कर्तृत्वं पत्युः प्रेरणापूर्वकम् ।
अयथाकरणज्ञानमंधस्य गमनं यथा ।६
आत्मानं च पृथङ् मत्वाप्रेरितारं ततः पृथक ।
असौ जुष्टस्ततस्तेन ह्यमृत्वया कल्पते ।७

मुनियोंने कहा-आपने जो पशु तथा पाश कहा है, इनसे विलक्षण इनका स्वामी कौन है ! ।१। वायु ने कहा-एक अनन्त रमणीय गुणों का आश्रय, जगदीश्वर तथा पशुकी पास जुड़ाने वालाही स्वामी है।०। उसके विना यह सृष्टि कैसे होसकती है, पशु और पाशके अचेतनतथा ज्ञान रहित होनेसे ।३। प्रधान परमाणु आदि जो अचेतनहैं, उसका स्वयं कर्तृत्व चेतन सम्बन्धरूप बीज के विना किसीनेभी देहीं देखा ।४। यह विश्य कर्मसापेक्ष है, कर्ताकेबिना नहीं होता, कार्यअवयव रूपहै तथा अवयव युक्तकार्यत्व के कारण घटके समानहै,इसलिएकार्यका कर्तृपन ईश्वरमें है, पशु पाश जीव तथा कर्मसेंनहीहै ।५। ईश्वरकी प्रेरणा से जीवमें भी कर्तापन प्रतीत होता

है,परन्तु वह कर्तृत्व यथार्थ नहीं होता । जैसे अंधा स्वयं नहीं चलसकता दूसरे के सहारेचलता है वैसे ही जीव का कर्तृत्व समझो ।६ अपने आत्मा और प्रेरकको पृथक् मानकर आत्माउपासना के द्वाराईश्वर की कृपापाकर अमृत हो जाता है ।७।

पशोःपाशस्य पत्युश्च तत्त्वतोऽस्ति पदं परम् ।
ब्रह्मवित्तद्विदित्वैव योनिमुक्तो भविष्यति ।८
सयुक्तमेतद्द्वितय क्षरनमक्षरमेव च ।
व्यक्ताव्यक्तं बिभर्तीशो विश्वं विश्वमोचकः ।९
भोक्ता भोग्यं प्रेरियता मंतव्यं त्रिविध स्मृतम् ।
नातः परं विजानद्भिर्वेदितव्यं हि किञ्चन ।१०
तिलेषु वा यथा तैल दध्नि वा सर्पिरर्पितम् ।
यतापः स्रोतसि व्याप्ता यथारण्यां हुताशनः ।११
एवमेव महात्मानमात्मन्यात्मलिक्षणम् ।
सत्येन तपसा चैव नित्ययुक्तोऽनुपश्यति ।१२
य एको जालवानीश ईशानीभिः स्वशक्तिभिः ।
सर्वाल्लोकानिमान् कृत्वा एक एव स ईशते ।१३
एक एव सदा रुद्रो न द्वितीयोऽस्ति कश्चन ।
संसृज्य विश्वभुवनं गोप्ता ते संचुकोच यः ।१४

पशु, पाश और पतिका जो तत्त्वपूर्वक अन्तर है उसे जान कर ब्रह्मज्ञानी पुरुष योनिमुक्तहोता है ।८। क्षर, अक्षर दोनों मिलकर व्यक्त अव्यक्त को धारण करते हैं और ईश्वर संसार के बंधन से मुक्त कराने वाले है ।९। भोक्ता, भोग्य और प्रेरक यहतीनहैं, जानने वालोंको इनसे परे किसी अन्य के जानने की आवश्यकता नहींहै ।१०। जैसे तिलो मेंतैल,दही में घी,स्त्रोत मे जल,अरणिकी स्थिति है ।११। वैसेही अपने आत्मा में आत्मा विलक्षण रूप से स्थित है और वह सत्य तथा तपनिष्ठ होने से दिखाई देता है ।१२। इन्द्रजालके सजान मायासेयुक्त ईश्वरशीभूत करनेवाली अपनी शक्तियों से इन सबको वश करकेएक ही स्थित है ।१३। वह रुद्र एक ही है,दूसराकोई नहीं, वही सृष्टि की रचना करके रक्षा और संहार करते हैं ।१४।

विश्वतश्चक्षु रेवायमुतायं विश्वतोमुखः ।
तथैव विश्वतोबाहुर्विश्वयः पादसयुतः ।१५
द्यावभूमि च जनयन् देव एको महेश्वरः ।
स एव सर्व देवानां प्रभवश्चोद्भवस्तथा ।१६
हिरण्यगर्भं देवानां प्रथमं जनयेदयम् ।
विश्वस्मादधिको रुद्रो महर्षिरिति हि श्रुतिः।१७
वेदाहमेतं पुरुषं महांनममृतं ध्रुवम् ।
आदित्यवर्णं तमाः परस्तात्सतस्थितं प्रभुम् ।१८
अस्मान्नास्ति परं किंचिदपरं परमात्मनः ।
नाणीयोऽस्ति न च ज्यायस्तेन पूर्णमिदं जगत् ।१९
सर्वाननशिरोग्रीवः सर्वभूतगहाशयः ।
सर्वव्यापी च भगवांस्तस्मात्सर्वगतः शिवः ।२०
सर्वतः पाणिपादोऽयं सर्वतोऽक्षिशिरोमुखः ।
सर्वतः श्रुतिमांल्लोके सर्वमावृत्व तिष्ठति ।२१

सब जगत्इसके नेत्र तथा मुखहैं जगत् के भुजाऔरचरणही, विराट् पुरुष के भुजा और चरण हैं ।१५। वह एकही देवता स्वर्ग और पृथ्वीका उत्पन्न करनेवालाहै,सब देवताओंको वहीउत्पन्नकरतातथा पालनभीकरता है ।१६। जो प्रथम ब्रह्मा को उत्पन्न करता है, वही जगदोत्पादक रुद्र है, श्रुतियाँ यही कहती हैं ।१७। जिसका आदित्यके समान तेजोमय वर्णहै,को अन्धकारसे परे हैं, उस अमृत स्वरूपअचल पुरुषको मैं जानताहूँ ।१८।इस परमेश्वर से परे अन्य कुछनहीं है,इससे सूक्ष्म अथवा स्थूल भी कोई नहीं इसने सम्पूर्ण विश्व को परिपूर्ण किया हुआहै ।१९। वहएक वृक्ष के समान अचल हुआस्वर्ग में स्थितहै,उसकेसंकल्पसेही यह चराचर विश्वप्रकट होता है, सबके मुख,शिर,कंठ आदि उसीके अङ्ग हैं,वह सब प्राणियों के हृदय में स्थित,सर्वव्यापी होनेसे सर्वगत एवं शिव कहा जाता है ।२०। इन्हींके हाथ चरण,नेत्र,शिर,मुख सब ओर हैं इन्हीं के श्रोतृ सब ओर हैं,यह सबकोढक कर स्थित हैं ।२१।

सर्वेन्द्रियगुणाभासः सर्वेन्दियविवर्जितः ।
सर्वस्य प्रभुरीशानः सर्वस्य शरण सुहृत् ।२२
अचक्षुरपि यः पश्यत्यकर्णोऽपि शृणोति यः ।
सर्व वेत्ति न वेत्ताऽस्य तमाहुः पुरुष परम् ।२३
अणोरणीयान्महतो महीयानयमव्ययः ।
गुहायां निहितश्चापिजंतोरस्य महेश्वरः ।२४
तमक्रतुं क्रतुपाय महिमातिशयान्वितम् ।
धातुः प्रसादादीशानं वीतशोकः प्रपश्यति ।२५
वेदाहमेनमजरं पुराण सर्वगं विभुम् ।
निरोधं जन्मनो यस्यवदति ब्रह्मवादिनः ।२६
एकोऽपि त्रानिमांल्लोकान् बहुधाशक्तियोगत।
विदधाति विचेत्यंते विश्वमादौ चित्राकृतिः परा ।
विश्वधात्रीत्यजाख्या च शैवी चित्राकृतिः परा ।
मामजां लोहितां शुक्लां कृष्णमेकां त्वजः प्रजाम् ।२८

सम्पूर्ण इन्द्रिय और गुणों के अभ्यासरूप इन्द्रियों से रहित सर्वेश्वर तथा सभीके शरणदाता और मित्रहैं ।२२। बिना नेत्र ही जो देखते, बिना कान सुनते जो सबको जाननेवाले परन्तु उन्हें जाननेवाला कोई नहीं वही शिव पुराण-पुरुषकहे जातेहैं।२३। वह सूक्ष्मसेभी सूक्ष्म और महान् से भी महान् हैं,यही अविनाशी,महेश्वर इस जीवके हृदयाकाश में स्थित हैं।१४। उस क्रतुहीन,यज्ञ स्वरूप,महान्महिमा सम्पन्नईशान देवको, उसीपरमात्मा की प्रसन्नता से शोकरहित देखते हैं ।२५। इस सर्वव्यापी परमेश्वर कोवेद जराहीन, पुराणपुरुष तथा सर्वगामी कहते हैं ब्रह्मवादियों के अनुसारइसी परमेश्वर शिव के ध्यानसे जन्म-मरण रुक जाता है।२६।वह एकहीईश्वर अपनी शक्तिसे तीनों लोकों की रचना करके अन्त में उसकासंहारकरदेता है ।२७। विश्व को उत्पन करने वाली प्रकृति अजा है, वही शैवी है, वह रजोगुण वालीहोनेसे लालवर्णकी,सत्वगुण वालीहोनेसे श्वेतवर्ण की तथा तमोगुण वाली होने से काले वर्ण की है ।२८

जनित्रीमनुशेतेऽन्यो-जुषमाणः स्वरूपिणीम् ।
तामेवाजामजोऽन्यस्तुभुक्तभोगां जहाति च ।२९
द्वौ सुपर्णौ च सयुजौ समानं वृक्षमास्थितौ ।
एकोऽत्ति पिप्पलं स्वादु परोऽनश्नन् प्रपश्यति ।३०
वृक्षे ऽस्मिन् पुरुषो मग्नो मुह्यमानश्च शोचति ।
दुष्टमन्यं यदा पश्येदीश परमकारणम् ।३१
तदाऽस्या महिमानं च वीतशोकः सुखी भवेत् ।
छदांसि यज्ञाः क्रतवो यद्भुतं भव्यमेव व ।३२
मायी विश्वं सृजत्यस्मिन्निविष्टो मायया परः ।
मायां तु प्रकृतिं विद्यान्मायिनं तु महेश्वरम् ।३३
तस्यास्त्ववयवैरेव व्याप्तं सर्वमिदं जगत् ।
सूक्ष्मातिसूक्ष्ममीशानं कललस्यापि मध्यतः ।३४
स्त्रष्टारमपि विश्वस्य वेष्टितारं च तस्य तु ।
शिवमेवेश्वरं ज्ञात्वा शांतिमत्यंतमृच्छति ।३५

यह अनेक प्रकार की प्रजा की उत्पत्ति करने वाली है, जीव इसको भोगता हुआ सोता है तथा वह अज इसे भोगकर त्याग देता है ।२९। दो सुपर्ण समानअवस्था के सखा हैं, देहरूपी वृक्षपर समान रूपसे स्थितहैं,उनमें से एक जीवहै जो वृक्ष के फलखाता अर्थात् कर्म-फल भोगता है और दूसरा परमात्मा है जो देखताहै ।३०। इस संसार रूपी वृक्ष पर यह पुरुषभोगोंको भोगता हुआ मोहवश शोच करताहै, परन्तुजबशुद्ध होकर ध्यानकरताहैतब परमकारण परमेश्वर के ज्ञान से ।३१। अपनी परमेश्वर रूपिणी मायाको देखकर शोक मुक्त हो जाताहै तब आनन्द प्राप्तहोता है, छन्द,यज्ञ, कर्मभूत, भविष्यत, वर्तमान जो हैं ।३२। इस माया को प्राप्त होकर वह माया का निर्माण करता है, क्योंकि मायाप्रकृति स और मायापति परमेश्वरहै ।३३। इन्हीं के अवयवों से सम्पूर्ण विश्वव्याप्त हैं, सूक्ष्मातिसूक्ष्म ईशान देव को, गर्भ के मध्य में ।३४। सम्पूर्णविश्व का निर्माता और सचेष्ट करने वाला शिव ही है,ऐसा जानकर मनुष्य शान्ति को पाता है ।३५।

स एवं कालो गोप्ता च विश्वस्याधिपतिः प्रभुः ।
तं विश्वाधिपतिं ज्ञात्वा मृत्युपाशात्प्रमुच्यते ।३६
घृतात्परं मंडिमिव सूक्ष्मं ज्ञात्वा स्थितं प्रभुम् ।
सर्वभूतेषु गूढं च सर्वपापैः प्रमुच्यते ।३७
एष ववं परो देवो विश्वकर्मा महेश्वरः ।
हृदये संनिविष्टं तं ज्ञात्वैवामृतमश्नुते ।३८
यदा समस्तं न दिवा न रात्रिर्न सदप्यसत् ।
केवलः शिव एवैको यतः प्रज्ञा पुरातनी ।३९
नैनमूर्ध्वं न तिर्यक्व न मध्यं पर्यजिग्रहत् ।
न तस्य प्रतिमा चास्ति यस्य नाम महद्यशः ।४०
अजातमिममेवेके बुद्ध्वा जन्मनि भीरवः ।
रुद्रस्यास्य प्रपद्यन्ते रक्षार्थं दक्षिणं मुखम् ४१
द्वे यक्षरे ब्रह्मपरे त्वनते सभुदाहृते ।
विद्याविद्ये समाख्य ते निहिते यत्र गूढवत् ।४२

वही कायरूप है, उसी परमेश्वर को ससार का रक्षक तथास्वामी जानकर मनुष्यकाल के पाश से मुक्त होताहै ।३६। घृत के परमाणु केतुल्य शिव को सूक्ष्म जानकर तथा उसेसबप्राणियों के अन्तर में विद्यमान समझ कर मनुष्य सबपापों से मुक्तहोजाताहै ।३७। यह परदेव विश्वकर्मा शिवहैं, इनको हृदय में विद्यमान जानकरयह जीव अमृतत्व को प्राप्त होताहै ।३८। जब दिन. रात्रि, सत्, असत् कुछ भी नहीं था, तब एक मात्र शिव ही थे, जिनसे सनातनी प्रज्ञा प्रकट होती है ।३९। इनको ऊँचे, नीचे, तिरछे कोई भी नहीं पा सकता, उनके समान कोई नहीं है, जिनके नामका अत्यन्तयशहै ।४०। अनेकजन्मोंसे भयभीत मनुष्यइस परमेश्वर को एक अजन्माजानकर रक्षा के हेतु रुद्रोंको प्राप्त होते हैं ।४१। रक्षा का उपाय कहा है कि ब्रह्मामें दो अक्षर ही है, जो अनन्त हैं, वे विद्या और अविद्या में स्थितरह कर गूढ़हो गये हैं ।४२।

क्षरं त्वविद्या ह्यमृतं विद्येति परिगीयते ।
ते उभे ईशते यस्तु सोऽन्यः खलु महेश्वरः ।४३

एकैकं बहुधा जालं विकुर्वन्नेकवच्च यः ।
सर्वाधिपत्यं कुरुते सृष्ट्वा सर्वानन् प्रतापवाम् ।४४
दिश ऊर्ध्वमधस्तिर्यग्भासयन् भ्राजते स्वयं ।
यो निः स्वभावादप्येको वरेण्यस्त्वधितिष्ठति।४५
स्वभाववाचकान्सर्वान्वाच्यांश्चपरिणामयन् ।
गुणांश्च भोग्यभोक्तृत्वे तद्विश्वमधितिष्टति ।४६
ते वै गुह्योपनिषदि गूढं ब्रह्म परात्परम् ।
ब्रह्मयोनिं जगत्पूर्वं विदुर्देवा महर्षयः ।४७
भावग्राह्यमनीहाख्यं भावाभावकरं शिवम् ।
कलासर्गकरं देवं ये विदुस्ते जहुस्तनुम् ।४८
स्वभावमेके मन्यते कालमेके विमोहिताः ।
देवस्य महिमा ह्येष येनेदं भ्राम्यते जगत् ।४९

अविद्या से संसार चक्र में पड़ता तथा विद्या से अमृतत्व को प्राप्त होता है, विद्या-अविद्या दोनों का अधीश्वर महेश्वर ।४३। एक ही परमात्मा है जो अनेक प्रपंचों की रचना करता तथा सबको उत्पन्न कर उनपर शासन करता है। ४४। ऊपर, नीचे और सम्पूर्ण दिशाओं में सब पर आधिपत्य करके वही विराजमान है. विश्व का कारण होने से वह एक ही सर्वश्रेष्ठ है ।।४५। स्वभाव रूप शब्द और अर्थों का परिणाम न करके गुणों के भोग्यत्व और भोक्तृत्व में वह अधिष्ठित हैं ।४६। उस उपनिषद में गूढ़ परात्पर ब्रह्म तथा संसार का उत्पन्न करनेवाला वह प्रथमदेव ऋषियों ने जाना था ।४७। संसार का आश्रय तथा सृष्टि और संहार की कलावाला वह परमेश्वर प्रीति से जाना जाता है, उसे जो कोई मान लेता है, वह कि शरीर रूपी बन्धन को प्राप्त नहीं होता ।४८। उसे कोई स्वभाव कहते हैं, कोई काल कहते हैं, परन्तु जानता कोई नहीं, सभी मोहित हैं, उस जगतदेव की महिमा ने इस संसार को भ्रमा रखा है ।४९।

येनेदमावृतं नित्यं कालकालात्मना यतः ।
तेनेरितमिदं कर्म भूतैः सह विवर्तते ।५०

तत्कर्म भूयशः कृत्वा विनिवृत्य च भूयशः ।
तत्वस्य सह तत्वेन योगं चापि समेत्य वै ।५१
अष्टाभिश्च त्रिभिश्चैव द्वाभ्यां चैकेन वां पुन ।
कालेनात्मगुणैश्चापि कृत्स्नमेवजगत् स्वयम् ।५२
गुणैरारम्य कर्माणि स्वभावादीनि योजयेत् ।
तेषामभावे नाश स्यात्कृयस्यापि च कर्मणः ।५३
कर्मक्षये पुनश्चान्यत्तयो याति स तत्वतः ।
स एवादिः स्वयं योगनीमित्तं भौक्तृभोगयौ ।५४
परस्त्रिकालादकलः स एव परमेश्वरः ।
सविर्वत् त्रिगुणाधीशो ब्रह्म साक्षात्परात्परः ।५५
तं विश्वरूपमभवं भावनीयं प्रजापतिम् ।
देवदेवं जगत्पज्यं स्वचित्तस्थमुपास्महे ।५६

काल के भी काल, जिस परमेश्वर ने नित्य जगत् को आवृत्त किया हुआ है, उनके द्वारा प्रेरितकर्म भूतों के साथ प्रकाशित होते हैं ।५०। वह विभिन्नकर्मोंको करके फिरकलादि तत्वऔर सत्वगुण के आश्रितहोकरयोग को प्राप्त होकर ।५१। आकाशादि आठ मूर्ति, सत्यावादि तीन गुण, विद्या, अविद्या अथवा एककालया अपनेगुणों से इस सम्पूर्ण विश्वको ।५२। गुणानुसार कर्मोंका आरम्भ कर, स्वभाव प्राणियोंको प्रेरितकर कार्य करताहै, उन कर्मोंके अभावमें किये हुए कर्मभी नष्ट हो जाते हैं ।५३। कर्मोंके क्षीण होने से फिर जन्मनहीं होता, भोक्ता और भोगका यह आदि योग तुम्हारे प्रति कहाहै ।५४।यह परमेश्वर निर्गुण एवं सबका ज्ञाता है,तीनों गुणोंका स्वामी, परेसे भी परे साक्षात् ब्रह्म है ।५५। जो उस विश्व रूप, विश्कर्ता, प्रजापतियों के देव,जगत्पूज्य शिवकी स्वस्थ चित्तसे उपासना करतेहैं ।५६।

कालादिभिः परो यस्मात्प्रपंचः परिवर्तते ।
धर्मावहं पापनुदं भोगेशं विश्वधाम च ।५६
तमीश्वराणां परमं महेश्वरं तं देवतानां परमञ्च दैवतम् ।
पतिं पतीनां परमं परस्ताद्विदाम देवं भुवनेश्वरेश्वरम् ।५८

न तस्य विद्यते कार्यं कारणं च न विद्यते ।
न तत्समोऽधिकश्चापि क्वचिज्जगति दृश्यते।५९
परास्य विविधा शक्ति श्रुतौ स्वाभाविकी श्रुता ।
ज्ञानं बलं क्रिया चैव याभ्यो विश्वमिदं कृतम् ।६०
न तस्यास्ति पतिः कश्चिन्नैव लिंगं न चेशिता ।
कारणं कारणानां च स तेषामधिपाधिपः ।६१
न चास्य जनिता कश्चिन्न च जन्म कुतश्चन ।
न जन्म हेतवस्तद्वन्मलमायादिसंज्ञकाः ।६२
स एकः सर्व भूतेषु गूढो व्याप्तश्च विश्वतः ।
सर्वभूतांतरात्मा च धर्माध्यक्ष कथ्यते ।६३

कालादिसे भी परे जिस परमेश्वरसे यह प्रपंच प्रारम्भ होता है उस धर्मकर्मा,पापहारी ऐश्वर्यों के ईश्वर तथा संसार में व्यापक ।५७। ईश्वरी केभी ईश्वर देवाधिदेव, स्वामियोंके स्वामी भुवनेश्वर महेश्वर देवका भजन करते हैं ।५८। उनसे अधिक अथवा इनके समान कोई नहीं हैं, उन्हें किसी कार्यऔरसाधनकी अवश्यकता नहीं है ।५९। उनकी पराशक्ति अनेक प्रकार कीसुनी गयीहै, उसमें ज्ञान, बल और क्रिया निहितहै, उसी से यह सम्पूर्ण विश्व प्रकट हुआ है, ।६०। उसका कोई स्वामीनहीं, कोईउसके साक्षात्रूप कोभी नहीं कह सकता कार्य और कारणोंका स्वामी वही है ।६१। उसका कोई उत्पन्नकर्त्तानिहीं, उसकाकभी जन्म नहीं हुआ और न उसके जन्म लेने का कोई कारण हीहै ।६२। वह एक ही सब प्राणियोंमें व्याप्त है, वह सब जीवों का अन्तरात्मा है तथा वही धर्माध्यक्ष कह जाता है ।६३।

सर्वभूताधिवासश्च साक्षी चेता च निर्गुणः ।
एको वशी निष्क्रियाणां बहूनां विवशात्मनाम् ।६४
नित्यानामप्यसौ नित्यश्चेतनांता च चेतन ।
एको बहूनां चाकामः कामानीशः प्रयच्छति ।६५
सांख्ययोगाधिगम्यं यत्कारणं जगत,पतिम् ।
ज्ञात्वा देवं पशु पाशैः सर्वेरेव विमुच्यते ।६६

विश्वकृद्विश्ववित्स्वात्मयोनिज्ञः कालकृन्गुणी ।
प्रधानः क्षेत्रज्ञपतिर्गुणेशः पाशमोचकः ।६७
ब्रह्माण विदधे पूर्वं वेदांश्चोपादिशत्स्वम् ।
यो देवस्तमहं बुद्ध्वा स्वात्मबुद्धिप्रसादत ।६८
मुमुक्षुरस्मात्संसारात्प्रपद्ये शरणं शिवम् ।
निष्कल निष्क्रिय शांतं निरवद्यं निरंजनम् ।६९
अमृतस्य परं सेतुं दुग्धेधनमिधानिलम् ।
यदा चर्मवदाकाशं वेष्टयिष्यंति मानवाः ।७०

वही सब प्राणियों में निवास करने वाला, वही सबका साक्षी वही चेतना तथा निर्गुण है, वह अनेकाही असंख्य योगियों का वशी करने में समर्थ है ।६४। अथवा विश्वात्मा निष्क्रिय पुरुषों को वश में करने वालाहै, देह-धारियों में समयानुसार प्रजोत्पत्ति के हेतु बीज उत्पन्न करनेवालाहै, उसेजा मुमुक्षुजन आत्मा में देखते हैं, उनको ही सदा सुख की प्राप्ति होती है, यह नित्यों का नित्य चेतनो का चेतन कर्त्ता स्वयकामना रहित रह कर दूसरों की काम्य फलदेता है ।६५। सांख्य योग के द्वारा जानने योग्य कारण रूप, विश्व के ईश्वर शिव को इस प्रकार जान लेनेपरप्राणी सभी कर्म-बन्धनोंसे मुक्त होता है ।६६। विश्व के कर्त्ता, विश्व के ज्ञाता, प्राणियों के कर्मबीज के ज्ञाता, कालकेकर्त्ता, गुणी-प्रधान तथा प्राणियों के स्वामी गुणेश, कर्मबन्धन से मुक्त कराने वाले ।६७। उन शिव ने पहिले ब्रह्मा को बनाया और उस वेदों का उपदेशकिया, उसदेवता को अपनी आत्म-बुद्धि और उसके प्रसादसे जानकर ।६८। मैं मोक्ष की कामना वाला इस जगत् से मुक्त होने के लिए शिवजी की शरण को प्राप्त होता हूँ । वह शिवजीकला तथाक्रियासेरहित शान्त तथा अनिद्य हैं ।६९। जो दुःख रूपी ईंधन को अग्नि है, उसके बिना दुःख निवृत्ति का कोई उपाय नहीं । जब मनुष्य अपने देह में चर्मके समान आकाश की लपेट लेंगे ।७०।

तदा शिवमविज्ञाय दुःखस्यांतो भविष्यति ।७१
तपः प्रभावाद्देवस्य प्रसादाच्च महषयः ।

आत्माश्रमोचितज्ञानं पवित्रं पापनाशनम् ।७२
वेदांते परमं गुह्यं पुरा कल्पप्रचोदितम् ।
ब्रह्मणो वदनाल्लब्धं मयेदं भाग्यगौरवात् ।७३

तब शिवके जाने बिना भले ही दुःख का अन्त संभव होता ।७१। तपके प्रभावसे तथा देव के प्रसादसे ऋषिगण संन्यासाश्रमके पवित्र और पाप नष्ट करने वाले ज्ञानको ७२। जो वेदान्तमें परमगुह्य और पूर्व कल्पमें कहे हुए हैं, यह मैंने अपने सौभाग्यके कारण ब्रह्माके मुखसे ही सुना है ।७३।

## ।। शिव से काल-स्वरूप शक्ति कथन ।।

कालदुत्पद्यते सर्वं कालादेव विपद्यते ।
न कालनिरपेक्षं हि क्वचित्किंचिद्धि विद्यते ।१
यदास्यांयर्गतं विश्वं शश्वत्संसारमण्डलम् ।
सर्गसंहृतिमुद्राभ्यां चक्रकृत्परिवर्तो ।२
ब्रह्मा हरिश्च रुद्रश्च तथाऽन्ये च सुरासुराः ।
यत्कृतां नियतिं प्राप्य प्रभवो नातिवर्तितुम् ।३
भूतभव्यभविष्याद्यैर्विभज्य जरयन् प्रजाः ।
अतिप्रभुरिति स्वैरं वर्ततेऽतिभयङ्करः ।४
क एष भगवान् कालः कस्य वा वशवर्त्ययम् ।
कं एवास्य वशे न स्यात्कथयैतद्विचक्षण ।५
कालाकाष्टानिमेषादिकलाकलित विग्रहम् ।
कालत्मेति समाख्यातां तेजो माहेश्वरं परम् ।६
यदलंघ्यमशेषस्य स्थावरस्य चरस्य च ।
नियोगरूपमीशस्य बलं विश्वनियामकम ।७

मुनियों ने कहा—काल से ही वस्तु की उत्पत्ति और लय है, क्योंकि काम कभी निरक्षेप नहींरहता ।१। जब यह सम्पूर्ण जगत् लीन होजाताहै, तब पुनः उत्पन्न होता है, यह उत्पत्ति और प्रलय चक्र के समान चलती ही रहतीहै ।२। ब्रह्मा, विष्णु रुद्र तथा अन्य देवता, जिसके नियमका उल्लंघन करने में समर्थ नही हैं ।३।जो भूत, भविष्य, वर्तमान रूपमें कालका विभाग

करके प्रजाको जराग्रस्त करके यहकालस्वच्छ और भंयकर रूपसे वर्तमान रहता है ।४। वह काल क्याहै ? किसके वशमें रहता है? इसके वशमें कौन नहीं हो सकता ? यह सब हमारे प्रति कहिये ।५। वायु ने कहा-कला, काष्टा, निमेश और कलाओं की वृद्धियहकालकादेहहै, यहीकयात्मामहेश्वर का तेज कहागयाहै ।६। जिसे कोईभी स्थावर जगमप्राणी उल्लंघननहीं करसकता, वह ईश्वर का नियोगरूप जगत की रक्षा करने वाला है ।७।

पस्यांशांशमयी शक्तिः कालात्मनि महात्मनि ।
ततो निष्क्रम्य सकांता विसृष्टाग्नेरिवायसी ।८
तस्मात्कालवशे विश्वं न स विश्वशे स्थितः ।
शिवस्य त वशे कालो न कालस्य वशे शिवः ९
यतोऽपतिहितं शार्वं तेज काले प्रतिष्ठितम् ।
महती तेन कालस्य मर्यादा हि दुरत्यया ।१०
कालं प्रज्ञाविशेषेण कोऽशूिवर्तितमर्हति ।
कालेन तु कृतँ कर्म न कश्चिदतिवर्तते ।११
एकच्छत्रां महीं कृत्स्नां ये पराक्रम्य शासति ।
तेऽपि नैवातिधर्तन्ते कालबेलामिवब्धयः ।१२
ये निगृह्येंद्रियग्रामं जयति सकद्धं जगत् ।
न जयंत्यपि ते कालो जयति तानपि ।१३
आयुर्वेदविदो वेद्यास्त्वनुष्ठितरसायनाः ।
न मृष्युमति वर्तन्ये कालो हि दुरतिकम! ।१४

उसकी अंशमयी शक्ति कालात्मारूप से प्रविष्ट होगई, जैसे लोहे में अग्नि प्रवेश करती है ।८। इसलिये कालके वश में विश्वहै, परन्तु काल के वश में नहीं, केवल शिवजी के वश में वहकालहै, परन्तु शिवजी काल के वश में नहीं है ।९। जिस कारण शिव का तेज काल में निहित है, उस कारण महत् से परे काल की मर्यादा को कोई मिटा नहीं सकता ।१०। अत्यन्त बुद्धिमानी करके भी कोई काल को अन्यथाकरनेमें समर्थ नहीं है, क्योंकि कालके कर्म को कभी अन्यथानहीं कियाजासकता है ।११। जोअपने

पराक्रम से इस पृथिवी को वश में करके एक छत्र शासन करता है, वह भी काल की मर्यादा का उल्लंघन नहीं कर सकता ।१२। जो इन्द्रियों को वश में करके सम्पूर्ण जगत को जीत लेते हैं, वे भी काल पर विजय नहीं प्राप्त कर सकते, किन्तु काल उन पर विजय प्राप्त कर लेता है ॥१३॥ आयुर्वेद और रसायन के ज्ञाता वैद्य भी काल को मिटाने में समर्थ नहीं हैं, क्योंकि काल दुरितक्रम है ।१४।

श्रिया रूपेण शीलेव बलेन च कुलेन च
अन्यच्चिचतयते जंतुः कालोऽन्यत्कुरुते बलात्।१५
अप्रियैश्च प्रियैश्चैव ह्याचिंतितसमागमैः ।
संयोजयति भूतानि वियोजयति चेश्वरः ।१६
यदैव दुखितः कश्चित्तदैव सुखितः परः ।
दुर्विज्ञेयस्वभावस्य कालस्याहो विचित्रता ।१७
यो युवा स भवेद्वृद्धो यो बलोयान्स दुर्बलः ।
यः श्रीमान्सोऽपि निःश्रीकः कालश्चित्रगतिर्द्विजाः ।१८
नाभिजात्यं न वै शील न च नैपुणम् ।
भवेत्कार्याय पर्याप्तं कालश्च ह्यनिरोधकः ।१९
ये सनाथाश्च दातारो गीतवाद्यैरुपस्थितः ।
ये चानाथाः परान्नादाः कालस्तेषु समक्रिय।२०
फलत्पकाले न रसायनानि सम्मक्तान्यपि चौषधानि ।
तान्येव कालेन समाहृतानि सिद्धिप्रयांत्याशु सुखंदिशंति।२१

लक्ष्मी, रूप, शील आदि से जीव कुछ और ही सोचता है, परन्तु काल का बल कुछ और ही करता है ।१५। अप्रिय, प्रिय तथा अचिंतित वस्तुओं को प्राप्ति या अभाव तथा प्राणियों का संयोग या वियोग काल के ही कर्म हैं ।१६। जैसे कोई एक दुःखी होता है, वैसे ही कोई अन्य सुखी होता है, इस प्रकार काल का स्वभाव और गति जानने में कठिन है ।१७। युवा वृद्ध हो जाता है बली निर्बल होता है, लक्ष्मीपति कंगाल हो जाता है इस प्रकार काल की गति विचित्र ही है ।१८। जाति, शील, बल, चतुराई

यह कार्य के लिए पूर्ण नहीं होती, इसका प्रतिरोधक काल ही है।१९अत्यन्त मनोहर गायन-वादन के शब्दों में स्थित धनिक तथा पराया अन्न खाकर जीने वाले अनाथ इनमें काल का व्यवहार समान ही है।२०। श्रेष्ठ औषधि या रसायन भी अकाल में फल-प्रद नहीं होती, परन्तु श्रेष्ठ काल में दी हुई साधारण औषधि भी शीघ्र ही सुख देने वाली हो जाती है ।२१।

नाकालतोऽयं म्रियते जायते वा नाकालतः पुष्टिमय्यामुपैति ।
नाकलतः सुखितं दुःखितं वा नाकालिक वस्तु समस्ति किंचित्।२२
कालेन शीत प्रतिवाति वातः कालेन वृष्टिर्जलदानुपैति ।
कालेन चोष्भा प्रशमं प्रयाति कालेन सर्वं सफलत्वमेति ।२३
कालश्च सर्वस्या भवस्य हेतु कालेन सस्याति भवंति नित्यम् ।
कालेन सस्यानि लय प्रयांति कालेन संजीवति जीवलोकः ।२४
इत्थ कालात्मनस्ततत्वं यो विजानाति तत्वतः ।
कालात्मानमतिक्रम्य कालातीतं स पश्यति ।२५
न यस्य कालो न च बंधमुक्ति न य पुमान्न प्रकृतिनविश्वम् ।
विचित्ररूपाय शिवाय तस्मै नमः परस्मै परमेश्वराय ।२६

काल के विना प्राणी का मरण, जन्म ग्रहण, पुष्टि आदि संभव नहीं है । काल के बिना सुख-दुःख की प्राप्ति भी नहीं होती अकाल की कोई वस्तु समान नहीं होती।२२।काल से ही शीतल समीर बहती है,काल से ही मेघ वर्षा करते हैं, काल से ही उष्णता शांत होती है तथा काल से ही सब कार्य सफल होते हैं।२३। काल से ही सबकी उत्पत्ति का कारणहै, काल से खेती होती और काल से ही नष्ट हो जाती है, काल से ही सब लोक जीवित हैं ।।२६।। इस प्रकार जो कालात्मक परमेश्वर के तत्व को जानता है, वह कलात्मक का अतिक्रम करता हुआ निर्गुण ब्रह्म को प्राप्त होता है ।।२५।। जिसे न काल का बन्धन है, न मुक्ति है, जो पुरुष प्रकृति और विश्वरूप तथा विचित्र रूप है, उस परमात्मा पुरुष शिव के लिये नमस्कार है ।।२६।।

## ।। शिव द्वारा क्रीड़ा के रूप में जगत का निर्माण ।।

केन मानेन कालेस्मिन्नायुः संख्या प्रकल्प्यते ।
सख्यारूपस्य कालस्य कः पुनः परमोऽवधि ।१
आयुषोऽत्र नमेषाख्यमाद्यमानं प्रचक्षते ।
संख्यारूपस्य कालस्य शांत्यतीतकलावधिः ।२
अक्षिपक्ष्मपरिक्षेपो निमेषः परिकल्पितः ।
तादृशानां निमेषाणां काष्ठा दश पंच च ।३
काष्ठास्त्रिंशत्कला नाम कलास्त्रिंशन्मुहूर्तकः ।
मुहुर्त्तानामपि त्रिंशदहोरात्रं प्रचक्षते ।
त्रिंशत्संख्यैरहोरात्रैर्मासः पक्षद्वयात्मकः ।५
ज्ञेयं पित्र्यमहोरात्र मासः कृष्णसितात्मकः ।६
मासैस्तैरयनं षड्भिर्वर्ष द्वे चायने मतम् ।
लौकिकेनैव मानेन शब्दो यो मानुषः स्मृतः ।७

ऋषियों ने कहा—इस काल में आयु की संख्या की कल्पना किस प्रमाण से की जाती है ? संख्या-रूप काल की परम अवधि क्या है ? ।१। वायु ने कहा-आयु का प्रथम मान निमेष है संख्यात्मक काल की सीमा शान्ति से परे है ।२। जितने काल में पलक झपकता है, उसे निमेष कहतेहैं, पन्द्रह निमेष की एक काष्ठा मानी गयी है ।३। तीस काष्ठा की एक कला, तीस कला का एक मुहूर्त तथा तीस मुहूर्त्त का एक दिन-रात्रि होता है ।४। तीस दिन रात्रि अथवा दो पक्ष का एक मास होता है।५। एक मास की पितरों की एक दिन-रात्रि अर्थात् कृष्णपक्ष रात्रि और शुक्लपक्ष दिन होता है ।६। छः मास का एक अयन, दो अयन का एक वर्ष, लौकिक मान के अनुसार मनुष्यों का वर्ष यही है ।।७।।

एतद्दिव्यमहोरात्रमिति शास्त्रस्य निश्चयः ।
दक्षिण चायने रात्रिस्तथोदगयन दिनम् ।८
मासस्त्रिंशदहोरात्रैर्दिव्यो मानुषवत्स्मृतः ।
संवत्सरोऽपि देवानां मासैर्द्वादशभिस्तथा ।९
त्रीणि वर्षशतान्येव षष्टिवर्षयुतान्यपि ।
दिव्यः संवत्सरो ज्ञेयो मानुषेण प्रकीर्तितः । १०

दिव्येनैव प्रमाणेन युगसंख्या प्रवर्तते ।
चत्वारि भारते वर्षे युगानि कवयो विदु ।११
पूर्वं कृतयुगं नाम ततस्त्रेता विधीयते ।
द्वापरं च कलिश्चैव युगान्यैतानि कृतत्स्नशः ।१२
चत्वारि तु सहस्त्राणि वर्षाणां तत्कृतं युगम् ।
तस्य तावच्छती संध्या संध्यांशश्चतथाविध।१३
इतरेषु ससध्येषु ससंध्यांशेषु च त्रिषु ।
एकोपायेन वर्तन्ते सहस्राणि शतानि च ।१४

मनुष्यों के एक वर्ष का देवताओं का एक दिन-राति, इसमें दक्षिणायन रात्रि और उत्तरायण दिवस है, यही शास्त्र का निर्णय है ।८। मानवी तीस वर्षों का एक सुर-मास, ऐसे बारह महीनों का देवताओं का एक वर्ष होता है।९।इस प्रकार मनुष्यों के तीन सौ साठ वर्षों का देवताओं का एक वर्ष होता है ।१०। उसी देव-वर्ष से युग-संख्या होती है, विज्ञजनों ने चार युग कहे हैं ।११। सत्युग, त्रेता, द्वापर और कलियुग ।१२। इनमें चार हजार दिव्य वर्षों का सत्युग होता है, इसमें चार सौ वर्ष की सन्ध्या और इतने ही वर्षों की संध्यांश होती है,युग के पहिले संध्या और पश्चात् संध्यांश मानी जाती है।१३।अन्य युगों में वर्ष और संध्या केक्रम में एक-एक पाद कम होता है, जैसे त्रेता तीन हजार वर्ष का, संध्या और संध्यांश तीन-तीन सौ वर्ष, द्वापर दो हजार वर्ष, संध्या और संध्याँश दो-दो सौ वर्ष ।१४।

एतद्द्वादशसाहस्रं साधिकं च चतुर्युगम् ।
चतुर्युगसहस्रं यत्संकल्प इति कथ्यते ।१५
चतुर्युगैकसप्तत्या मनोरंतरमुच्यते ।
कल्पे चतुर्दशैकस्मिन्ननूनां परिवृत्तयः ।१६
एतेन क्रमयोगेन कल्पमन्वंतराणि च ।
सप्रजानि व्यतीतानि शतशोऽथ सहस्रः ।१७
अज्ञेयत्वाच्च सर्वेषाभसंख्येयतया पुनः ।
शक्यो नैवानुपूर्व्याद्वै तेषां वक्तुं सुविस्तरः ।१८

कल्पो नाम दिवा प्रोक्तो ब्रह्मणोऽव्यक्तज्जन्मनः ।
कल्पानां वै सहस्रं च ब्राह्मं वर्षमिहोच्यते ।१९
बर्षाणामष्टसाहस्रं यच्च तद्ब्रह्मणो युगम् ।
सवन युगसाहस्रं ब्राह्म पद्मजन्मनः ।२०

इस प्रकार संध्या और संध्यांश के सहित बारह हजार वर्ष की एक चतुर्युगी होती है तथा एक हजार चतुर्युगियों का एक कल्प होता है ।१५।इकहत्तर चतुर्युगियों का एक मन्वन्तर होता है तथा एक कल्प में चौदह मनु होते हैं।१६।इस योग से सहस्रों कल्प और मन्वन्तर व्यतीत हो चुके हैं।१७।उन्हें न कोई जान सकता है, न उनकी संख्या गिन सकता है तथा न कोई क्रम-पूर्वक विस्तार ही कर सकता है।१८।अव्यक्त से उत्पन्न होने वाले ब्रह्माजी का एक दिन उसी एक कल्प का होता है तथा एक हजार कल्प का एक ब्रह्म वर्ष होता है ।१९। इस प्रकार के आठ हजार वर्षों का एक ब्रह्म-युग होता है, ब्रह्मा के एक हजार युग का एन सवन होता है ।२०।

सवनानां सहस्रं च त्रिगुणं त्रिवतं तथा ।
कल्प्यते सकलः कालो ब्रह्मणः परमेष्ठिनः ।२१
तस्य वै दिवसे यांति चतुर्दश पुरंदराः ।
शतानि मासे चत्वारि विंशत्या सहितानिच।२२
शब्दे पंच सहस्राणि चत्वारिंशद्युतानि च ।
चत्वारिंशत्सहस्राणि पंच लक्षाणि चायुषि ।२३
ब्रह्मा विष्णोर्दिनै चैको विष्णु रुद्रदिने तथा ।
ईश्वरस्य दिने रुद्रः सदाख्यस्य तथेश्वरः ।२४
साक्षाच्छिवस्य तत्सख्यस्तथा सोऽपि सदाशिवः ।
चात्वारिंशत्सहस्राणि पचलक्षाणि चायुषि ।२५
तस्मिन्साक्षाच्छिवेनैष कालात्मा सम्प्रवर्तते ।
यत्तत्सृष्टेः सयाख्यात कालान्तरमिह द्विजाः।२६
एतत्कालान्तरं ज्ञेयमहर्वै परमेश्वरम् ।
रात्रिश्च तावती ज्ञेया पारमेशस्य कृस्तनश ।२७

अहस्तस्य तु या सृष्टि रात्रिश्च प्रलयः स्मृतः ।
अहर्न विद्यते तस्य न रात्रिरिति धारयेत् ।२८

एक हजार सवन को तिगुने करने पर परमेष्ठी ब्रह्मा की आयु पूर्ण होती है, ब्रह्मा के एक दिवस में चौदह अथवा एक महीने में चासी बीस इन्द्र हो जाते हैं ।२१-२२। एक वर्ष में पाँच हजार चालीस इन्द्र होते हैं, ब्रह्मा की पूरी आयु में पाँच लाख चालीस हजार इन्द्र हो जाते हैं ।२३। ब्रह्मा विष्णु के एक दिन पर्यन्त रहते हैं तथा विष्णु की स्थिति रुद्र के एक दिन पर्यन्त है, ईश्वर के एक दिन तक रुद्र स्थित रहता है, उसी को सत् कहते हैं ।२४। शिवजी कृत काल की संख्या यही है, सत् नाम वाले शिव वही हैं, इनकी अवस्था में पाँच लाख चालीस हजार रुद्रादि होते हैं ।२५। परन्तु साक्षात् शिव में काल की प्रवृत्ति नहीं होती । सृष्टि का जो यह कालान्तर कहा है, इतना काल उस ईश्वर का एक दिवस है, तथा इतनी ही उसकी रात्रि समझनी चाहिए ।२६। दिन में सृष्टि तथा रात्रि में प्रलय होती है, परन्तु परमेश्वर के लिए दिन रात कुछ भी नहीं है ।२७-२८।

एषोऽपचारः क्रियते लोकानां हितकाम्यया ।
प्रजाः प्रजानां पतयो मूर्त्तयश्च सुरासुराः ।२९
इन्द्रियाणान्द्रियार्थश्च महाभूतानि पच च ।
तन्मात्राण्यथ भूतादिर्बुद्धिश्च सह दैवतैः ।३०
अहस्तिष्ठंति सर्वाणि परमेशस्य धीमतः ।
अहरंते प्रलीयन्तो रात्र्यन्तो विश्वसंभवः ।

लोक हित की दृष्टि से यह व्यवहार किया जाता है, प्रजा प्रजापति मूर्ति, सुर, असुर । इन्द्रिय इन्द्रियों के विषय, पचमहाभूत, तन्मात्रा, बुद्धि आदि इन्द्रिय तथा उनके देवता । यह सभी उस परमेश्वर के दिन में स्थित होते और दिन की समाप्ति पर लीन हो जाते हैं ।२९। काल, कर्म स्वभाव से उस विश्वात्मा की शक्ति का उल्लघन कभी कोई नहीं कर सकता, जिसकी आज्ञा के वश में यह सम्पूर्ण विश्व रहता है, उस महादेव शिव को नमस्कार है ।३१।

## ।। शिव-क्रीड़ा द्वारा सृष्टि की उत्पत्ति विषयक प्रश्न ।।

कथं जगदिदं कृत्स्नं विधाय च निधाय च ।
आज्ञया परमां क्रीडां करोति परमेश्वरः ।१
किं तत्प्रथमसभूतं केनेदमखिलं ततम् ।
केन वा पुनरेवेदं ग्रस्यते पृथुकुक्षिणा ।२
शक्तिः प्रथमसम्भूता शांत्यतीतपदोत्तरा ।
ततो माया ततोऽव्यक्त शिवाच्छक्तिमत प्रभो ।३
शान्त्यतीतपद शक्तेस्ततः शान्त्यतीपदं क्रमात् ।
ततो विद्यापदं तस्मात्प्रतिष्ठापदसम्भवः ।४
निवृत्तिपदमुत्पन्नं प्रतिष्ठापदतः क्रमात् ।
एवमुक्ता समासेन सृष्टिरीश्वरचोदिता ।५
आनुलोम्यात्तथैतेषां प्रतिलोम्येन संहृतिः ।
अस्मात्पञ्चपदोद्दिष्टात्परः स्रष्टा समिष्यते ।६
कलाभिः पंचभिर्व्याप्तं तस्माद्विश्वमिदंजगत्।
अव्यक्तं कारणं यत्तदात्मना समनष्ठितम् ।७
महदादिविशेषातं सृजतीत्यपि संमतम् ।
किंतु तत्रापि कर्तृत्वं नाव्यक्तस्त न चात्मन।८

ऋषियों ने कहा-इस विश्व को भगवान् शिव किस प्रकार निर्माण तथा स्थित करके अपनी शक्ति के सहित किस प्रकार क्रीड़ा करते हैं ? ।१। यह विश्व प्रथम किस प्रकार उत्पन्न हुआ, किससे विस्तार को प्राप्त हुआ तथा अन्त में यह किसकी महाकोख में प्रविष्ट हो जाता है ? ।२। वायु ने कहा-पहिले शान्त्यतीत शक्ति प्रकट हुई, फिर भगवान् शिव की माया के द्वारा अव्यक्त प्रकृति की उत्पत्ति हुई ।३। प्रथम उत्पन्न शक्ति से शान्त्यतीत पद है, फिर शान्तिपद फिर विद्यापद तथा प्रतिष्ठापद हुआ ।४। प्रतिष्ठापद के पश्चात् निवृत्ति पद है, ईश्वर की प्रेरणा से हुई सृष्टि का संक्षिप्त वर्णन है ।५। जिस क्रम से इनकी उत्पत्ति होती है,

उसके प्रतिलोम से ही संहार होता है, इन पाँच पदों का उपदेश सृष्टि के अन्तर की अपेक्षा नहीं करता ।६। यह विश्व जिस कारण से पाँच कलाओं से व्याप्त है, इसमें जो अव्यक्त कारण है, वह आत्मा में अधिष्ठित है, महत् से विशेष पर्यन्त उत्पत्ति होती है, परन्तु उसमें अव्यक्त और प्राणी का कर्त्तव्य नहीं है ।७-८।

अचेतनत्वात्प्रकृतेरज्ञत्वात्पुरुषस्य च ।
प्रधानपरमाण्वादि यावत्किञ्चिदचेतनम् ।८
तत्कर्तृकं स्वयं दृष्टं बुद्धिमत्कारणं विना।
जगच्च कर्तृसापेक्षं कार्यं सावयवं यतः ।१०
तस्माच्छक्तःस्वतन्त्रो यः सर्वशक्तिश्च सर्ववित् ।
अनादिनिधनश्चार्यं महदैश्वर्यसंयुतः ।११
स एव जगतः कर्त्ता महादेवो महेश्वरः ।
पाता हर्त्ता च सर्वस्य ततः पृथगनन्वयः ।१९
परिणामः प्रधानस्य प्रवृत्तिः पुरुषस्य च ।
सर्वं सत्यव्रतस्यैव शासनेन प्रवर्तते ।१३
इतीयं शाश्वती निष्ठा सतां मनसि वर्तते ।
न चैनं पक्षमाश्रित्य वर्तते स्वल्पचेतनः ।१४

प्रकृति के जड़ होने और जीव के अज्ञानी होने से प्रधान परमाणु आदि जो कुछ भी अचैतन्य है।९। उसका कर्त्तापन विद्वानों ने बिना कारण के ही स्वयं देखा है, यह संसार कर्तृसापेक्ष है, क्योंकि कार्य सावयव है ।१०। इस कारण जो सर्व स्वतन्त्र, समर्थ, सशक्त और सब का ज्ञाता है, वह अनादि अनन्त तथा सदैव ऐश्वर्यशणाली है।११।वही संसार का कर्त्ता महादेव महेश्वर है, वही सबका पालन-कर्त्ता, सहार-कर्त्ता तथा पृथक् है ।१२। वही महदादि का परिणाम कर्त्ता है तथा सर्ववृत्त के शासन से इस सब की प्रवृत्ति है।१३। सत्पुरुषों का हार्दिक निश्चय यही है,अल्पबुद्धि वाला उस पक्ष को ग्रहक करने में कभी समर्थ नहीं होता ।१४।

यावदादिसमारंभो यावद्यः प्रलयो महान् ।
तावदप्यति सकलं ब्रह्मणः शरदां शतम् ।१५

परमित्यायुषो नाम ब्रह्मणोऽव्यक्तजन्मनः ।
तत्पराख्यं तदर्द्धं च परार्द्धमभिधीयते ।१६।
परार्द्धद्वयकालांते ब्रलये समुपस्थिते ।
अव्यक्तमात्मनः कार्यमादायात्मनि तिष्ठति ।१७।
आत्मन्यवस्थितेऽव्यक्ते विकारे प्रतिसंहृते ।
साधर्म्येणधितिष्ठेते प्रधानपुरुषावभौ ।१८।
तमःसत्वगुणाचेतौ समत्वेन व्यवस्थितौ ।
अनुद्रिक्तावनन्तौ तावोतप्रोतौ परस्मरम् ।१९।
गुणसाम्ये तदा तस्मिन्नविभागे तमोदये ।
शांतवातैकमीरे च न प्राज्ञायत किञ्चन ।२०।

जब तक कार्यारम्भ हो और जब तक प्रलयकाल उपस्थित हो, तब तक ब्रह्मा के सौ वर्ष व्यतीत हो जाते हैं।१५।अव्यक्त जन्मा ब्रह्मा की आयु का यही क्रम है । उसकी आयु के प्रथम अर्ध भाग को परार्द्ध कहते हैं।१६।जब दो परार्द्ध व्यतीत हो जाते हैं, तब ब्रह्मा की आयु समाप्त हो जाती है,तब अव्यक्तात्मा को लेकर आत्मा मे स्थित हो जाता है.१७। यह संपूर्ण विश्व आत्मा मे स्थित होकर विकारयुक्त संहृत होता है, उस समय यह प्रधान और पुरुष साधर्म से युक्त होते हैं।१७।तमोगुण और सत्वगुण समान रूप से स्थित होते हैं, सब ओर से परस्पर पिरोये हुए के समान रहते हैं।१९।गुणों की समानता से तमोमय होने के कारण इनका विभाग समव नहीं । उस समय यह वायु के द्वारा शान्त होकर निश्चल जल के समान जानने में नहीं आते ।२०।

अप्रज्ञाते जगत्यस्मिन् लक एव महेश्वरः ।
उपास्य रजनीं कृत्स्नां परां माहेश्वरीं ततः ।२१।
प्रभातायां तु शर्वर्या प्रधानपुरुषावुभौ ।
प्रविश्य क्षोभयामास मायायोगान्महेश्वरः ।२२।
ततः पुनरशेषाणां भूतानां प्रभवाप्ययात् ।
अव्यक्तादभवत्सृष्टिराज्ञया परमेष्ठिनः ।२३।

विश्वात्तरोत्तरविचित्रमनोरथस्य यस्यैकशक्तिकतले सकलः समाप्तः ।
आत्मानमध्वपतिमध्वविदोवदंतितस्मैनमः सकललोकविलक्षणाय।२४।

उस विश्व की अज्ञात दशा में उस माहेश्वरी रात्रि में वह एक ही महेश्वर स्थित रहते हैं।२१।रात्रि के बीतने पर प्रधान और पुरुष दोनों के भीतर वह परमेश्वर योग बल से प्रविष्ट होकर उन्हें सुशोभित करते है।२२।फिर सम्पूर्ण भूतों की सृष्टि के निमित्त परमेष्ठी की आज्ञा से उस अव्यक्त के द्वारा सृष्टि होती है ।२३। जिस परमेश्वर की माया के एक खण्ड से ही उत्तरोत्तर श्रेष्ठ सृष्टि अद्भुत मनोरथों सहित समाप्त होत है, उस परमेश्वर को अध्वपति कहा जाता है, सब प्राणियों से विलक्षण उन परमेश्वर को नमस्कार है ।२४।

## ।। समस्त ब्रह्माण्ड का स्वरूप वर्णन ।।

पुरुषाधिष्ठितात्पूर्वमव्यक्ताद्वीश्वराज्ञया ।
बुद्धयाययो विशेषांता विकारश्चाभवन् क्रमात् ।१।
ततस्तेभ्योविकारेभ्यो रुद्रो विष्णुः पितामहः ।
कारणात्वेन सर्वेषां त्रयो देवाः प्रजज्ञिरे ।२।
सर्वतौभुवनव्याप्ति शक्तितव्याहतां क्वचित् ।
ज्ञानमप्रतिमं शश्वदैश्वर्यं चाणिमादिकम् ।३।
सृष्टिस्थितिलयाख्येषु कर्मष त्रिषु हेतुताम् ।
प्रभुत्वेन सहेतेषां प्रसादति महेश्वरः ।४।
कल्पान्तरे पुनस्तेषामस्पार्द्धाबुद्धिमोहिनाम् ।
सर्गरक्षालायाचारं प्रत्येकं प्रददौ च सः ।५।
एते परस्परोत्पन्ना धारयन्ति परस्परम् ।
परस्परेण वर्द्धन्ते परस्परमव्रताः ।६।
क्वचिद्ब्रह्मा क्वचिद्विष्णुः क्वचिद्रुद्रः प्रशस्यते ।
नानेन तेषामाधिक्यमैश्वर्यं चातिरिच्यते ।७।

वायु ने कहा—ईश्वराज्ञा से पुरुष से अधिष्ठित अव्यक्त बुद्धि को लेकर विशेष तक क्रमपूर्वक पहिले विकारों की उत्पत्ति हुई।१।उन विकारों

से रुद्र, विष्णु, ब्रह्मा यह तीन जगत् के कारण रूप देवता उत्पन्न हुए।२। उनकी कहीं भी अवरुद्ध न होने वाली शक्ति हुई उनका अप्रतिहत ज्ञान अणमादि सिद्धियों के सहित हुआ।३। इन तीनों के कर्म, उत्पत्ति, पालन और संहार हुए। इन रुद्रादि के प्रभुत्व से भगवान् शिव प्रसन्न होते हैं।४। परमेश्वर ने कल्पान्तरों में बुद्धि और मोह की अस्पर्धा को उत्पत्ति, रक्षा और सहार के हेतु प्रदान किया ५। यह परस्पर उत्पन्न होकर परस्पर ही सशक्त होते हैं तथा परस्पर ही स्थित होते हुए अपनी अपनी शक्ति की परस्पर वृद्धि करते हैं।६। कहीं ब्रह्मा की प्रशंसा होती है कहीं विष्णु की और कहीं रुद्र की, इससे उनके ऐश्वर्य में कहीं आधिक्य अथवा न्यूनता नहीं आती।७।

मूर्खा निन्दन्ति तान्वाग्भि: संरंभाभिनिवेशिन:।
यातुधाना भवंत्येव पिशाचाश्च न सशय:।८।
देवो गुणत्रयातीतश्चतुर्व्यूहो महेश्वर:।
सकल: सकलाधा: रशक्तेरुत्पत्तिकारणम्।९।
सोऽयमात्मा त्रयस्यास्य प्रकृते: पुरुषस्य च।
लीलाकृत जगत्सृष्टिरीश्वरत्वे व्यवस्थित:।१०।
य: सर्वस्तात्परो नित्यो निष्कल: परमेश्वर:।
स एव च तदाधारस्तदात्मा तदधिष्ठित:।११।
तस्मान्महेश्वरश्चैव प्रकृति: पुरुषस्था।
सदाशिवो भवो विष्णुर्ब्रह्माणा सर्व शिवात्मकम्।१२।
प्रधानात्प्रथमं जज्ञे बुद्धि ख्यातिर्मतिर्महान्।
महत्तत्वस्य सक्षाभादहकारस्त्रिधाऽभवत्।१३।
अहंकारश्च भूतानि तन्मात्राणींद्रियाणि च।
वैकारिकादहंकारात्सत्वोद्रिक्तात्त सात्विक:।१४।

तथा जो अल्प-ज्ञानी 'यह पर है, यह न्यून है अथवा यह श्रेष्ठ है'-ऐसा कहते हैं, वे अवश्य ही राक्षस या पिशाच बनते हैं।८।वह ब्रह्म, काल, विष्णु, पुरुष आदि रूप वाले महेश्वर चतुर्व्यूह रूप त्रिगुणातीत हैं तथा वह सब के आधार रूप शक्ति के उत्पन्न-कर्त्ता हैं।९। इस प्रकार

इन ब्रह्मादि त्रिदेवों का तथा प्रकृति का आत्मा वही है तथा संसार की रचना करके अपने ही ऐश्वर्य में स्थित हो रहा है ।१०। जो परमेश्वर सब से परे, कला-रहित है, वही सर्वाधार, सर्वात्मा तथा सब में अधिष्ठित है ।११। इस कारण महेश्वर प्रकृति पुरुष, शिव, विष्णु, ब्रह्मा आदि सभी शिवात्मा हैं ।१२। प्रधान से पूर्व बुद्धि, ख्याति और मति की उत्पत्ति हुई तथा महत्तत्व के क्षोभ से तीन प्रकार का अहंकार उत्पन्न हुआ।१३।अहंकार से पंचभूत और तन्मात्रा हुईं, तथा उस अहंकार के विकारी होने के कारण सत्व-गुण से सत्व हुआ ।१४।

वैकारिकः स सर्गस्तु युगपत्संप्रवर्तते ।
बुद्धीन्द्रियाणि पंचैव पंचकर्मेन्द्रियाणि च ।१५।
एकादश मनस्तत्र स्वगुरोनोभयात्मकम् ।
तमयुक्तादहंकाराद्भूततन्मात्रय भवः ।१६।
भूतानामादिभूतत्वाद्भूतादिः कथ्यते तु सः ।
भूतादेः शब्दमात्रं स्यात्तत्र चाकाशसंभवः ।१७।
आकाशात्स्पर्श उत्पन्नः स्पर्शाद्वायुसमुद्भवः ।
वायो रूप ततस्तेजस्तेजसो रसंसभवः ।१८।
रसादापः समुत्पन्नास्ताभ्यो गन्धसमुद्भवः ।
गन्धाच्च पृथिवी जाता भूतेभ्योऽन्यच्चराचरम् ।१९।
पुरुषाधिष्ठितत्वाच्च अव्यक्तानुग्रहेण च ।
महदादिविशेषान्ता ह्यण्डमुत्पादयन्ति ते ।२०।
तत्र कार्यं च करण संसिद्धं ब्रह्मणो यदा ।
तदंडे सुप्रवृद्धोऽभूत क्षेत्रज्ञो ब्रह्मसंज्ञितः ।२१।

वह वैकारिक सर्ग समान ही प्रवृत्त होता है बुद्धि आदि पंच ज्ञानेन्द्रिय तथा पंच कर्मेन्द्रिय।१५।और ग्यारहवाँ मन, सत्व-रज युक्त होने से उभयात्मक हुआ । तमोयुक्त अहङ्कार से भूतादि तन्मात्रा उत्पन्न हुई ।१६।आदिभूत होने से उसे भूतों की आदि कहते हैं, भूतादि अहङ्कार से शब्दमात्रा होती है तथा उससे आकाश की उत्पत्ति कही है।१७।आकाश से स्पर्श, स्पर्श से वायु, वायु से रूप रूप से तेज तथा तेज से रस हुआ ।१८।

रस से जल की उत्पत्ति हुई, जल से गंध और गंध से पृथिवी हुई तथा इन्हीं पंच-महाभूतों से यह सम्पूर्ण चराचर सृष्टि हुई।१९।पुरुष के अधिष्ठान तथा अव्यक्त के अनुग्रह से, महत् से विशेष तक यह सब अण्ड को उत्पन्न करते हैं।२०। जब ब्रह्म के कार्य कारण की सिद्धि हुई, तब इस काण्ड में ब्रह्मा संज्ञा वाले क्षेत्र की वृद्धि हुई।२१।

स वै शरीरी प्रथमः स वै पुरुष उच्यते।
आदिकर्ता स भूतानां ब्रह्माग्रे समवर्तत ॥२२॥
तस्येश्वरस्य प्रतिमा ज्ञानवैराग्यलक्षणा।
धर्मैश्वर्यकरी बुद्धिर्ब्राह्मी यज्ञेऽभिमानिनः।२३।
अव्यक्ताज्जायते तस्य मनसा यद्यदीप्सितम्।
वशीकृतत्वात्त्रैगुण्यात्सापेक्षत्वात्स्वभावतः।२४।
त्रिधा विभज्य चात्मानं त्रैलोक्ये संप्रवर्त्तते।
सृजते ग्रसते चैव वीक्षते च त्रिभिः स्वयम्।२५।
चतुर्मुखस्तु ब्रह्मत्वे कालत्वे चांतकः स्मृतः।
सहस्रमूर्द्धा पुरुषस्तिस्रोऽवस्थाः स्वयंभुवः।२६।
सत्वं रजश्च ब्रह्माच कालत्वे च तमोरजः।
विष्णुत्वे केवलं सत्व गुणवद्धिस्त्रिधा विभौ।२७।
ब्रह्मत्वे सृजते लोकान् कालत्वे संक्षिपत्यपि।
पुरुषत्वेऽप्युदासीनः कर्म च त्रिविध विभोः।२८।

यही प्रथम शरीरी उत्पत्ति हुई, उसी को पुरुष कहते हैं यही सर्वप्रथम उत्पन्न प्राणियों के आदिकर्त्ता ब्रह्मा हैं।२२। उस सृष्टिकर्त्ता के अभिमान से ब्रह्मा की उपमा रहित, ज्ञान-वैराग्य संयुक्त ब्रह्म सम्बन्धी धर्म और ऐश्वर्य के करने वाली बुद्धि उत्पन्न हुई।२३। इसके मन की सम्पूर्ण इच्छा अव्यक्त से उत्पन्न होती है वह तीनों गुणों को अपने वश में किये हुए हैं। वे गुण उसकी अपेक्षा करते हैं,क्योंकि यह स्वभाव से ही सापेक्ष है।२४।वह अपने आत्मा का तीन प्रकार विभाजन करके तीनों लोकों में प्रवृत्त होता है तथा उन्हीं तीन गुणों के द्वारा, उत्पत्ति, पालन और विनाश

करता है ।२५। सृष्टि-कर्म में चतुर्मुख ब्रह्मा संहार में रुद्र तथा पालन में उसे पुरुष (विष्णु) कहते हैं, इस प्रकार वह तीनों अवस्थाओं में स्वयम्भू है ।२६। ब्रह्मत्व में सत्वगुण और रजोगुण, कालत्व में तमोगुण और रजोगुण तथा विष्णुत्व में कवल सत्वगुण रहता है इन प्रकार से तीनभेद वाली गुण-वृद्धि कही गयी है।२७।ब्रह्मतत्व में लोकों की सृष्टि और कालत्व में संहार होता है, पुरुषत्व में देखने से ही पालन कार्य की सिद्धि हो जाती है ।२८।

एवं त्रिधा विभिन्नत्वाद्ब्रह्मा त्रिगुण उच्यते ।
चतुर्द्धा प्रविभक्तत्वाच्चतुर्व्यूहः प्रकीर्तितः ।२९।
आदित्वादादिदेवोऽसावजातत्वादजः स्मृतः ।
पाति यस्मात्प्रजाः प्रजापतिरिति स्मृतः ।३०।
हिरण्मयस्तु यो मेरुस्तयोल्वं सुमहात्मनः ।
गर्भोदक समुद्राश्च जरायुश्चापि पर्वताः ।३१।
तस्मिन्नंडे त्विमे लौका अतर्न्विश्वमिदं जगत् ।
चद्रादित्यौ सनक्षत्रौ सग्रहौ सह वायुना ।३२।
अद्भिर्दशगुणाभिस्तु शह्यतोऽड समावृतम् ।
आपो दशगुणेनैव तेजसा बहिरावृताः ।३३।
तेजो दशणेनैव वायुना बहिरावृता ।
आकाशेनावृतो वायुः खं च भूतादिपाऽऽवृतम् ।३४।
भूतादिर्महता तद्वदव्यक्तेनावृतो महान् ।
एतै रावरणै रण्ड सप्तभिर्बहिरावृतम् ।३५।

इस प्रकार तीन रूपों के विभक्त होने के कारण वह ब्रह्म त्रिगुणात्मक कहा गया है तथा चार प्रकार से विभक्त होने पर उसे चतुर्व्यूह कहते हैं ।२९। आदि होने के कारण उसे आदिदेव कहा है, अजन्मा होने से सजन हुआ तथा प्रजा की रक्षा करने वाला होने से प्रजापति कहा गया था ।३०। उसका गर्भाशय सुवर्णमय सुमेरु है, गर्भ का जल समुद्र है और जरायु पर्वत है ।१। यह सब लोक इस अण्ड में निवास करते हैं, विश्व इसके अन्तर में विद्यमान है तथा चन्द्र, सूर्य, नक्षत्र, ग्रह

और वायु भी इसी में स्थित हैं। ३२। यह बाहर दश गुणा जल से व्याप्त है तथा जल से दस गुणा तेज से व्याप्त है। ३३। आकाश से वायु तथा आकाश से ही पंचभूत वेष्ठित हैं। ३४। भूतादि महान् से व्याप्त हैं, महान् प्रकृति से व्याप्त है, इस प्रकार यह सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड प्रकृति के सप्तावरणों से व्याप्त हो रहा है। ३५।

एतदावृत्य चान्योन्यमष्टौ प्रकृतयः स्थितः।
सृष्टिपालनविध्वसकसंकर्त्र्यो द्विजोत्तमाः। ३६
एवं परस्परोत्पन्ना धारयंति परस्परम्।
आधाराधेयभावेन विकारास्तु विकारिषु। ३७
कूर्मोऽङ्गानि यथा पूर्वं प्रसार्य विनियच्छति।
विकारांश्च तथाव्यक्तं सृष्ट्वा भूयो नियच्छति। ३८
अव्यक्तप्रभवं सर्वमानुलोम्येन जायते।
प्राप्ते प्रलयकाले तु प्रातिलोम्येऽनुलीयते। ३९
गुणाः कालवशादेव भवंति विषमाः।
गणसाम्ये लयो ज्ञेयो वैषम्ये सृष्टिरुच्यते। ४०
तदिदं ब्रह्माणो योनिरेतदड घनं महत्।
ब्रह्मणः क्षत्रमुद्दिष्टं ब्रह्मा क्षेत्रज्ञ उच्यते। ४१
इतीदृशानामण्डानां कोटचोज्ञेयाः सहस्रशः।
सर्वगत्वात्प्रधानस्य तिर्यगूर्ध्वमधः स्थिताः। ४२

यह आठों प्रकृति परस्पर सापेक्ष हैं, इन्हीं के द्वारा सृष्टि, स्थित और संहार होता है। ३५। यह परस्पर उत्पन्न होकर विश्व को परस्पर धारण करती हैं, आधार और आधेय के भाव से विकारियों में विकार। ३५। कछुए के देह समान फैलाते और संकुचित करते हैं, यही व्यक्त सब विकारों को प्रकट करता और यही नष्ट कर देता है। ३८। यह सम्पूर्ण विश्व पूर्वोक्त क्रमसे उत्पन्न होता हुआ अव्यक्त से प्रकट होता है तथा प्रलय उपस्थित होने पर प्रतिलोम रूप से लीन हो जात है। ३९। काल के वश से ही विषम और गुणों की उत्पत्ति होती है, गुणों की विषमता में सृष्टि रचना तथा साम्य में लय होता है। ४१। पितामह

ब्रह्मा का कारण यही अण्ड है, ब्रह्म का क्षेत्र होने से ब्रह्मा क्षेत्रज्ञ कहा गया है ।४१। इस प्रकार के अण्ड करोड़ों सहस्र हैं, सर्वगत होने से यह ऊपर, नीचे तथा तिरछे स्थित है ।४२

तत्र तत्र चतुर्वक्त्रा ब्राह्मणो हरयो भवाः ।
सृष्टा प्रधानेन तथा लब्ध्वा शभोस्तु सन्निधिवम् ।४३
महेश्वरः परो व्वक्तादंडमव्यक्तसंभम् ।
अण्डाज्जज्ञे विभुर्ब्रह्मा लोकस्तेन कृतास्त्विमे ।४४।
अबुद्धिपूर्वा कथितो मयैषः प्रधानसर्गः प्रथमः प्रवृत्तः ।
आत्यतिकश्च प्रलयोऽन्तकाले लीलाकृतः केवलमीश्वरस्य। ।४५
यत्तत्स्मृतं कारणमप्रमेयं ब्रह्मा प्रधानं प्रकृतेः प्रसूतिः ।
अनादिमध्यान्तमन्तवीर्यं शुक्लं सुरक्तं पुरुषेण युक्तम् ।४६
उत्पादकत्वाद्रजसोऽतिरेकाल्लोकस्य सतानविवृद्धिहेतून् ।
अष्टौ विकारानपि चादिकाले सष्टासमश्नाति तथांतकाले ४७
प्रकृत्यवस्थापितकानणानां या च स्थितिर्या च पुन प्रवृत्तिः ।
तत्सर्वप्रम कृतवैभवस्य सकल्पमात्रेण महेश्वरस्य ।

ब्रह्मा, विष्णु महादेव भी उन्हीं स्थानों में स्थित हैं, प्रधान द्वारा प्रकट होकर शिव-सन्निधि को प्राप्त हुए विश्व की रचना करते हैं ।४३। परमेश्वर व्यक्त से परे हैं, उसी व्यक्त से अव्यक्त संज्ञा वाला अण्ड हुआ, अण्ड से ब्रह्मा हुए, जिन्होंने इन सब लोगों का निर्माण किया ।४४। जीवों के आवरण विक्षेप पूर्वक मैंने प्रथम सर्ग कहा, अन्त काल में आत्यन्तिक प्रलय होती है यह सब परमेश्वर की लीला ही समझो ।४५। अप्रमेय कारण भूत ब्रह्म, प्रधान प्रकृति से प्रादुर्भूत हुआ है, वह आदिहीन, मध्यहीन और अन्तहीन, वीर्यवान, लालश्वेत वर्ण वाले पुरुष से युक्त है ।४६। रज की वृद्धि सन्तति की वृद्धि के हेतु है। वे सृष्टि के आदि में आठ विकारों को उत्पन्न करते और अन्त में उनका ग्रास कर लेते हैं ।४७। प्रकृति जन्य कारणों की स्थिति और प्रवृत्ति जहाँ तक हैं, वह अप्राकृत शिव के ऐश्वर्य-ज्ञान से है। महेश्वर के सङ्कल्प मात्र से यह उत्पन्न होता है ।४८।

## ।। मोक्ष-साधन में शिव-ज्ञान की प्रधानता ।।

किं तच्छ्रेष्ठयनुष्ठानं मोक्षो येनापरोक्षितः ।
तत्तस्य साधन चाद्य वक्तुमर्हसि मारुत ।१।
शैवो हि परमो धर्मः श्रेष्ठानुष्ठानशब्दितः ।
यत्रापरोक्षो लक्ष्येत साक्षान्मोक्षप्रदः शिवः ।२।
स तु पचविधो ज्ञेपः पञ्चभिः पर्वभिः क्रमात् ।
क्रिय तपोजपध्यानज्ञानात्मभिरनुत्तरैः ।३।
तैरेव सोत्तरैः सिद्धो धर्मस्त परमो तमः ।
परोक्षमपरोक्ष च ज्ञान यत्र च मोक्षदम् ।४।
परमोऽपरमद्चोमौ धर्मौ हि श्रुतिचोदितौ ।
धर्मशब्दाभिधेयेऽर्थे प्रमाण श्रुतिरेव नः ।५।
परमो योगपर्यन्तो धर्म श्रुतिशिरोगतः ।
धर्मस्त्वपरमस्तद्वदधः श्रुतिमुखोत्थितः ।५।
अपश्वात्माधिकारत्वाद्यो धर्मः परमो मतः ।
साधारणस्ततोऽन्यस्तु सर्वेषामधिकारतः ।७।

ऋषियों ने कहा—हे वायो ! जिस अनुष्ठान से अपरोक्ष ज्ञान प्राप्त होकर मोक्ष मिले, वह कौन-सा है, आप हमारे प्रति उसके साधन कहें ।१।वायु ने कहा-श्रेष्ठ अनुष्ठान शिव की उपासना ही है,वही परमधर्म है, उसी से मोक्षदायक शिव अपरोक्ष होते हैं।२।यह पाँच खण्ड वाला होने से पाँच प्रकार का है, क्रिया, जप, ध्यान और ज्ञानमय आत्मा से विचार करना।३।उन श्रेष्ठ धर्मान्तरों सहित सिद्ध हुआ धर्म अपरम कहा गया है, उसी से परोक्ष और अपरोक्ष मुक्ति को देने वाला ज्ञान उत्पन्न होता है।४।वेद में परम और अपरम दोनों ही धर्म कहे यए हैं और वेद ही धर्म के विषय में परम प्रमाण है।५। पाशुपत योग तक परम धर्म उपनिषद भाग में और योगादि अपरम धर्म श्रुति के मुख में स्थित है।६।परम धर्म में माया-पाश से मुक्त आत्माओं का अधिकार है तथा यागादि साधारण धर्म में सभी का अधिकार है ।७।

स चायं परमो धर्मः परधर्मस्य साधनम् ।
धर्मशास्त्रादिभि सम्यक् सांग एवोबृंहितः ।८
शंवौ यः परमो धर्म श्रेष्ठानुष्ठानशब्दितः ।
इतिहासपुराणत्स्यां कथंचिदुपदृंहितः ।९
शैवागमैस्तु सम्पन्नः सहांणोपांग वस्तरः ।
तत्संस्काराधिकारैश्च सम्यगेवोपबृंहितः ।१०
शैवागमो हि द्विविधः श्रौतोऽश्रोतश्च संस्कृतः ।
श्रुतिसारमयः श्रौतः स्वतन्त्र इतरो मतः ।११
स्वतन्त्रो दशधा पूर्वं तथाऽष्टादशधा पुनः ।
का मकादिसमाख्याभिः सिद्धसिद्धान्तसंज्ञित।११
श्रुतिसारमयो यस्तु शतकोटिप्रविस्तरः ।
पर पाशुपतं यत्र व्रतं ज्ञानं च कथ्यते ।१३
वुगावर्तेषु शिष्येत योगाचार्यस्वरूपिणा ।
तत्रतत्रावतीणेन शिवेनैव प्रयर्त्यते ।१४

अपर धर्म ही परम धर्म का साधन है धर्म-शास्त्रों में यह अङ्गों सहित पुष्ट हुआ है।८। उसमें शिवधर्म आद्य है,उसी को श्रेष्ठ अनुष्ठान कहा गया है, उसका इतिहासों और पुराणों में भी वर्णन मिलता है ।९। शैव-शास्त्रों के इसका साँगोपांग वर्णन है, शिव दीक्षा के सभी संस्कार उनमें कहे गये हैं।१०।शैव शास्त्र श्रुति और स्मृति भेद से दो प्रकार का है । वेद शास्त्र वाला श्रोत तथा दूसरा स्वतन्त्र कहा गया है ।११। स्वतन्त्र पहिले दस प्रकार का था फिर अठारह प्रकार का हुआ, कामिकादि नाम से लेकर सिद्धान्त सक्षक है ।१२ वेदसार युक्त का सौ करोड़ का विस्तार है, उसमें पाशुपत व्रत परम ज्ञात कहते हैं ।१३। भगवान् शिव युग-युग में योगाचार्य का अवतार लेकर शिष्यों को जो उपदेश देते हैं ।१४।

सक्षिप्यास्य प्रवक्तारश्चत्वारः परमर्षयः ।
रुद्रर्दधीचोऽगस्त्यश्च उपमन्युर्महायशाः ।१५
ते च पाशुपता ज्ञेयाः संहितानां प्रवर्तका, ।

तत्संततीया गुरगः शतशोऽथ सहस्रश ।१६
तत्रोक्तः परमो धर्माश्चर्याद्या मा चतुर्विध ।
तेष पाशुपतो योगः शिव प्रत्यक्षयेद्दृढम् ।१७
तस्माच्छ्रेष्ठमनुष्ठान योगः पशुपतो मतः ।
तत्राप्युपायको युक्तो ब्राह्मणा स तु कथ्यते ।१८
नामाष्टकमयो योगः शिवेन परिकल्पितः ।
तेन योगेन सहसा शैवी प्रज्ञा प्रजायते ।१९
प्रज्ञया परमं ज्ञानमचिराल्लभते स्थिरम् ।
प्रसीदति शिवस्तस्य यस्य ज्ञानं प्रतिष्ठितम् ।२०
प्रसादात्परमो योगो यः शिवं चापरोक्षयेत् ।
शिवापरोक्षात्संसारकारणेन वियुज्यते ।२१
ततः स्यान्मुक्तसंसारो मुक्तः शिवसमो भवेत्।

उसी को संक्षिप्त रूप से रुद्र, दधीचि, अगस्त्य तथा उपमन्यु ने कहा है।१५। संहिताओं के प्रवृत्त करने वाले वह पशुपति व्रतधारी हैं, उनकी सन्तति रूप में सहस्रों गुरुजन हुए।१६। उन्होंने चार प्रकार का परमधर्म कहा है उनमें पाशुपत योग भगवान् शिव के साक्षात् करने में श्रेष्ठहै।१७। इस प्रकार पाशुपत योग ही उत्कृष्ट अनुष्ठानहै,ब्रह्माजीने जो उसकाविधान कहा है, वह कहता हूँ।१८।यह अष्टांग योग शिव के द्वारा ही कल्पित है, उस योग से शैवी-बुद्धि शीघ्र उत्पन्न होती है।१९।उस बुद्धि के प्राप्त होने पर परम ज्ञान की शीघ्र प्राप्ति होती हैं, जिसे यह ज्ञान हो जाता है उस पर शिवजी शीघ्र ही प्रसन्न होते हैं।२०। उन्हीं के प्रसाद से परम योग प्राप्त होता है जो कि शिवजी को प्रकट कर देता है, शिव के प्रकट होने से संसार में उत्पत्ति का कारण नष्ट हो जाता है।२१।

ब्रह्मप्रोक्त इत्युपायः स एव पृथगुच्यते ।२२
शिवो महेश्वरश्चैव रुद्रो विष्णुः पितामहः ।
संसारवैद्यः सर्वज्ञः परमात्मेति मुख्यतः ।२३
नामाष्टकमिदं मुख्यं शिवस्य प्रतिपादकम् ।

आद्यं तु पञ्चकं ज्ञेयं शान्त्यतीताद्यनुक्रमात् ।२४।
संज्ञाः स दाशिवादीनां पंचोपाधिपरिग्रहात् ।
उपाधिविनिवृत्तौ तु यथास्वं विनिवर्तते ।२५।
पदमेव हि तं नित्यमनित्याः पदिनः स्मृताः ।
पदानां प्रतिकृत्तौ तु मुच्यन्ते पदिनो यतः ।२६
परिवृत्त्तरे भूयस्तत्पदप्राप्तिरुच्यते ।
आत्मान्तराभिधान स्याद्यदाद्य नामपञ्चकम् ।२७
अन्यत्तु त्रितय नाम्नामुपादादियोगतः ।
त्रिविधोपाधिवचनाच्छिव एवानुवर्तते ।२८

तब वह संसार से मुक्त होकर शिवजी के समान हो जाता है, ब्रह्मा द्वारा कहा गया उपाय अलग-अलग कहा गया है ।२२। उनके नाम शिव महेश्वर, रुद्र, ब्रह्मा, पितामह सर्वज्ञ, संसारभिषक् तथा परमात्मा है ।२३। यह आठों नाम शिवजी के नित्य प्रतिपादक हैं—शिव, महेश्वर, रुद्र, विष्णु, ब्रह्मा यह पाँच तथा शान्त्यतीतपदे शैवाः से लेकर तीन ।२४। वे पाँच उपाधि ग्रहण करने से शिवादि संज्ञक होते हैं, तथा उपाधि दूर होने से भेद भी नहीं रहता ।२५। वह पद नित्य है, तथा पद वाले अनित्य हैं, पदों की परिवृत्ति में पद वाले मोक्ष को प्राप्त होते हैं ।२६। परिवृत्ति के अन्तर में उपाधि से पुनः पद-प्राप्ति होती है आदि के पाँच नाम आत्मान्तर वाले हैं ।२७। संसार वैद्य, सर्वज्ञ, परमात्मा यह तीन नाम माया के अवलम्ब के कारण होते हैं, तीन प्रकार की उपाधि से शिव का ही ग्रहण होता है ।२८।

अनादिमलसंश्लेषः प्रागभावात्स्वभावयः ।
अन्यन्त परिशुद्धात्मेत्यतोऽयं शिव उच्यते ।२९
अथवाऽशेषकल्याणगुणैकघन ईश्वरः ।
शिव इत्युच्यत्तो सद्भिः शिवतत्वार्थवादिभिः ।३०
त्रयोविंशतितत्वेभ्यः प्रकृतिर्हि परा मता ।
प्रकृतेस्तु परं प्राहुः पुरुषं पञ्चविंशकम् ।३१

यं वेदादौ स्वरं प्राहुर्वाच्यवाचकभावतः ।
वेदैकवेद्ययःथात्स्याद्वेदान्ते च प्रितिष्ठितः ।३२
तस्य प्रकृतिलीनस्य यः परः स महेश्वरः ।
तदधीनप्रवृत्तित्वात्प्रकृतेः पुरुषस्य च ।३३
अथवा त्रिगुण तत्वमुपेयमिदमव्ययम् ।
मायां तु प्रकृतिं विद्यान्मायिनं तु महेश्वरम् ।३४
मायाविक्षोभकोऽनंतो महेश्वरसमन्वयात् ।
कालात्मा परमात्मादिः स्थूलः सूक्ष्मःप्र कीतितः ।३५

अनादि गुण से प्रागभाव और स्वभाव से सम्बन्ध वाले परम परिशुद्धात्मा शिव ही कहे गये हैं।२९।अथवा सम्पूर्ण कल्याण गुण के घन ईश्वर को ही शिव तत्व-वेत्ताओं ने शिव कहा है।३०।प्रकृति तेईस तत्वों से परे है तथा प्रकृति से भी परे वह पच्चीसवाँ पुरुष कहा गया है ।३१।जिसे वाच्य-वाचक भाव से वेदारम्भ में प्रणव कहा है जो वेदों और उपनिषदों मे अधिष्ठित है, वही प्रकृति में लीन होकर भोगार्थ प्रतिष्ठित हुआ है।३२।प्रकृति में लीन हुए से परे महेश्वर है.प्रवृत्ति इसी के आधीन है तथा प्रकृति पुरुष का वश होना भी उसी के आधीन है।३३।अथवा त्रिगुणतत्व उस अविनाशीकी माया है,माया ही प्रकृति है तथा मायात्मक महेश्वर हैं।३४।नारायण पुरुष माया को विक्षुब्ध करने वाले हैं, वे महेश्वर से सम्बन्धित हैं तथा वह कालात्मा परमा स्थूल और सूक्ष्म कहे जाते हैं ।३५।

रुद्दुःख दुःखहेतुर्वा तद्रावयति नः प्रभुः ।
रुद्र इत्युच्यते सद्भिः शिवः परमकारणम् ।३६
तत्वादिभूतपर्यन्य शरीरादिष्वयन्द्रितः ।
व्याप्यातिष्टति शिवस्ततो रुद्र इतस्ततः ।३७
जगतः पितृभूतानां शिवो मूर्त्यात्मनामपि ।
पितृभावेन सर्वेषां पितामह उदीरितः ।३८
निदानज्ञो यथा वैद्यो रोगस्य विनिवर्तकः ।
उपायैर्भेषजैस्तद्वल्लयभोगाधिकारतः ।३९
संसारस्येश्वरो नित्यं समूलस्य निवर्तकः ।

संसारवैद्य इत्युक्तः सर्वतत्वार्थवेदिभिः ।४०
दशार्थज्ञानसिद्धयर्थमिन्द्रियेश्वेषु सत्स्वपि ।
त्रिकालभाविनो भावान्स्थूलान्सूक्ष्मानशेषतः ।४१
अणवो नैव जानन्ति माययैव मलावृताः ।
असत्स्वपि च सर्वेषु सर्वार्थज्ञानहेतुषु ।४२

रुद् दुःख अथवा दुःख के कारण को नष्ट करने वाले होने से वे रुद्र कहे जाते हैं, सत्पुरुषों का कहना है कि परम कारण शिव वही हैं ।३६। शिव-तत्व से भूमि पर्यन्त देहादि और घटादि को व्याप्त करके अधिष्ठित होने के कारण शिव को रुद्र कहा गया है।३७।मूर्त्यात्मक, शिव के पितृभूत शिव सबके पितृभाव में होने के कारण पितामह कहे गये हैं ।३८। जैसे निदान का ज्ञाता वैद्य रोग को दूर करने वाला है और अनेक औषधयुक्त उपाय करता है, उसी प्रकार प्रकृति के कर्मज्ञान रूप उपायों से मुमुक्षुओं और कामुको को क्रमपूर्वक लय, मोक्ष या भोग के अधिकार के अनुसार उन्हें प्रवत्त करता है ।३९। इस प्रकार संसार के मूल को मिटाने वाला ईश्वर है तथा जगत्पति होने से भी सभी तत्वज्ञाता उसे संसार-वैद्य कहते हैं।४०।शब्दादि विषयों के ज्ञान की सिद्धि के लिए ज्ञानेन्द्रिय और कर्मेन्द्रिय से तीनों काल में होने वाले स्थूल ओर सूक्ष्म भावों को ।४१। जीव तत्व के मल के कारण को प्राणी नहीं जानते और सभी विषयों का ज्ञान न होने के कारण भी ।४२।

यद्ययावस्थित वस्तु तत्तथैव सदाशिव ।
अयत्नेनैव जानाति तस्मात्सर्वज्ञ उच्यते ।४३
सर्वात्मा परनैरेभिर्गुणैर्नित्यसमन्वयात् ।
स्वस्मात्परात्मविरहात्परमात्मा शिवः स्वयम् ।४४
नामाष्टकमिदं चैव लब्ध्वाऽऽचार्यप्रसादतः ।
निवृत्यादिकलाग्रन्थि शिवाद्यैः पंचनामभिः ।४५
यथास्वं क्रमशश्छित्वा शोधयित्वा यथागुणम् ।
गुणितैरेव सोद्घातैरनिरुद्धैरथापि वा ।४६
उत्कण्ठतालुभ्रूमध्यब्रह्मरन्ध्रसमन्विताम् ।

छित्वा पुर्यष्टकाकारं स्वात्मानं च सुषुम्णया ।४७
द्वादशांतः स्थितस्येन्दोर्नीत्वोपरि शिवौजसि।
संहृत्य वदनं पश्चाद्यथा संस्करण लयात् ।४८
शाक्तेनामृतवर्षेण संसिक्तायां तनौ पुनः ।
अवतार्य स्वमात्मानममृतात्माकृतिं हृदि ।४९
द्वादशांतः स्थितस्येन्दोः परस्ताच्छ्वेतपङ्कजे ।
समासीनं महादेवं शङ्करं भक्तवत्सलम् ।५०।

जो वस्तु जिस प्रकार है, उसे बिना यत्न के शिव उसी प्रकार जानते हैं, इसीलिए उन्हें सर्वज्ञ कहते हैं।४३।इन परम गुणों से वह सर्वात्मा सदा सम्पन्न रहता है । अपने से परे आत्माओं के विरह से वह परम-आत्मा है ।४४। आचार्य गुरु की कृपा से इन आठ नामों को अर्थ सहित पाकर, पाँच नामों से कल्प ग्रन्थियों को ।४५। यथाक्रम छेदन करे और अपने अधिष्ठान क्रम से करके नामों का आवर्तन करे, उद्घात् कर्म करे ।४६। इससे हृदय, कण्ठ तालु,भ्रू के मध्य ब्रह्मरन्ध्र से युक्त कला ग्रन्थि रूप भेतेन्द्रिय मनो-बुद्धि, वासना,कर्मवायु और अविद्या के आठों आकारों का भेदन कर मध्य नाड़ी सुषुम्ना से ।४७। द्वादश दल वाले हृदय कमल में स्थित चन्द्रमा के ऊपर शिव-प्रभाव में अपने आत्मा को ले जाय तथा अपने कारण में यथा योग्य लय होने से ।४८। शक्ति की अमृत-धारा से सींचे तथा अपने देह में स्थित आत्मा को हृदय में उतारे ।४९। और द्वादश दल हृदय कमल में चन्द्र से ऊपर भक्तवत्सल भगवान् शंकर के दर्शन करे ।५०।

## ।। पाशुपत व्रत और भस्म महिमा कथन ।।

भगवञ्छ्रोतुमिच्छामो व्रतं पाशुपतं परम्
ब्रह्मादयोऽपि यत्कृत्दा सर्वे पाशुपता स्मृताः ।१
रहस्यं वः प्रवक्ष्यामि सर्वपापनिकृन्तनम्
व्रत पाशुपतं श्रौतमथर्वशिरसि श्रुतम् ।२।
कालश्चत्री पौर्णमासी शिवपरिग्रहः ।

क्षेत्रारामाद्यरण्यं वा प्रशस्तः शुभलक्षणः ।३
तत्र पूर्व त्रयोदश्यां सुस्नातः सुकृताह्निकः ।
अनुज्ञाप्य स्वामाचार्यं सपूज्य प्रणिपत्य च ।४
पूजां वैशेषिकीं कृत्वा शुक्लांबरधरः स्वयम् ।
शुक्लयज्ञोपवीती च शुक्लमाल्यानुलेपनः ।५
प्राणायामत्रयं कृत्वा प्राङ्.मुखो वाप्युदङ्.मुखः ।६
व्रतमेतत्करोमीति भवेत्संकल्प्य दीक्षितः ।
याच्छरीरपात वा द्वादाशब्दमथापि वा ।७।

ऋषियों ने कहा—हे प्रभो ! हमें पाशुपत व्रत के श्रवण की इच्छा है, जिसे करके ब्रह्मादिक भी पाशुपत हो गये ।१।वायु ने कहा-मैं तुमसे सभी पापों को नष्ट करने वाले रहस्य को कहता हूँ, यह पाशुपत व्रत अथर्वशिरस् उपनिषद् में है।२। इसका समय चैत्र की पूर्णमासी स्थान श्रेष्ठ लक्षण युक्त उद्यान कहा है।३।त्रयोदशी के दिन प्रथम स्नानादि से निवृत्त होकर अग्नि में हवन के पश्चात् अपने गुरुका पूजन कर प्रणामपूर्वक उनसे आज्ञा प्राप्त करे।४।पूजन कर स्वत श्वेत वस्त्र धारण करे श्वेत जनेऊ,श्वेत माला श्वेत चन्दन लगावे.५।कुशा के आसन पर स्थित होकर मुट्ठी में कुश ग्रहण करे और उत्तर या पूर्वाभिमुख से तीन प्राणायाम करके देवी-देव को उनके विज्ञापित मार्ग से ध्यान करे।६। और संकल्प करे कि मैं दीक्षित होकर यह व्रत करता हूँ, बारह वर्ष तक तथा मृत्यु पर्यन्त ।७।

तदर्धं वा तदर्धं वा मासद्वादशकं तु वा
तददर्धं वा तदर्धं मासमेकमथापि वा ।८।
दिनद्वादकं वाऽथ दिनषट्कमथापि वा ।
तदर्धं दिनमेकं वा व्रतसंकल्पनावधि ।९।
अग्निाधाय विधिवद्विरजाहोमकारणात्
सुत्वाज्येन समिद्भिश्चचरूणा चयणाक्रमन् ।१०।

पूर्णमापूर्य तां भपस्तत्वानां शुद्धिमुद्दिशन् ।
जुहुयान्मूयमंत्रेण तै रेव समिदादिभिः ।११
तत्वान्येतानि मद्देहे शुद्धयं यामित्यनुस्मरन् ।
पचभूतानि तन्मात्राः पचकर्मेन्द्रियाणि च ।१२
ज्ञानकर्म विभेदेन पंचकर्म विभाग्टशः ।
त्वगादिधातवः सप्त पंच प्राणादिवायवः १३
मनोबुद्धिरहंख्यातिर्गुणाः प्रकृतिपुरुषौ ।
रागा विद्यकले चैव नियतिः काल एवं च ।१४
माया च शुद्ध विद्या च महेश्वरसदाशिवौ ।
शक्तिश्च शिवतत्व च तत्वानि क्रमशो विदुः ।१५

या छः वर्ष, तीन वर्ष, एक वर्ष छः महीने, तीन या एक ही महीने । अथवा बारह दिन, छः दिन, तीन दिन या एक ही दिन के व्रत का संकल्प ले ।९।विरजाग्नि को विधिवत् ग्रहण कर घृत, समिधा और चरु से यथा विधि हवन करे ।१०। पूर्णाहुति के उपरान्त तत्व शुद्ध्यर्थं उन समिधा आदि का पंचाक्षर मन्त्र से हवन करे ।११। और ऐसा ध्यान करता जाय कि 'यह तत्व मेरे देह के निमित्त शुद्ध हों' पंचभूत, तन्मात्रा और पाँच कर्मेन्द्रिय ।१२। ज्ञान तथा कर्म के भेद से पाँच-पाँच प्रकार हैं, त्वचा आदि सात धातु तथा प्राण आदि वायु ।१३। मन, बुद्धि, अहंकार, गुण, प्रकृति, पुरुष, राग, विद्या, कला, नियत और काल ।१४। माया, शुद्ध विद्या, महेश्वर, शिव, शक्ति और शिव-तत्व यह क्रम पूर्वक कहे हैं ।१।

मन्त्रै स्तु विरजैर्हुत्वा होताऽसौ विरजो भवेत् ।
शिवानुग्रहमासाद्य ज्ञानवान्स हि जायते ।१६
अथ गोमयमादाय पिण्डीकृत्याभिमन्त्य च ।
विन्यस्याग्नौ च सम्प्रोक्ष्य दिने तस्मिन्हविष्यभुक् ।१७
प्रभाते तु चतुर्दश्यां कृत्वा सर्वं पुरोदितम् ।
दिने यस्मिन्निराहारः कालं शेषं समापयेत् ।१८

प्राप्त: पर्वाणि चाप्येवं कृत्वा होमावसानात: ।
उपसंहृत्य रुद्राग्नि गृहणी याद्भस्म यत्नत: ।१९
प्रक्षाल्य चरणौ पश्चाद्द्विराचम्यात्मनस्तनुम् ।
संकुलीकृत्य तद्भस्म विरजामलसंभवम् ।२०
अग्निरित्यादिभिर्मन्त्रै: षड्भिराथर्वणै: क्रमात् ।
विमृज्यांगानि मूर्द्धादिचरणांतानि तै: स्पृशेत् ।२१

इन विरज मंत्रों से हवन करने वाला पापों से छूट जाता है तथा शिव का अनुग्रह प्राप्त कर ज्ञानी होता है ।१६। फिर गोबर लाकर उसका पिंड बनावे और मंत्र पढ़कर उसे सूँघे और अग्नि में रखदे, उस दिन हविष्यान्न का भोजन करे ।७। फिर चतुर्दशी के दिन प्रात:काल नित्य कर्म से निवृत्त होकर निराहार रहता हुआ शेष समय व्यतीत करे ।१८। फिर पर्व के दिन सब कृत्यों को कर हवन के उपरान्त रुद्राग्नि को शान्त करे और यत्नपूर्वक भस्म ग्रहण करे ।१९। फिर चरण धोकर दो बार आचमन करे और अपने देह पर उस हवन को भस्म को मले ।२०। 'अग्निरिति भस्म' यह अथर्ववेद के छ: मन्त्र हैं इनसे शिर से चरण पर्यन्त करे ।२१।

ततस्तेन क्रमेणैव समुद्धृत्य च भस्मना ।
सर्वांगोद्धुलनं कुर्यात्प्रणबेन पिवेन वा ।२२
तयस्त्रिपुण्ड्रं रचयेत्त्रियायुषसमाह्वयम् ।
शिवभावं समागम्य शिवयोगमथाचरेत् ।२३
कुर्यात्त्रिसन्ध्यमप्येवमेतत्पाशुपतं व्रतम् ।
भुक्तिमुक्तिप्रदं चैतत्पशुत्वं बिनिवतयेत् ।२४
तत्पशुत्वं परित्यज्य कृत्वा पाशुपतं व्रतम् ।
पूजनीयो महादेवो लिंगमूर्ति: सनातन: ।२५
बिल्वपत्रैश्च पद्मैश्च रक्तै: श्वेतैस्तथोत्पलै: ।
नीलोत्पलैस्तथान्यैश्च पुष्पैस्तैस्तै: सुगंधिभि: ।२६
पुण्यै: प्रशस्तै: पत्रैर्दूर्वाक्षतादिभि: ।
समभ्यर्च्य यथालाभं महापूजाविधानत: ।२७

धूपं दीपं तथा चापि नैवेद्यं च समादिशेत् ।
निवेदयित्वा विभवे कल्याणं च समाचरेत् ।२८

इसी क्रम से भस्म को सम्पूर्ण शरीर में लगावे तथा प्रणव सहित शिव का उच्चारण करे।२२। फिर 'त्र्यायुषं जमदग्नेः' मंत्र से त्रिपुण्ड्र धारण कर शिवभाव को प्राप्त हो और शिव-योग का आचरण करे ।२३। तीनों संध्याओं में इस मुक्ति, भुक्तिदायक और पशुत्व को नष्ट करने वाले पाशुपत व्रत को करे ।२४। इस पाशुपत व्रत से पशुत्व से मुक्त होकर लिंगमूर्ति भगवान् शंकर का पूजन करे ।२५। बिल्व पत्र, श्वेत कमल, लाल कमल, नील कमल तथा अन्य सुगन्धित पुष्पों ।२६। और श्रेष्ठ बिल्व पत्रों से तथा चित्रदूर्वा और अक्षत आदि से पूजन-विधि से पूजा करे ।२७।तथा धूप,दीप नैवेद्य, अर्घ्य आदि शिव को समर्पित कर कल्याण में प्रवृत्त हो ।२८।

पयोव्रतो वा भिक्षाशी भवेदेकाशनस्तथा :
नक्त युक्ताशनो नित्यं भूशय्यानिरतः शुचिः २९
भस्मशायीतृणेशायी चीराजिनधृतोऽथवा ।
ब्रह्मचर्यव्रतो नित्यं व्रतमेतत्समाचरेत् ।३०
अर्कवारे तथार्द्रायां पंचदश्यां च पक्षयोः ।
अष्टम्यां च चतुर्दश्यां शक्तस्तुपवसेदपि ।३१
पाखण्डिपतितोदक्याः सूतकान्त्यजपूर्वकान् ।
वर्जयेत्सर्वयत्नेन मनसा कर्मणा गिरा ।३२
क्षमादानदयासत्वाहिंसाशीलः सदा भवेत् ।
संतुष्टश्च प्रशान्तश्च जपध्यानरतस्तथा ३३
कुर्यात्त्रिषवणस्नान भस्मस्नानमथापि वा ।
पूजां वैशेषिकीं चैव मनसा वचसा गिरा ।३४
बहुनाऽत्र किमुक्तेन नाचरेदशिवं व्रती ।
प्रमादात्तु तथाचारे निरूप्य गुरुलाघवे ।३५

दूध पान करे या भिक्षान्न सेवन करे, केवल एकबार भोजन, रात्रि के समय नियत रूप से करे और पवित्र होकर पृथिवी पर सोवे।२९।भस्म या

तिनकों पर अथवा चीर, अजिन या मृग चर्म पर शयन करे, इस व्रत की समाप्ति पर्यन्त ब्रह्मचर्य पूर्वक रहेरहें।३०। आर्द्रानक्षत्र, रविवार, अमावस्या, पूर्णमासी, अष्टमी या चतुर्दशी कोसामर्थ्य हो तो उपवास करे।३१।पाखण्डी, पतित, उदक्या (रजस्वला, सूतिका आदि का मन से या वाणी से भी ध्यान न करे।३२।क्षमा, दया, दान, सत्य, अहिंसा, शील से सदा रहे तथा सदैव शान्त, सन्तुष्ट और तप-ध्यान में रत रहे।३३।तीनों समय स्नान करे, असमर्थ हो तो भस्म-स्नान करे, मन, वचन से विशेष पूजन करता रहे ।३४। किसी अमगल कृत्य को न करे, यदि प्रमाद उत्पन्न हो जाय तो आचार में उसकी लधुता या गुरुता के विचार से ।३५।

उचितां निष्कृतिं कुर्यात्पूजाहोमजपादिभिः ।
आसमाप्तेर्व्रतस्यैवमाचरेन्न प्रमादतः ।३६
देशिकेनाप्यनुज्ञातः प्राङ्. मुखो वाप्युदङ.मुखः ।
दर्भासनो दर्भपाणिः प्राणापानौ नियम्य च ।३
जपित्वा शक्तितो मूल ध्यात्वा साम्बं त्रियंवकम् ।
अ ज्ञाप्य यथापूर्वं नमस्कृत्य कृताञ्जलिः ।३८
समुत्सृजामि भगवन्व्रतमेतत्वदाज्ञया ।
इत्युक्त्वा लियमूलस्थान्दर्भानुत्तरतस्त्यजेत् ।३९
ततो दण्डजटाचीर मेखला अपि चोत्सृजेसे ।
पुनराचम्य विधिवत्पञ्चाक्षरमुदीरयेत् ।४०
यः कृत्वात्यंतिकीं दीक्षामादेहान्तमनाकुलः ।
व्रतमेतत्प्रकुर्वीत स तु वैष्टिकः स्मृतः ।४१
सोऽत्याश्रमी च विज्ञयो महापाशुपतस्तथा ।
स एवं तपतां श्रेष्टः स एव च महाव्रती ।४२

पूजन, हवन, यज्ञ आदि कर्मों द्वारा उसका समुचित प्रायश्चित करे व्रत की समाप्ति पर्यन्त किंचित् भी प्रमाद न करे।३६।आचार्य की आज्ञा लेकर पूर्व या उत्तर की ओर मुख करके कुशा के आसन पर बैठे और कुशा हाथ में लेवर प्राणापान को रोक कर।३७।शक्ति के अनुसार मूल मंत्र का

जप करे तथा शिवा सहित त्र्यंबक देव का ध्यान कर आज्ञा लेकर हाथ जोड़कर निवेदन करे।३८।हे भगवान् ! अब आपकी आज्ञा से इस व्रत को छोड़ता हूं यह कर लिंगमूल के कुशों का विसर्जन उत्तर भाग से करे।३९।फिर दण्ड, जटा, चीर और मेखला को भी छोड़ दे और विधिपूर्वक आचमन कहकर पंचाक्षर मंत्र का जप करे।४०।जो इस दीक्षा को मरण-पर्यन्त सावधानी पूर्वक करता हुआ व्रत करता है उसे नैष्ठिक व्रती कहते हैं।४१। वह सब आश्रमों में उत्कृष्ट महा पाशुपत व्रती होता है वही महाव्रती तपस्वियों में श्रेष्ठ है।४२।

न तेन सदृशः कस्चित्कृतकृत्यो मुमुक्षुषु।
यो यतिर्नैष्ठिको जातस्तमाहुर्नैष्ठिकोत्तमम्।४३।
योऽन्वहं द्वादशाहं वा व्रतमेतत्समाचरेत्।
सोऽपि नैष्टिकतुल्यः स्यत्तीव्रव्रतसमन्वयात्।४४।
घृताक्तो यश्चरेदेतद्व्रतं व्रतपरायणः।
द्वित्र्यैकदिवसं वापि स च कश्चन नैष्ठिकः।४५।
कत्यमित्येव निष्कामो यश्चरेद्व्रतमुत्तमम्।
शिवार्पितात्मा सततं न तेन सदृशः क्वचित्।४६।
भस्मच्छन्नो द्विजो विन्द्वामहापातकसंभवैः।
पापैः सुदारुणैः सद्यो मुच्यते नात्र संशयः।४७।
भस्मनिष्ठस्य नश्यंति दोषा भस्माग्निसङ्गमात्।
भस्मस्नानविशुद्धात्मा भस्मनिष्ठ इति स्मृतः।४८।
भस्मना दिग्धसर्वाङ्गो भस्मदीप्तस्त्रिपुंड्रकाः।
भस्मस्नायो च पुरुषो भस्मनिष्ठ इति स्मृतः।४९।

मुमुक्षुओं में उसके समान कृतकृत्य अन्य नहीं है, जो यती नैष्ठिक हो वह श्रेष्ठ नैष्ठिक है।४३। जो इस व्रत को बारह दिन उपवासपूर्वक करे, वह भी तीव्र व्रत के कारण नैष्ठिक के समान ही हो जाता है।४४। जो अपने देह में घृत लगाकर व्रत को करे, वह दो-तीन दिन भी करे तो नैष्ठिक ही है।४५। कामना-रहित होकर इस व्रत को करने वाले

जो व्रती शिवजी को अपनी आत्मा अर्पण किये हुए हैं, उनके समान अन्य कोई नहीं है ।४६। विद्वान् ब्राह्मण अपने देह में भस्म मलकर महापापों से उत्पन्न कष्टों से शीघ्र मुक्त होता है इसमें सन्देह नहीं है ।४७। भस्मनिष्ठ पुरुषों के सभी दोष अग्नि के संसर्ग के कारण नष्ट हो जाते हैं भस्म स्नान करने वाले पुरुष को भस्मनिष्ठ कहते हैं ।४८। जिसके देह में भस्म रमा है, जिसका त्रिपुण्ड्र भस्म से दीप्तियुक्त है, वह पुरुष भस्म स्नान के कारण भस्मनिष्ठ होता है ।४९।

भूतप्रेतपिशाचाश्च रोगाश्चातीव दुःसहा ।
भस्मनिष्ठस्य सान्निध्याद्विद्रवंति न संशयः ।५०।
भासनाद्भसितं प्रोक्तं भस्म कल्मषभक्षणात् ।
भूतिर्भूतिकरी चैव रक्षा रक्षाकरी परा ।५१।
किमन्य दिहवक्तव्यं भस्ममाहाम्यकारणम् ।
व्रती च भस्मना स्नातः स्वयं देवो महेश्वरः ।५२।
परमांस्त्र च शैवानां भस्मैतत्पारमेश्वरम् ।
धौम्याग्रजस्य तपसि व्यापदो यन्निवारिताः ।५३।
तस्मात्सर्वप्रयत्नेन कृत्वा पाशुपतव्रतम् ।
धनवद्भस्म संगृह्य भस्मस्नानरनो भवेत् ।५४।

उस भस्मनिष्ठ के समीप्य से बड़े भयङ्कर रोग, भूत, प्रेत, पिशाच भी दूर भागते हैं, इसमें संशय नही है ।५०। पाप दूर करने वाला होने से तथा भास्मान होने से इसे भस्म कहा गया है, वह विभूति ऐश्वर्य दायिनी तथा परम मोक्ष करने वाली है।५१। व्रती भस्म स्नान करके स्वयं महेश्वर रूप होता है ।५२। यह परमेश्वरी भस्म शैव्यों का परमास्त्र है, इसने उपमन्यु की आपत्ति निवारण की है ।५३। इसलिए सब यत्न करके भी पाशुपत व्रत करे और धन के समान भस्म को एकत्र करे। इस प्रकार भस्म-स्नान में सदा प्रीतिवान् रहे ।५४।

——

# ॥ वायुसंहिता ( उत्तरभागः ) ॥

## ॥ पाशुपत ज्ञान की सर्वश्रेष्ठता ॥

किं तत्पाशुपतं ज्ञानं कथं पशुपतिः शिवः ।
कथं धौम्याग्रजः पृष्टः कृष्णेनाक्लिष्टकर्मणा ।१।
एतत्सर्वं समाचक्ष्व वायो शंकरविग्रह ।
त्वत्समो न हि वक्तास्ति त्रैलोक्येष्वपरः प्रभुः ।२।
इत्याकर्ण्य वचस्तेषां महर्षीणां प्रभंजनः ।
संस्मृत्य शिवमीशानं प्रवक्तुमुपचक्रमे ।३।
पुरा साक्षान्महेशेन श्रीकंठाख्येन मन्दरे ।
देव्यै देवेन कथितं ज्ञानं पाशुपतं परम् ।४।
तदेव पृष्टं कृष्णेन विष्णुना विश्वयोनिना ।
पशुत्वं च सुरादीनां पतित्वं च शिवस्य च ।५।
यथोपदिष्टं कृष्णाय मुनिना ह्युपमन्युना ।
तथा समासतो वक्ष्ये तच्छृणुध्वमतन्द्रिताः ।६।
पुरोपमन्युमासीनं विष्णुः कृष्णवपुर्धरः ।
प्रणिपत्य यथान्यायामिदं वचनमब्रवीत् ।७।

ऋषियों ने कहा—पाशुपत ज्ञान क्या है ? शिव पशुपति क्यों कहे जाते है ? श्रीकृष्ण ने उपमन्यु से किस प्रकार का प्रश्न किया था ? ।१। हे वायो! आप शङ्कर के देह हैं,हमारे प्रति यह सब कहने की कृपा करिये इस समय त्रैलोक्य में आपके समान कोई वक्ता नहीं है ।२। सूतजी ने कहा—उन ऋषियों के इस प्रकार वचन सुनकर ईशान शिव का स्मरण कर पवन देवता कहने लगे ।३। पवन ने कहा—सर्वप्रथम महेश्वरदेव ने मन्दराचल में देवी को पाशुपत ज्ञान का वर्णन किया था ।४। वही वृत्तान्त विश्वयोनि श्रीकृष्ण ने पूछा था कि देवता आदि को पशुत्व की

प्राप्ति किस प्रकार हुई और शिवजी को उनका पतित्व किस प्रकार से प्राप्त हुआ ? ।५। जैसे उपमन्यु ने श्रीकृष्ण को उपदेश दिया था, वह मैं तुम्हें संक्षेप में बताता हूँ, तुम ध्यान से श्रवण करो ।६। एक समय की बात है—बैठे हुए उपमन्यु मुनि के पास कृष्ण रूपी भगवान् विष्णु ने प्रणाम कर इस प्रकार कहा ।७।

भगवञ्श्रोतुमिच्छामि दैव्यं देवेन भाषितम् ।
दिव्यं पाशुपतं ज्ञानं विभूतिं वास्य कृत्स्नश ।८।
कथं पशुपतिर्देवः पशवः के प्रकीर्तिताः ।
के पाशैस्ते निवध्यंते विमुच्यते च ते कथम् ।९।
इति सचोदिता श्रीमानुपमन्युमहात्मना ।
प्रणम्य देव देवीं च प्राह पृष्टो यथा तथा ।१०।
ब्रह्माद्याः स्थावरांताश्च देवदेवस्य शालिनः ।
पशवः परिकीर्त्यं ते संसारवशर्तिनः ।११।
तेषां पतित्वाद्देवेशः शिवः पशुपतिः स्मृतः ।
मलमायादिभिः पाशैः स वध्नांति पशून्पतिः ।१२।
स एव मोचकस्तेषां भक्त्या सम्यगुपासितः ।
चतुर्विंशतितत्वानि मायाकर्मगुणा अमी ।१३।
विषया इति कथ्यन्ते पाशा जीवनिबन्धनाः ।
ब्रह्मादिस्तम्बपर्यन्तान् पशून्बद्ध्वा महेश्वरः ।१४।

श्रीकृष्ण बोले—हे भगवान्! भगवान् शङ्कर ने पार्वतीजी को जो दिव्य पाशुपत ज्ञान और उसकी सब विभूतियाँ बतायीं थीं मैं उसे सुनना चाहता हूं।८। वह पाशुपति देव किस प्रकार से हैं ! पशु कौन है ? किन पाशों में उनका बन्धन होता है ? तथा वे किस प्रकार बन्धन से छूटते हैं ?। ९। जब उपमन्यु ने यह वचन सुने तब वह शिव-शिवा को प्रणाम कर प्रसन्नतापूर्वक कहने लगे ।१०। उपमन्यु ने कहा—ब्रह्म से लेकर संसारवर्ती सभी जीव देवदेव शूली के पशु कहे जाते हैं ।११। उन पशुओं के स्वामी होने से वे देवदेव पशुपति कहे जातेहैं.उन प्राणियों को वही पशुपति मल और माया आदि के पाशों से उनका बन्धन करता है ।१२। उपासना किये

जाने पर वही भक्तों के पापों को नष्ट करता है, वह माया के गुण और कर्म चौबीस तत्व के हैं ।१३। यही विषय कहे गये हैं, इन्हीं से जीव बँधा हुआ है ब्रह्म से स्तम्ब तक पशुओं के बन्धनकार शिवजी ही हैं ।१४।

पाशैरेतैः पतिर्देवः कार्य कारयति स्वकम् ।
अतस्याज्ञया महेशस्य प्रकृतिः पुरुषोचिताम् ।१५
बुद्धिं प्रसूते सा बुद्धिरहंकारमहक्कृतिः ।
इन्द्रियाणि दशैक च तन्मात्रापंचकं तथा ।१६
शासनाद्देवदेवस्य शिवस्य शिवदायिनः ।
तन्मात्राण्यपि तस्यैव शासनेन महीयसा ।१७
महाभूतान्यशेषाणि भावयंत्यनुपूर्वशः ।
ब्रह्मादीनां तृणान्तानां देहिनां देहसंगतिम् ।१८
महाभूतान्यशेषाणि जनयंति शिवाज्ञया ।
अध्यवस्यति वै बुद्धिरहंकारोऽभिमन्यते ।१९
चित्तं चेतयते चापि मनः सङ्कल्पयत्यपि ।
श्रोत्रादीनि च गृहणन्ति शब्दादान्विषयान् पृथक ।२०
स्वानेव न न्यान्देवस्य दिव्येनाज्ञाबलेन वै ।
वागादीन्यपि यान्यासस्तानि कर्मेन्द्रियाणि च ।२१

इन पाशों से बाँध कर संसार का कार्य कराते हैं शिवाज्ञा से वह प्रकृति उचित ।१५। बुद्धि को उत्पन्न करती है, उसी से अहंकार, दशों इन्द्रिय, मन, शब्द, स्पर्श, रूप, रस, गन्ध और पंच तन्मात्रऐं उत्पन्न होती हैं ।१६। कल्याणदाता शिवजी की आज्ञा से तन्मात्रा भी उसी के द्वारा होती हैं ।१७। तथा महाभूतों की उत्पत्ति यथाक्रम होती है, ब्रह्मा से तिनका तक सभी देहधारी हैं ।१८। शिवाज्ञा मे यह महाभूत सभी को उत्पन्न करते हैं, इसीलिए निश्चयात्मिका बुद्धि को अहंकार कहा गया है ।१९। वह चित्त को चैतन्य करके मन को सङ्कल्पवान करती हुई श्रोता और शब्दादि को पृथक् ग्रहण करती है ।२०। शिवाज्ञा से, अपने ही बल से सभी वाणी आदि इन्द्रिय कर्मेन्द्रिय होती हैं ।२१।

यथास्वं कर्म कुर्वन्ति नान्यत्किंचिच्छिवाज्ञया ।
शब्दादयोऽपि गृह्यन्ते क्रियन्ते वचनादयः ।२२
अविलध्या हि सर्वेषामाज्ञा शंभोर्गरीयसी ।
अवकाशमशेषाणां भूतानां संप्रयच्छसि ।२३
आकाशः परमेशत्य शासनादेव सर्वगः ।
प्राणाद्य श्च तथा नामभेदैरंतबहिर्गगत् ।२४
बिभर्ति सर्वं शर्वस्य शासनेन प्रभंजनः ।
हव्य वहित देवानां कव्यं कव्याशिनामपि २५
पाकाद्य च करोत्यग्निः परमेश्वरशासनान् ।
स जीवनाद्य सर्वस्य कुर्वंत्यापस्तदातज्ञया ।२६
विश्वम्भरा जगन्नित्य धत्ते विश्वेश्वराज्ञया ।
देवान्पात्यसुरान् हन्ति त्रिलोकमभिरक्षति ।२७
आज्ञया तस्य देवेन्द्र। सवै दे्वैरलंध्यया ।
आधिपत्यमपां नित्य कुरुते वरुणः सदा ।२८

शिवाज्ञा से ही सब अपने-अपने कर्म को ग्रहण करते हैं ।२२। उन शिव की आज्ञा का उल्लंघन करने में कोई भी समर्थ नहीं है, वे सबसे अधिक बलवान् तथा सब प्राणियों को अवकाश देने वाले हैं ।२३। उन्हीं की आज्ञा से आकाश सर्वगामी है, प्राणादि से तथा नाम भेद से बाह्याभ्यन्तर विश्व को ।२४। शिवाज्ञा से वायु धारण करता है तथा देवताओं के हव्य और पितरों के कव्य का वहन करने वाला ।२५। और पाकादि का कर्त्ता अग्नि भी उन्हीं की आज्ञा से बर्तता है तथा जल भी उन्हीं की आज्ञा से सम्पूर्ण विश्व को जीवन देता है ।२६ पृथ्वी भी उन्हीं की आज्ञा से नित्य प्राणियों को धारण करती है तथा देवताओं की रक्षा, असुरों का संहार और त्रैलोक का पालन होता है ।२७। उन्हीं की उल्लंघन न होने वाली आज्ञा से इन्द्र देवताओं का तथा वरुण जलों का स्वामित्व प्राप्त करते हैं ।२८।

पाशैर्बध्नाति च यथा दंड्यांस्यस्यैव शासनात् ।
ददाति नित्यं यक्षेन्द्रो द्रविणं द्रविणेश्वरः ।२९

पुण्यानुरूपं भूतेभ्य पुरुषस्यानुशासनात् ।
करोति सपदः शश्वज्ज्ञानं चापि सुमेधसाम् ।३०
निग्रह चाप्यसाधूनामीशानः शिवशासनात् ।
धत्ते तु धरणीं मूर्ध्ना शेषः शिवनियोगतः ।३१
यामाहुस्तामसीं रौद्रीं मूर्तिमंतकरीं हरेः ।
सृजत्यशेषमीशस्य शासनाच्तुचदाननः ।३२
अन्याभित ूर्तिभि स्वाभिः पाति चांते मिहन्ति च ।
विष्णुः पालयते विश्वं कालकालस्य शासनात् ।३३
सृजते त्रसते चापि स्वकाभिस्तनुभिस्त्रिभि ।
हरत्यते जगत्सर्व हरस्तस्यैव शासनात् ।३४
सृजत्यपि चविश्वात्मा त्रिधाभिन्नस्तुरक्षति ।
कालः करोति सकलं कालः संहरति प्रजाः ३५

शिवाज्ञा से ही धमराज प्राणियों का, उत्पीडक मृतकों को यातनाऐं तथा धर्म त्यागने वालों को अनेक प्रकार के कष्ट देते है तथा विधिहीन कर्मों को निर्कृतहर लेते और निशाचरों का अधिपत्य करते हैं, बन्धन योग्य प्राणियों को बाँध कर दण्ड देते हैं तथा उन्हीं की आज्ञा से कुबेर सबको धन प्रदान करते हैं ॥२९॥ जिसका जैसा पुण्य है वैसा ही द्रव्य देते हैं, बुद्धिमानों को ऐश्वर्य तथा ज्ञान भी देते हैं ॥३०॥ शिवाज्ञा से ईशान देव असाधुओं का निग्रह करते हैं और शेषजी पृथिवी को धारण करते हैं ॥३१॥ जिस शिवमूर्ति को अन्तकरी तामसी मूर्ति कहते है, उसीके शासन में ब्रह्मा सम्पूर्ण विश्व की रचना करते हैं ।३१। इस प्रकार अपनी तीन मूर्तियों से रक्षा, सृष्टि और विनाश करते हैं तथा अपने देह से प्रकट करके ग्रस लेते हैं और उन्हीं के शासन में अन्त में विश्व का हरण कर लेते हैं ।३३। वह विश्वात्मा सृष्टि करके तीन रूप में विश्व की रक्षा करते, यह सब काल करता और काल ही सहार करता है ।३५।

काल;पालयते विश्वं कालकालस्यशासनात् ।
त्रिभिरशैर्जगद्विभ्रत्तेजोभिर्वृष्टिमादिशन् ।३६

दिवि वर्षत्यसौ भाद्रदैवदेस्य शासनात् ।
पुष्णात्योषधिजायानि भूतान्याह्लादयष्यपि।३७
देवैश्च पीयते चन्द्रश्चन्द्रभूषणशासनात् ।
आदित्या वसवो रुद्रा अश्विनो मरुतस्तथा ।३८
खेचरा ऋषयः सिद्धा भोगिनी मनुजा मृगाः ।
पशवः पक्षिणश्चैव कीटाद्याः स्थावराणि च।३९
नद्यः समुद्रा गिरयः काननानि सरांसि च ।
वेदाः सांगाश्च शास्त्राणि मंत्रस्तोममखादयः।४०
कालाग्न्यादिशिवांतानि भुवनानि सहाधिपैः।
ब्रह्माण्डान्यप्यसख्यानि तेषामावरणानि च ।४१
वर्तमानान्यतीतानि भविष्यन्त्यपि कृत्स्नश ।
दिशश्च विदिशश्चैव कालभेदाः कलादयः ।४२

काल के शासन से काल ही विश्व का पालन करता, काल ही ग्रहण करता तथा तीन अंशों से विश्व को धारण कर तेज से वर्षा करता है ।।६।। सूर्य रूप होकर शिवाज्ञा मानता और सब औषधियों को पुष्ट कर प्राणियों को प्रसन्न करता है ।३७। शिवाज्ञा से यह चन्द्रमा देवताओं द्वारा पान किया जाता तथा आदित्य, वसु, रुद्र, अश्विनीकुमार और मरुद्गण ।३८। खेचर, ऋषि, सिद्ध नाग, मनुष्य, पशु,पक्षी, कीट आदि स्थावर जीव ।।३९।। नदी, समुद्र, वन, पर्वत, सरोवर, अङ्गों सहित वेद-शास्त्र, मन्त्र और स्तोम यज्ञ ।।४०।। तथा कालाग्नि से शिव पर्यन्त अधिपतियों सहित भुवन, असंख्य ब्रह्माण्ड तथा उनके आवरण ।।४१।। भूत, भविष्यत, वर्तमान, दिशा, विदिशा तथा काल के भेद और कला आदि ।४२।

यच्च किंचिज्जगत्यस्मिन् दृश्यते श्रूयतेऽपि वा ।
तत्सर्वं शङ्करस्याज्ञा वलेन समधिष्ठितम् ।४३
आज्ञावला त्तयधरा स्थितेह धराधरा वारिधराः समुद्रा ।
ज्योतिर्गणा शक्रमुखाश्च देवाः स्थिरं ।
चिरं वा चिदचिद्यदस्ति ।४४
अत्याश्चर्यमिदं कृष्ण शंभोरमितकर्मणः ।

आज्ञाकृत शृणुष्वैतच्छ्रुतं श्रुतिमुखे मया ।४५
पुरा किल सुराः सेंद्रा विवदंतः परस्परम् ।
असुरान्समरे जित्वा जेताऽहमहमित्युत ।४६
तदा महेश्वरस्तेषां मध्यतो वरवेषधृक् ।
स्वलक्षणैर्विहीनांग स्वयं क्षय इवाभवत् ।४७
स तानाह सुरानेकं तृणमादाय भूतले ।
य एतद्विकृतं कर्तुं क्षमते स तु दैत्यजित् ।४८
यक्षस्य वचनं श्रुत्वा वज्रपाणिः शचीपतिः ।
किंचित्क्रुद्धो विहस्यैनं तृणमादातुमुद्यतः ।४९

इस विश्व में जो कुछ भी देखा-सुना जाता है, वह सब शिवाज्ञाके प्रभाव से ही स्थित है ।।४२।। यह पृथिवी भी उन्हीं की आज्ञावश स्थित है, पर्वत,मेघ, समुद्र ज्योतिर्गण, इन्द्रादि देवता तथा चराचर जगत् उन्हीं की आज्ञा के वशवर्ती हैं ।।४४।। उपमन्यु ने कहा भगवान् शिव के चरित्र अत्यन्त आश्चर्यप्रद हैं । उनके भिन अमित कार्यों को वेदादि के द्वारा मैंने सुना, वह तुम श्रवण करो ।४५। इन्द्र के सहित देवगण ने दैत्यों को जीत कर परस्पर विवाद किया कि हमने जीता ।।४।। तब उनके मध्य अति उत्तम यक्षराज के वेश को धारण किये महेश्वर बोले ।।७।। उन्होंने पृथिवी में एक तिनका रखकर कहा—जो इस तिनके को चलायमान करदे उसी ने दैत्यों को जीता ।४८। उनकी बात सुनकर वज्री इन्द्र कुछ हँसे और उस तिनके को उठाने की चेष्टा करने लगे ।४९।

न तत्तृणमुपादातुं मनसाऽपि च शक्यते ।
यथातथापि तच्छेत्तुं वज्रं वज्रधरोऽसृजत् ।५०
तद्वज्रं निजवज्रेण ससृष्टिमिवं सर्वतः ।
तृणेनाभिहतं तेन तिर्यगग्रं पपात ह ।५१
ततश्चान्ये सुसंरब्धा लोकपाला महाबलः ।
सभृजुस्तृणमुद्दिश्य स्वायुधानि सहस्रशः ।५२
प्रजज्वाल महावह्निः प्रचण्डः पवनो ववौ ।

प्रबृद्धोऽपांपतिर्यद्वत्प्रलये समुपस्थिते ।५३
एवं देवै समारब्ध तृणमुद्दिश्य यत्नतः ।
व्यर्थमासीदहो कृष्ण यक्षस्यात्मबलेन वै ।४५
तदाह यक्ष देवेन्द्र को भवानित्यमर्षित ।
ततः स पश्यतामेव तेषामंतरधादथ ।५५
तदंतरे हैमवती देवी दिव्यविभूषणा ।
आविरासीन्नभोरंगे शोभमना शुचिस्मिता।५६

परन्तु वे मन से भी उसे उठाने में समर्थ न हुए तो उसे काटनेके लिए इन्द्र ने बज्र मारा ।५०। परन्तु बह, तिन के रूप वज्र से तिरस्कृत होगया और उसके तेज को सहन न कर पृथिवी पर जा गिरा ।५१।उसी प्रकार अन्य महावली लोकपालों ने भी अपने-अपने हजारों आयुध उस तिनके पर चलाये ।५२। उस समय भीषण अग्नि जल उठी, भयकर पवन चलने लगा और प्रलयकाल उपस्थित होने के समान समुद्र उमड़ पड़ा । ।५३। इस प्रकार उस तिनके के लिये किया गया देवताओं का सबपराक्रम रिरर्थक होगया ५४। तब इन्द्र ने सहनशीलता त्यागकर यक्षराज से पूछा कि तुम कौन हो ? उसी समय यक्षराण अतर्धान होगये ५५। तभी दिव्या-भूषण धारण किये अत्यन्त शोभा धारण किये अत्यन्त शोभा वाली एक स्वर्णमयी देवी मन्द-मन्द मुसकाती हुई आकाश में प्रकट हुई ।५६।

तां दृष्ट्वा विस्मयाविष्टा देवा शक्रपुरोगमा ।
प्रणम्य यक्ष प्रपच्छ कोऽसौ यक्षौ विलक्षण ।५७
साऽब्रवीत्सस्मितं देवी स युष्माकमगोचर ।
येनेदं भ्रम्यते चक्रं संसाराख्यं चराचरम् ।५८
तेनादौ क्रियते विश्वं तेन सह्रियते पुनः ।
न तन्नियन्ता कश्चित्स्यातैन सर्वं नियम्यते ।५९
इत्युक्त्वा महादेवी तत्रैवांतरधत्त वै
देवाश्च विस्मिता सर्वे तां प्रणम्य दिवं ययु ।६६

उसे देखकर इन्द्रादि देवताओं को बड़ा आश्चर्य हुआ और वे उस देवी को प्रणाम कर पूँछने लगे कि वह यक्ष कौन था? ।५७। तब देवी ने हँसकर उत्तर दिया कि वह तुम्हारी इन्द्रियों को दिखाई नहीं दे सकता. यह जो संसाररूपी चक्र चराचर से सम्पन्न होकर घूमता है ।५८। इसकी रचना तथा अंत मे संहार वही करता है, उसके लिए कोई नियम नहीं है, परन्तु वह सभी का नियामक हैं ।५९। इतना कहकर वह शिवा वहीं अंतर्धान हो गई और सब देवगण उसे प्रणाम कर स्वर्गलोक को गये ।६०।

## ।। समस्त जगत् शिवमय है ।।

शृणु कृष्ण महेशस्य शिवस्य परमात्मनः ।
मूर्त्यात्मभिस्ततं कृत्स्न जगदेतच्चराचरम् ।१
स शिवः सर्म मेवेदं स्वकीयाभिश्च मूर्तिभिः ।
अधितिष्ठत्यमेयात्या ह्येतत्सर्वमनुस्मृतम् ।२
ब्रह्मा विष्णुस्तथा रुद्रो महेशान सदाशिवः ।
मूर्त्तयस्तस्य विज्ञेया याभिर्विश्वमिदं ततम् ।३
अथाऽन्याश्चापि तयव पञ्च ब्रह्मसमाह्वया ।
तनूभिस्ताभिरव्याप्तमि किचिन्न विद्यते ।४
ईशान. पुरुषोऽघोरो वामः सद्यस्तथैव च ।
ईशानाख्या तु या तस्य मूतिराद्या गरीयसी ।
भोक्तारं प्रकृतेः साक्षात्क्षेत्रज्ञमधितिष्ठति ।६
स्थाणोस्त पुरुषाख्या या मूतिमूतिमतः प्रभोः ।
गुणाश्रयात्मच भोग्यतव्यक्ममधितिष्ठति ।७

महात्मा उपमन्यु ने कहा—हे कृष्ण ! उन परमेश्वर शिव की मूर्ति यह चराचर विश्व जिस प्रकार व्याप्त हो रहा है, वह सुनो ।१। यह शिव ही अपनी मूर्तियों से अधिष्ठित होकर जो कुछ भी है, उसका जानने वाला है ।२। ब्रह्मा, विष्णु, रुद्र, महेशान, शिव यह सब उसी की मूर्ति हैं, उन्हीं से सम्पूर्ण विश्व विस्तार को प्राप्त है ।३। शिवजी की पञ्च ब्रह्ममूर्ति से सम्पूर्ण विश्व व्याप्त है ।४। ईशान, पुरुष, घोर, वामदेव

और सद्याजात यह उनकी पञ्चमूर्ति विश्व-विख्यात है ।५। उनकी ईशान नानक मूर्ति प्रकृति की भोक्ता होकर क्षेत्र में स्थित है ।६। सत्पुरुष नामक स्थाणु की मूर्ति गुणाश्रय होकर भोगती है, वह अव्यक्त में स्थित है ।७।

धर्माद्यष्टाङ्गसंयुक्तं बुद्धितत्वं पिना कनः ।
अधितिष्टत्यघोराख्या मूर्त्तिरत्यंपूजिता ।८
वामदेवाह्वयां मूर्त्ति महादेव वेधसः ।
अहंकृते धिष्ठात्रीमाहुरागमवेदिनः ।९
सद्योजाताह्वयां मूर्ति शम्भोरमितवर्चसः ।
मनसः समधिष्ठात्रीं मनिमंतः प्रचक्षते ।१०
श्रोत्रस्य वाच शब्दस्य विभोर्व्योम्नस्तथैव च ।
ईश्वरीमीश्वरस्येमामीशाख्यां हि विदुर्बुधाः ।११
त्वक्पाणिस्पर्शवायनामीश्वरीं मूर्तिमैश्वरीम् ।
पुरुषांख्यं विदुः सर्वे पुराणार्थविशारदाः ।१२
चाक्षुषश्चरणस्यापि रूपस्याग्नेस्तथैव च ।
अघोराख्यामधिष्ठात्रीं मूर्तिमाहूर्मनीषिणः ।१३
रसनायाश्च पयोश्च रसस्यापां तथैव च ।
ईश्वरीं वामदेवाख्यां मूर्ति तन्निरतां विदुः ।१४

अघोर मूर्ति शिव के बुद्धित्व में पूजित है तथा धर्मादि अष्टाङ्ग से युक्त होकर स्थित है।८। विधाता या वामदेव नामक शिव-मूर्ति को शास्त्रज्ञ जन अहंकार में स्थित रहने वाली कहते है ।९। शिव की सद्योजात मूर्ति ज्ञानीजन मनमें स्थित होने वाली बताते हैं ।१०। श्रोत्र, वाणी, शब्द और आकाश की विभु तथा सबकी ईश्वर मूर्ति को ज्ञानियों ने 'ईशान' कहा है ।११। त्वचा, हाथ, स्पर्श और वायु की अधीश्वरी मूर्ति को पुराणवेत्ता-जन 'पुरुष' कहते हैं ।१। चक्षु, चरण और अग्नि की अधीश्वरी मूर्ति को विद्वानों ने अघोर कहा है ।१३। रसना, वायु, रस और जल की अधीश्वरी मूर्ति को उसके ज्ञाताओं ने 'वामदेव' कहा है ।१४।

घ्राणस्य चैवोपस्थस्य गन्धस्य च भुवस्तथा ।
सद्योजाताह्वया मूर्तिमीश्वरीं संप्रचक्षते ।१५

मूर्तयः पंच देवस्य वन्दनीयाः प्रयत्नतः ।
श्रेयोर्थिभिर्नरैर्नित्यं श्रेयसामेकहेतवः ।१६।
तस्य देवाधिदेवास्य मूर्त्यष्ठकमय जगत् ।
तस्मिंस्व्याप्य स्थित विश्वसूत्रे मणिगणा इव ।१७।
शर्वो भवस्तथा रुद्रा उग्रो भीमः पशोः पतिः ।
ईशानश्च महादेवो मूर्तयश्चाष्ट विश्रुताः ।१८।
भूम्यंभोऽग्निमरुद्व्योमक्षेत्रज्ञार्कनिशाकराः ।
अधिष्ठिता महेशस्य सर्वाद्यैरष्टमूर्त्तिभिः ।१९।
चराचरात्मक विश्वं धत्ते विश्वंभरात्मिका ।
शार्वी शर्वाह्वया मूर्तिरिति शास्त्रस्य निश्चयः ।२०
संजीवनं समस्मस्य जगतः सलिलात्मिका ।
भावीति गीयते मूर्तिर्भवस्य परमात्मनः ।२१।

घ्राण, उपस्थ गन्ध और पृथिवी की अधीश्वरी मूर्ति 'सद्योजात' नाम वाली कही गई है ।५। देवदेव की यह पाँचों मूर्ति यत्नपूर्वक कथन करे, मङ्गल की कामना करने वाले पुरुषों को यह सदा मङ्गल प्रदान करने वाली हैं ।१६। उन देवाधिदेव शिव की यह अष्ट मूर्तिमय है, जैसे धागे में मणि पिरोई हुई रहती है, वैसे ही यह विश्व उनमें संयुक्त है ।१७। उनकी आठ मूर्तियाँ—शर्व, भव, रुद्र, उग्र, भीम, पशुपति, ईशान और महादेव हैं ।१८। पृथिवी, जल, अग्नि, वायु, व्योम क्षेत्रज्ञ, अर्क और चन्द्रमा—शिवजी की यह आठों मूर्ति कल्पित हैं ।१९। चराचरात्मक विश्व को यह पृथिवी धारण करती है शास्त्र का निर्णय है कि यह शिवात्मक मूर्ति हैं ।२०। इस सम्पूर्ण विश्व का जीवन जलात्मक है, परमेश्वर शिव की मूर्ति भावी कही जाती है ।२१।

वहिरंतर्गताद्विश्वं व्याप्य तेजोमयी शुभा ।
रौद्रीरुद्रस्य या मूर्तिरास्थिता घोररूपिणी २२।
स्पदयत्यनिलात्मेद बिभर्ति स्पदते स्वयम् ।
औग्रीति कथ्यते सद्भिर्मूर्तिरुपस्य वेधसः ।२३

सर्वावकाशदा सर्वव्यापिका गगनात्मिक ।
मूर्तिर्भीमस्य भीमाख्या भूतवन्दस्य भेदिका ।२४
सर्वात्मनामधिष्ठात्री सर्वक्षेत्रनिवासिनी ।
मूर्तिः पशुपतेर्ज्ञेया पाशपाशनिकृन्तनी ।२५
दीपयन्ती जगत्सर्वं दिवाकरसमाह्वया ।
ईशानाख्या महेशस्त मूर्तिर्दिवि विसर्पति ।२६
आप्याययति यो विश्वममृतांशुर्निशाकरः ।
महादेवस्य सा मूर्तिर्महादेवसमाह्वया ।२७
आत्मा तस्याष्टमी मूर्तिः शिवस्य परमात्मनः ।
व्यापिकेतरमूर्तीनां विश्वं तस्माच्छिवात्मकम् ।२८

बाह्याभ्यन्तर विश्व को व्याप्त कर उसकी तेजोमयी शुभ मूर्ति तथा घोर रूप रौद्र मूर्ति है ।२२। सम्पूर्ण विश्व का स्पन्दन करने वाला वायु इसका भरण-पोषण करता है और उसकी उग्र मूर्ति 'उग्र' कहलाती है ।२२। उनकी आकाशात्मक मूर्ति सबको अवकाश देने वाली है तथा सब प्राणियों को भयदायक भीम मूर्ति है ।२४। जो सब क्षेत्रवासियों के अन्तःकरण में सर्वात्म रूप से स्थित है, वह पशुपति मूर्ति सब जीवों के पास को काटने वाली है ।२५। सूर्य रूप से वे सम्पूर्ण विश्व को प्रकाशित करते हैं ईशान नामक शिव मूर्ति स्वर्ग में चलने वाली है ।२६। विश्व को अपनी चाँदनी से तृप्त करने वाली उनकी चन्द्र मूर्ति है, वह महादेव संज्ञा वाली है ।२७। शिव की व्यापक मूर्ति इनमें आठवी है,यह इतर मूर्तियों से अधिक व्यापक होने के कारण शिवात्मक है ।२८।

वृक्षस्य मूलसेकेन शाखाः पुष्यन्ति वै यथा ।
शिवस्य पूजया तद्वत्पुष्यत्यस्य वपुर्जगत् ।२९
सर्वाभयप्रदानं च सर्वाग्रहण तथा ।
सर्वोपकारकणं शिवस्याराधनं विदुः ।३०
यथेह पुत्रपौत्रादेः प्रीत्या प्रीतो भवेत्पिता ।
तथा सर्वस्य संप्रीत्या प्रीतो भवति शङ्करः ।३१

देहिनो यस्य कस्यापि क्रियते यदि निग्रहः ।
अनिष्टमष्टमूर्तेस्तत्कृतमेव न संशयः ।३१
अष्टमूर्त्यात्मना विश्वमधिष्टाय स्थितशिवम् ।
भजस्व सर्वभावेन रुद्रं परमकारणम् ।३३

वृक्ष की जड को सींचने से जैसे शाखाएं फूलती-फलती हैं, वैसे ही शिव का पूजन एवं अभिषेक करने से देहमय विश्व की पुष्टि होती है ।२९। सबको अभयदान तथा सबके लिए अनुग्रह का विधान करने वाला,सम्पूर्ण उपकारों का कारण भगवान् शिव का अराधन ही है ।३०। जैसे पुत्र – पौत्रादि के सुख से पिता प्रसन्न होता है, वैसे ही सबकी प्रीति से शिव प्रसन्न होते है ।३१। किसी भी देहधारी का निग्रह करना, शिव की अष्ट-मूर्ति का ही निग्रह करना है ।३२। इस प्रकार अष्टमूर्ति से सम्पूर्ण विश्व को व्याप्त करके स्थित हुए परम कारण रूप भगवान् शिव का सर्व-भाव से भजन करना ही श्रेयस्कर है ।३३।

## ।। जीव पशु है और शिव जगतपति ।।

विग्रह देवदेवस्य विश्वमेतच्चराचरन् ।
तदेवं न विजानति पशवः पाशगौरवात् ।१
तमेकमेव बहुधा वदन्ति यदुनन्दन ।
अजानन्तः परं भावमविकल्प महर्षयः ।२
अपरं ब्रह्मरूपं च परं ब्रह्मात्मक तथा ।
केचिदाहुर्महादेवमनादिनिधनं परम् ।३
भूतेन्द्रियांतः करणप्रधानविषयात्मकम् ।
अपरं ब्रह्म निर्दिष्टं पर ब्रह्मचिदात्मकम् ।४
ब्रहत्वाद्‌बृंहणत्वाद्वा ब्रह्म चेत्तभिधीयते ।
उभये ब्रह्मणो रूपे ब्रह्मणोऽधिपतेः प्रभो ।
विद्याविद्यास्वरूपीति कैश्चिदीशो निगद्यते ।५
विद्या तु चेतनां प्राहुस्तथाविद्यामचेतनाम् ।
विद्याविद्यात्मकं चैव विश्वगुरोर्विभोः ।६

रूपमेव न सन्देहो विश्वं तस्य वशे यतः ।
भ्रांतिर्विद्या पसा चेति शार्व रूपं परविदुः ।७।

उपमन्यु ने कहा—यह चराचर जगत् उन्हीं देवदेव शिव का निग्रह है, पाश में बँधे हुए जीव उन्हें नहीं जानते ।१। हे कृष्ण ! उस एक का ही अनेक प्रकार से वर्णन किया जाता है ।२। अपर ब्रह्म स्वरूप ही परब्रह्म है उसी को महादेव, अनादि, निधन कहा जाता है ।३। भूतेन्द्रिय अतःकरण प्रधान विषयात्मक अपर ब्रह्म ही परब्रह्मात्मक एवं विदात्मक है ।४। नहीं बृहत् और बृहण होने के कारण परम संज्ञक है, वे दोनों ब्रह्म के ही रूप हैं, उन्हें कोई विद्या-अविद्या रूप ईश्वर कहते हैं ।५। विद्या चेतना और अविद्या अचेतना है, विश्व गुरु का यह विद्या, अविद्या तथा अविद्यात्मक स्वरूप है ।६। यह उसी का स्वरूप है, इसमें सन्देह नहीं है, उसी के वश में संसार स्थित है तथा यह सभी शिव का रूप है ।७।

अयथाबुद्धिरर्थेषु बहुधा भ्रांतिरुच्यते ।
यथार्थाकारसंवित्तिर्विद्याति परिकीर्तये ।८।
विकल्परहितं तत्वं परमित्यभिधीयते ।
वैपरीत्यादचच्छब्दः कथ्यते वेदवादिभिः ।९।
तयो पतित्वात्त् शिवः सदसस्पतिरुच्यते ।
चराक्षरात्मकं प्राहुः क्षराक्षरपरं परे ।१०।
क्षरः सर्वाणि भूतानि कूटस्थोऽक्षर उच्यते ।
उभे तेपरमेशस्य रूपे तस्य वशे पतः ।११।
तयोः परः शिवः शान्तःक्षाराक्षरपरः स्मृतः ।
समष्टिव्यष्टिरूप च समष्टिव्यष्टिकारणम् ।१२।
वन्दति मुनयः केचिच्छिव परमकारणम् ।
समष्टिमाहुरव्यक्तं व्यष्टि व्यक्त तथैव च ।१३।
ते रूपे परमेशस्य तदिच्छाया प्रवर्तनात् ।
तयोः कारणभावेन शिवं परमकारणम् ।१४।

अर्थों में अयथार्थ बुद्धि होने को ही भ्रान्ति कहा है, अर्थाकार संवित्ति

को विद्या कहा गया है ।८। तत्वपद विकल्प रहित है तथा इसके विपरीत तत्व को वेदवादियों ने असत् कहा है ।९। सत्पुरुष सत्य और साधु में सत् शब्द प्रयुक्त करते हैं, इससे विपरीत असत् है तथा सत्-असत् वाला यह विश्व उस परमेष्ठी का देह है और सत्-असत् के पति होने से शिवको सत्-असत् के पति और क्षर-अक्षरात्मक कहते हैं, परन्तु वह क्षर अक्षर से भी है ।१०। सभी प्राणी क्षर (नाशवान्) हैं, कूटस्थ को अक्षर कहा है, यह दोनों ही उस परमेश्वर के आधीन हैं।११। उससे परे शान्त शिव को क्षराक्षर से परे कहा है तथा समष्टि-व्यष्टि रूप समष्टि का कारण है ।१२। कोई शिव क परम कारण कहते हैं तथा समष्टि को अव्यक्त और व्यष्टि को व्यक्त बताते हैं ।१३। ईश्वरेच्छा से यह दोनों स्वरूप उसी के हैं, उनका कारण न होने से शिव ही परम कारण है ।१४।

कारणार्थविदः प्राहुः समष्टिव्यष्टिकारणम् ।
जातिव्यक्तिस्वरूपीति कथ्यते कैश्चिदीश्वरः ।१५
या पिण्डेऽप्यनुवर्तेत सा जातिरिति कथ्यते ।
व्यक्तिर्व्यावृत्तिरूप तं पिंडजात समाश्रयम् ।१६
जातयो व्यक्तयश्चैव तदाज्ञापरिपालिताः ।
यतस्ततो महादेवो जातिव्यक्तिवपुः स्मृतः ।१७
प्रधानपुरुषव्यक्तकालात्मा कथ्यते शिवः ।
प्रधानं प्रकृतिं प्राहुः क्षेत्रज्ञं पुरुषं तथा ।१८
त्रयोविंशतितत्वानि व्यक्तमाहुर्मनीषिणः ।
कालः कार्यप्रपचस्य परिणामैककारणम् ।१९
एषामीशोऽधिपो प्राता प्रवर्तकनिवर्तकः ।
आविर्भावतिरोभावहेतुरेकः स्वराजडजः ।२०
तस्मात्प्रधानदपुषव्यक्तकालस्वरूपवान् ।
हेतुर्नेताऽधिपस्तेषां धाता चोक्तो महेश्वरः ।२१

कारण के जानने वालों ने समष्टि-व्यष्टि को करण कहा है । कोई ईश्वर, जाति और व्यक्ति स्वरूपी बताते हैं।१५।पिण्डों में वर्तने वाली को

जाति कहा है वह व्यक्ति आवृत्ति रूप सभी पिन्ड जाति में स्थित है।१६। जाति और व्यक्ति उसी की आज्ञा के वश हैं,इसलिए शिव को जाति और व्यक्ति का स्वरूप वाले कहा गया है।१७।प्रधान पुरुष व्यक्त और कलात्मा शिव है, प्रधान प्रकृति है तथा पुरुष क्षेत्रज्ञ है।१८। तेईस तत्वों का नाम व्यक्त बताया है, कार्यकाल के प्रपंच के परिणाम का एक ही कारण है।१९। वही ईश्वर प्रवर्तन और निवर्तन करता है तथा वही आविर्भाव और तिरोभाव का एक कारण है।२०। इसलिए प्रधान, पुरुष काल-स्वरूपात्मक है, उनका कारण तथा अधिपति एक शिव ही है।२१।

विराड् हिरण्यगर्भात्मा कैश्चिदीशो निगद्यते।
हिरण्यगर्भो लोकानां हेतुर्विश्वात्मको विराट्।२२
अन्तर्यामी परश्चेतिकथ्यते कविभिः शिवः।
प्राज्ञस्तैजसविश्वात्मेत्यपरे सम्प्रचक्षते।२३
तुरीयमपरे प्राहुः सौम्यमेव परे विदुः।
माता मान च मेयं चर्ति चाहुरथापरे।२४
कर्ता क्रिया च कार्य्यं च कारणं परे।
जाग्रत्स्पप्ननुसुषुप्त्यामेत्यपरे सम्प्रचक्षते।२५
तुरीयमपरे प्राहुस्तुर्यातीतमितीपरे।
तमाहुर्विगुणं केचिद्गुणवतं परे विदुः।२६
केचित्संसारिणं प्राहुस्तमः ससारिणं परे।
स्वतन्त्रमपरे प्राहुरस्वतन्त्रं परे विदुः।२७
घोरमित्यपरे प्राहुः सौम्यमेव परे विदुः।
रागवन्तं परे प्राहुर्वीतरागं तथापरे।२८

कोई कहते हैं कि विराट हिरण्यगर्भात्मा ईश्वर है, क्योंकि ब्रह्मलोक का विश्वात्मा विराट् ही है।२२। कवियों ने अन्तर्यामी और पर को शिव कहा है, कोई प्राज्ञ तेज से विश्वात्मा बतलाते हैं।२३। कोई तुरीय और कोई सौम्य कहते हैं, किसी ने उसे माता, मान, मेय तथा मति कहा है।२४। कोई कर्ता, क्रिया, कारण, करण तथा कोई जाग्रत, स्वप्न, सुषुप्ति

वाला कहते हैं।२५। किसी ने तुरीय, किसी ने तुर्यातीत कहा है, कोई निर्गुण तथा कोई सगुण कहते हैं।२६। कोई ससारी, असंसारी, स्वतन्त्र तथा कोई अस्वतन्त्र कहते हैं।२७। किसी ने घोर सौम्य तथा किसी ने रागी और किसी ने विरागी कहा है।२८।

निष्क्रिय च परे प्राहुः सक्रिय चेतरे जनाः।
निरिंद्रिय परे प्राहुः सेंद्रियं च तथापरे।२९
ध्रुवमित्यपरे प्राहुस्तमध्रुवमितीरे।
अरूप कुचिदाहुर्वे रूपवन्त परे विदुः।३०
अदृश्यमपरे प्राहुर्दृश्यमित्यपरे विदुः।
वाच्यमित्यपरे प्राहुरवाच्यमिति चापरे।
शब्दात्मकं परे प्राहुः शब्दायीतमथाहरे।३१
केचिच्चिन्तामयं प्राहुश्चिन्तया रहित परे।
ज्ञानात्मक परे प्राहुर्विज्ञानामिति चापरे।३२
केचिज्ज्ञेयमिति प्राहुरज्ञेयमिति केचन।
परमेके तमेवाहुरपरं च तथापरे।३३
एवं विकल्प्यमानं तु याथात्म्यं परमेष्ठिनः।
नाध्यवस्यति मुनयो नाना प्रष्ययकारणात्।३४
यैः पुनः सर्वभावेनः प्रपन्नाः परमेश्वरम्।
ते हि जानंत्ययत्नेन शिव परमकारणम्।३५
यावपशर्नेव पश्यत्यनीशं कवि पुराण भुवनस्येशितारम्।
तायद्दुके वर्तते बद्धपाशः संसारेऽस्मिश्चक्रनेमिमैण।३६
यदा पश्यः पश्यते रुक्मवर्णं कर्तारमीश पुरुषं ब्रह्मयोनिम्
तदा विद्वान्पुण्नपापे विधूय निरंजनः परममुपैति साम्मम्।३७

कोई क्रिया-रूप कोई निष्क्रिय, कोई इन्द्रिययुक्त और कोई इन्द्रिय-रहित कहते हैं।२९। कोई चल, कोई अचल, रूप-रहित और कोई रूपवान् कहते हैं।३०। किसी ने उन्हें दृश्य कहा है, कोई अदृश्य बताते हैं, कोई वाच्य, अवाच्य शब्दात्मक तथा कोई शब्द से परे कहते हैं।३१।

किसी ने चिन्तायुक्त और किसी ने अचिन्तायुक्त कहा है, कोई ज्ञान रूप और कोई विज्ञान रूप कहते हैं ।३२। कोई ज्ञेय, कोई अज्ञेय कोई एक और कोई अनेक बताते हैं ।३३। इस प्रकार उस परमेष्ठी की अनेक प्रकार से कल्पना की गई है और अनेक प्रकार के विश्वास के कारण मुनिजन भी यथार्थ निर्णय करने में समर्थ नहीं हैं ।३४। परन्तु जो सर्वभाव से उन परमेश्वर शिव की शरण को प्राप्त हो चुके हैं, वे बिना किसी यत्न के ही उन परम कारण को जान लेते हैं।३५। जब तक यह प्राणी संसार को वश करने वाले पुराण-पुरुष परमेश्वर के दर्शन नहीं करता, तब तक पाश में बँधा रहकर चक्रनेमि के समान घूमता रहता है।३६। और जब वह विश्व-कर्त्ता हिरण्यगर्भ ईश्वर के ब्रह्म रूप के दर्शन करता है, तब पुण्य-पाप को दूर करके शिवजी के तादात्म्य को पाता है ।३७।

## ।। युगों में शिव के योगावतार ।।

पुगावर्तेषु सर्वेषु योगार्यच्छलेन तु ।
अवतारान्हि शर्वस्य शिष्यांश्च भगवन्वद ।१
श्वेतः सुतारो मदनः सुहोत्र कक एव च ।
लौगाक्षिश्च महामायो जैगीषव्यस्तथैव च ।२
दधिवाहश्च ऋषभो मुनिरुग्रोऽत्रिरेव च ।
सुपालको गोतमश्च तथा वेदशिरा मुनिः ।३
गोकर्णश्च गुहावासी शिखंडी चापरः स्मृत ।
जटामासी चाटहासो दारुको लांगली तथा ।४
महाकालश्च शूली च दंडी मुण्डीश एव च ।
सविष्णुः सोमशर्मा च लकुटीश्वर एव च ।५
एते वाराहकल्पेऽस्मिन्सप्तमस्यांतरे मनो ।
अष्टाविंशतिसंख्याता योगाचार्या युगक्रमात्।६
शिष्याः प्रत्येकमेतेषां चत्वारः शांतचेतसः ।
श्वेतादयश्च रुष्यान्तास्तान्प्रवीमियथाक्रमम् ।७

श्रीकृष्ण ने कहा-सब युगों के प्रारम्भ में योगाचार्य के छल वाले

शिवजी के अवतर और उनके शिष्यों का वृतान्त सुनाइये ।१। उपमन्यु ने कहा—श्वेत, सुतार, सुहोत्र, मदन, कङ्क, लौगाक्षि, महामाय, जैगीषव्य ।२। दधिवाह, ऋषभ, मुनि, उग्र, अत्रि, सुबालक, गौतम, वेदशिरा ।३। गोकर्ण, गुहावासी, जटामाली, शिखण्डी, अट्टहास, लांगली व दारुक ।४। महाकाल, शूली, दण्डी, मुण्डी, सहिष्णु, नकुलीश्वर और सोम शर्मा ।५। यह सब वैवस्वतमनु के वाराहकल में हुए । युगों के क्रम से यह योगाचार्य अट्ठाईस हुए हैं ।६। एक-एक के चार-चार शिष्य हुए, शान्त से रुष्य पर्यन्त सभी शिष्यों को कहता हूं ।७।

श्वेतः श्वेतशिखश्चैव श्वेताश्वः श्वेतलोहितः ।
दुन्दुभिः शतरूपश्च ऋचीकः केतुमांस्तथा ।८
विकोशश्च विकेशश्च विपाशः पाशनाशनः ।
सुमुखो दुर्मुखश्चैव दुर्गमो दुरतिक्रमः ।९
सनत्कुमारः सनकः सनन्दश्च सनातनः ।
सुधामा विरजाश्चैव शंखश्चांडज एव च ।१०
सारस्वतश्च मेघश्च मेघवाहः सुवाहकः ।
कपिलाश्चासुरिः पञ्चशिखो बाष्कल एव च।११
पराशरश्च गर्गश्च भार्गवश्चांगिरास्तथा ।
बलबन्धुर्निरामित्रः केतुश्रृंगस्तपोधन ।१२
लंबोदरश्च लंबश्च लम्बात्मा लबकेशकः ।
सर्वज्ञः समबुद्धिश्च साध्यीसद्धिस्तथैव च ।१३
सुधामा कश्यपश्चैव वसिष्ठो विरजास्तथा ।
अत्रिरुग्रो गुरुश्रेष्ठः श्रवणोऽथ श्रविष्ठक ।१४

श्वेत, श्वेतशिख, श्वेताश्व, श्वेतलोहित, शतरूपा, ऋचीक, दुन्दुभि केतुमान ।८। विकोश, विकेश, विपाक, पाशनाशन दुर्मुख, सुमुख, दुर्दम, दुरतिक्रक ।९। सनक, सनन्दन, सनत कुमार, सनातन सुधामा, शंखपाद, विरज, वैरज ।१०। सारस्वत, मेघ, मेघवाह, कापिल आसुरी पंचशिखा, बाष्कल ।११। पराशर, गर्ग, भार्गव, अंगिरा, बलबन्धु, निरामित्र, केतु,

श्रृंग, तपोधन ।२। लम्बोदर, लम्बाक्ष, लम्बकेश, सर्वज्ञ, समबुद्धि, साध्यबुद्धि ।१३। सुधामा कश्यप, वसिष्ठ, विरज, अत्रि, उग्र, गुरु, श्रेष्ठ, श्रवण, श्रविष्ठक ।४।

कुणिश्च कुणिवाहुश्च कुशरीरः कुनेत्रकः ।
काश्यपो ह्युशनाश्चैव च्यवनश्च बृहस्पति ।१५
अतथ्यो वामदेवश्च महाकालो महाऽनिलः ।
वाचःश्रवाः सुवीरश्च श्यावश्च यतीश्वरः ।१६
हिरण्यनाभः कौशल्यो लोकाक्षिः कुथुमिस्तथा ।
सुमन्तुर्जैमिनिश्चैव कुबन्धः कुशकन्धरः ।१७
प्लक्षो दार्भायणिश्चैव केतुमान्गौतमस्तथा ।
भल्लवी मधुपिंगश्च श्वेतकेतुस्तथैव च ।१८
उशिजो बृहदवश्च देवलः कविरेव च ।
शालिहोत्रः सर्वेषश्च युवनाश्चः शरद्वसुः ।१९
अक्षपादः कणादश्व उलूकी वत्स एव च ।
कुलिकश्चैव गर्गश्च मित्रको रुष्य एव च ।२०
एते शिष्या महेशस्य योगाचार्यस्वरूपिणः ।
संख्या च शतमेतषां सह द्वादशसंख्यया ।२१

कुणी, कुणवाहु, कुशरीर, कुनेत्रक, कश्यप, उशना, च्यवन, बृहस्पति ।१५।उतथ्य, वामदेव, महाकाल, महानील, वाचश्रवा, सुधीर, श्यामाश्व, यतीश्वर ।१६। हिरण्यनाम, कौशल्य, लोकाक्षि, कुथुमि, सुमन्तु, जैमनी, कबंध, कुश, कन्धर ।१७। प्लक्ष, दार्भातणि, केतुमान, गौतम, वल्लभी, मधुपिंग, श्वेतकेतु ।१८। उशिज, वृहदश्व, देवल, कवि, शालिहोत्र, सुवेश, शम्बूक, आश्वलायन, शरद्वसु, छलगकुण्ड, कर्णकुम्ब, प्रबाहुक, उलूक विद्युत ।१९। अक्षपाद, कणाद, उलूकवत्स, कुशिक, गर्ग, मित्रक और रुष्य ।२०। यह सभी योगाचार्य महेश्वर के शिष्य हैं, यह सब एक सौ बारह है ।२१।

सर्वे पाशुपताः सिद्धा भस्मोद्धूमितविग्रहाः ।
सर्वशास्त्रार्थतत्वज्ञा वेदवेदांगपारगाः ।२२

शिवाश्रमरताः सर्वे शिवज्ञानपरायणाः ।
सर्वसङ्गविनिर्मुक्ताः शिवैकासक्तचेतसः ।२३
सर्वद्वन्द्वसहा धीराः सर्वभूतहिते रताः ।
ऋजवो मृदवः स्वस्था जितक्रोधा जितेन्द्रियः ।२४
रुद्राक्षमालाभरणास्त्रिपुंड्रांकितमस्तकाः ।
शिखाजटाः सर्वजटा अजटा मुंडशीर्षकाः ।२५
फलमलाशनप्राशाः प्राणायामपरायणाः ।
शिवाभिमानसपन्नाः शिवध्यानैकतत्पराः ।२६
समुन्मथितससारविषवृक्षाकुरोद्गमाः ।
प्रयातुमेव सन्नद्धा परं शिवपुरं प्रति ।७
सदेशिकानिमान्मत्वानित्य यः शिवमर्चयेत् ।
स याति शिवसायुज्य नात्र कार्याविचारणा।२८

यह पाशुपतव्रत से युक्त भस्म को अंग में लगाने वाले सर्व शास्त्रार्थ के तत्वज्ञाता यथा वेदवेदांग के पारगामी ।२२। शिवाश्रय में प्रीति वाले, शिवज्ञान में लगे रहने वाले, संग-हीन, तथा शिव में ही मन को संयुक्त रखने वाले।२३।शीतोष्णादि को सहन करने वाले,सभी भूतों का हितकरने वाले, क्रोध को जीतने वाले ।२४ रुद्राक्ष की माला के आभरण, त्रिपुंड्र और शिखामात्र जटा धारण करने वाले तथा जटा रहित और शिरमुंडाये हुये ।२५। फल, मूल का भोजन करने वाले प्राणायाम करने वाले, शैव, मार्ग में तथा शिव ध्यान में तत्पर ।२६। विश्व रूपी विष वृक्ष के अंकुरों को उखाड़ने वाले तथा शिवपुर में जाने को कटिबद्ध ।२७। ऐसे श्वेतादि को अपना आचार्य मानकर जो शिवजी का पूजन करता है, वह निःसंदेह शिवधाम को प्राप्त होता है ।२८।

## ।। ब्राह्मणादि वर्णों का अधिकार कथन ।।

अथ वक्ष्यामि देवेश भक्तानामधिकारिणाम् ।
विदुषां द्विजमुख्यानां वर्णधर्म समासतः ।१

वि: स्नानं चाग्निकार्यं च लिंगार्चनमनुक्रमम् ।
दानमीश्वरभावश्च दया सर्वत्र सर्वदा ।२
सत्य सन्तोषमास्तिक्यमहिंसा सर्वजंतुषु ।
ह्रीश्रद्धाध्ययनं योग: सदाध्यापनमेव च ।३
व्याख्यानं ब्रह्मचर्यं च श्रवण च तप: क्षमा ।
शौचं शिखोपवीत च उष्णीष चौत्तरीयकम्।४
निषिद्धासेवनं चैव भस्तरुद्राक्षधारणम् ।
पर्वण्यभ्यर्चन देवि चतुर्दश्यां विशेषत ।५
पानं च प्रह्मकूर्चस्य मासि मासि यथाविधि।
अभ्यर्चनं विशेषेण तेनैव स्नाप्य मां प्रिये ।६
सर्वक्रियान्नसन्त्याग: श्राद्धान्नस्य च बर्जनम्।
तथा पर्यु षितान्नस्य यावकस्य विशेषत: ।७

शिवजी ने कहा–हे देवि ! श्रेष्ठ ब्राह्मण तथा अधिकरी भक्तों के वर्ण धर्म को मैं समास से वर्णन करता हूँ ।१। त्रिकाल स्नान करे, अग्नि कार्य लिंग पूजन दान, शिवभावयुक्त होकर सर्वत्र दया करे ।२। सत्य, सन्तोष, आस्तिकता अहिंसा, लज्जा, श्रद्धा, वेदपाठ और योग।३।व्याख्यान, ब्रह्मचर्य, तप क्षमा, शौच, शिखा, यज्ञोपवीत, पाग, दुपट्टा को धारण करे ।४। किसी निषिद्ध वस्तु का सेवन न करे, भस्म-रुद्राक्ष धारण करे, पर्व मे विशेषकर चतुर्दशी में पूजा करे ।५। ब्रह्मकूर्च विधि से गव्य-पान प्रत्येक मास विधिपूर्वक करे, उसी से मुझे स्नान करावे और विशेष अर्चन करे ।६। अन्न का त्याग, श्रद्धान्न का तथा विशेषकर यावक का त्याग करे ।७।

मद्यस्य मद्यगन्धस्य नैवेद्यस्य च वर्जनम् ।
सामान्यं सर्ववर्णानां ब्राह्मणानां विशेषत: ।८
क्षमा चाविश्च सन्तोष: सत्यमस्तेयमेव च ।
ब्रह्मचर्यं मम ज्ञान वैराग्यं भस्मसेपनम् ।९
सर्वसगनिवृत्तिश्च दशैतानि विशेषत: ।
लिंगानि योगिनां भूयो दिवा भिक्षाशतंतथा।१०

वानप्रस्थाश्रमस्थानां समानमिदमिष्यते ।
रात्रौ न भोजनं कार्यं सर्वेषां ब्रह्मचारिणाम्।११
अध्यापनं याजनं च क्षत्रियस्याप्रतिग्रहः ।
वैश्यस्य च विशेषेण मया नात्र विधीयते ।१२
रक्षणं सर्ववर्णानां युद्धे शत्रुवधस्तथा ।
दुष्टपक्षिगाणां च दुष्टानां शातनं नृणाम् ।१३
अविश्वासश्च सर्वत्र श्विवासो मम योगिषु ।
स्त्रीसंसर्गश्च कालेषु चमूरक्षणमेव च ।१४

मद्य, मद्य की गंध और मेरे अर्पण किया हुआ नैवेद्य इनका सभी वर्णों में त्याग और विशेष कर ब्राह्मणों का तो धर्म ही है ।८। क्षमा, शान्ति, संतोष, अचौर्य, ब्रह्मचर्य वैराग्य, मेरा ज्ञान और भस्म का सेवन करे ।९। सब के सङ्ग का त्याग करे, यह दश कार्य करे, योगियों के लक्षण हैं दिन में भिक्षा मांगे ।१०। वानप्रस्थ आश्रमों का धर्म भी समान है, योगी और यह एक ही धर्म वाले हैं, ब्रह्मचारी रात्रि में भोजन न करे ।११।अध्यापन,यज्ञ कराना, दान लेना क्षत्रिय और वैश्यों को नहीं करना चाहिए । राजा सब वर्णों की रक्षा करे, युद्ध में शत्रुओं का संहार करे तथा दुष्ट पक्षियों मृगों और मनुष्यों का निग्रह करे ।१२-१३। सब के प्रति अविश्वास और मेरे प्रति विश्वास करे, ऋतु समय नारी सेवन तथा सेना का रक्षण करे ।१४।

सदा संचारितैश्चारैर्लोकवृत्तांतवेदनम् ।
सदास्त्रधारणं चैव भस्मकचकधारणम् ।१५
राज्ञां समाश्रमस्थानामेष धर्मस्य संग्रहः ।
गोरक्षण च वाणिज्य कृषिर्वैश्यस्य कथ्यते ।१६
शुश्रूषेतरवर्णानां धर्मः शूद्रस्य कथ्यते ।
उद्यानकरणं चैव मम क्षेत्रसमाश्रयः ।१७
धर्मपत्न्यास्तु गमनं गृहस्थस्य विधीयते ।
ब्रह्मचर्यं वनस्थानां यतीनां ब्रह्मचारिणाम् ।१८
स्त्रीणां तु भर्तृशुश्रूषा धर्मो नान्यः सनातन।
समार्चनं च कल्याणि नियोगो भर्तुरस्ति चेत् ।१९

या नारी भर्तृश्रूषां विहाय व्रततत्परा ।
स नारी नरकं याति नात्र कार्या विचारणा।२०

सदा अपने दूत भेजकर वृत्तान्त जाने, अस्त्र, वस्त्र, कंचुक और भस्म धारण करे।१५।जो राजा मेरे आश्रम में स्थित हैं,उनका यह धर्म है। वैश्यों का धर्म गौरक्षा कृषि और वाणिज्य है।१६।तीनों वर्णों की सेवा शूद्र का कर्म है, बगीचा लगाना, क्षेत्र का आश्रय।१७। तथा अपनी धर्मपत्नी में गमन ही गृहस्थ का धर्म है। ब्रह्मचारियों को और वन में रहने वाले यतियों को ब्रह्मचर्य धारण करना चाहिये।१८।स्त्रियों के लिए पतिसेवा के अतिरिक्त अन्य कोई धर्म नहीं, स्वामी की आज्ञा लेकर ही स्त्री को मेरा पूजन करना चाहिए।१९। जो स्त्रीं अपने स्वामी की सेवा छोड़कर व्रत करती है, वह नरकगामिनी होती है, इसमें संशय नहीं है।२०।

अथा भर्तृविहीमाया वक्ष्ये धर्मं सनातनम् ।
व्रतं दानं तपः शौचं भूशय्या नक्तभोजनम् ।२१
ब्रह्मचर्यं सदा स्नानं भस्मना सलिलेन वा ।
शांतिर्मौन क्षमा नित्यं सविभागो यथाविधि २२
अष्टम्यां च चतुदश्यां पौर्णमास्या विशेषत ।
एकादश्यां च विधिवदुपवासो ममार्चनम् ।२३
इति संक्षेपतः प्रोक्तो मयाश्रमनिषेविणाम् ।
ब्रह्मक्षत्रविशा देवि यतीनां ब्रह्मचारिणाम् ।२४
तथैव वानप्रस्थानां गृहस्थानां च सुंदरि ।
शूद्राणामथ नारीणां धर्म एष सनातनः ।२५
ध्येयस्त्वयाऽह देवेशि सदा जाप्यः षडक्षरः ।
वेदोक्तमखिल धर्मामिति धर्मार्थसग्रहः ।२६
अथ ये मानवा लोके स्वच्छया धृतविग्रहाः ।
भावातिशयसंपन्याः पूर्वसंस्कारसयुताः ।२७
विरक्ता वानुक्ता वा स्त्र्यदीनां विषयेष्वपि।
पापैर्न ते विलिपंते पद्मपत्रमिवांभसा ।२८




स्वामी से हीन नारियों का धर्म कहता हू व्रत, दान, तपस्या, शौच, रात्रि भोजन और पृथिवी में शयन।२१। ब्रह्मचर्य पालन, भस्म व जल-स्नान शान्ति, मौन, क्षमा, संविभाग, दुष्टों से दूर रहना तथा विधिवत् ।२२। अष्टमी, चतुर्दशी, पूर्णमासी तथा विशेषकर एकादशी में मेरा पूजन करे ।२३। यह विधि अपने आश्रम में स्थित होने की संक्षेप में कही है ब्राह्मण क्षत्रिय, वैश्व, यती, ब्रह्मचारी।२४।वानप्रस्थ,गृहस्थ और स्त्रियों का सनातन धर्म यही है ।२५। हे देवि ! तुम्हें सदा मेरा ध्यान और षडक्षर कर जप करना चाहिए, वेदों में वर्णित धर्म का सार यही है।२६।जो मनुष्य अपनी इच्छा से व्रत करते, अत्यन्त भान और पूर्ण संस्कार वाले हैं ।२७। तथा स्त्रियादि विषयों में अनासक्त हैं, वे कमलपत्र के जल से लिप्त न होने के समान पापों से लिप्त नहीं होते ।२८।

तेषां ममात्मविज्ञानं विशुद्धानां विवेकिनाम्।
मत्प्रसादाद्विशुद्धानां दुःखमाश्रमरक्षणात् ।२९
नास्ति कृत्यमकृत्यं च समाधिर्वा परायणम् ।
न विधिर्न निषेधश्च तेषां मम यथा तथा ।३०
तथेह परिपूर्णस्य साध्यं मम न विद्यते ।
तथैव कृतकृत्यानां तेषामपि न संशयः ।३१
मद्भक्तानां हितार्थाय मानुष भावमाश्रिता ।
रुद्रलोकात्परिभ्रष्टास्ते रुद्रा नात्र संशयः।३२
ममानुशासनं यद्वद्ब्रह्मादीनां प्रवतकम् ।
तथा नाराणामन्येषां तन्नियोगः प्रवर्तकः ।३३
ममाज्ञाधारभावेन सद्भावातिशयेन च ।
तदालोकनमात्रेण सर्वपापक्षयो भवेत् ।३४
प्रत्ययाश्च प्रवर्तंते प्रशस्तफलसूचकाः ।
मयि भाववतां पुंसा प्रागदृष्टार्थगोचराः ।३५

मेरे प्रसाद से उन विवेकी पुरुषों को आत्म-विज्ञान की प्राप्ति होती है, क्योंकि आश्रम धर्म की रक्षा करना कठिन है ।२९। उनके लिए कर्म,अकर्म

समाधि-परायण या विधि निषेध कुछ भी नहीं है।३०।जैसे मुझ परिपूर्ण के लिए कुछ साधन योग्य नहीं, वैसे ही जो कृतकृत्य हो चुके. उनके लिए कोई कार्य शेष नहीं रहता।३१।मेरे भक्तों के हितार्थ मनुष्त भाव में आश्रित रुद्र लोक से आगत मनुष्य रुद्र स्वरूप ही हैं।३२।मेरी आज्ञा जैसे ब्रह्मादि को प्रवृत्त करती है, वैसे ही अन्यों को करनी है।३३।मेरी आज्ञा का धारण और मुझ में अत्यन्त भाव लगाने वालों के दर्शन से ही सब पाप क्षीण हो जाते हैं।३४। उन्हें श्रेष्ठ फलदायक विश्वासों की प्राप्ति होती है, जो मुझसे प्रेम करते हैं, उन्हें अर्थ का ज्ञान पहिले ही हो जाता है।३५।

कपस्वेदोऽश्रुपातश्च कंठे च स्वरविक्रिया ।
आनदाद्युपलब्धिश्च भवेदाकस्मिकी मुहुः ।३६
सतैर्व्यस्तैः समस्तैर्वा लिंगैरव्यभिचारिभिः ।
मंदमध्योत्तमैर्भावैर्विज्ञेयास्ते नरोत्तमाः ।३७
यथायोऽग्निसमावेशान्नायौ भवति केवलम् ।
तथैव मम सान्निध्यान्न ते केवलमानुषाः ।३८
हस्तपादादिसाधर्म्याद्रुद्रान्मर्त्यवपुर्धरान् ।
प्राकृतानिव मन्वानो नावजानीत पंडितः ।३९
अवज्ञानं कृतं तेषु नरैर्व्यामूढचेतनैः ।
आयुः श्रियं कुलं शील हित्वा निरयभावहेम्।४०
ब्रह्म विष्णुसरेशानामपि तूलायते पदम् ।
मत्तोऽन्यदनपेक्षाणामुद्धृतानां महात्मनाम् ।४१
अशुद्धं बौद्धमैश्वर्यं प्राकृतं पौरुषं तथा ।
गुणेशानामतस्त्याज्यं गुणातीतपदैषिणाम् ।४२

उन्हें कम्प, स्वेद, अश्रुपात, कण्ठ-स्वर गद्गद् तथा आनन्द की उपलब्धि वारम्बार अकस्मात् होती है।३६। उन सब अव्यभिचारी लक्षणों के युक्त मनुष्यों को श्रेष्ठ समझे।३७। जैसे अग्नि से संयुक्त होने पर लोहा केवल लोहा ही नहीं रहता, वैसे ही वे मेरी समीपता से मनुष्य नहीं, वरन् मेरे ही रूप वाले हो जाते हैं।३८। हाथ, पाँव आदि सहित रुद्र रूप धारण

करने वालों को साधारण समझकर कभी निन्दा न करे।३९।जो मूर्ख उनका अपमान करते हैं उनकी आयु, शील, कुल तो नष्ट होते ही हैं, साथ ही उन्हें नरक में जाना पड़ता है।४०।ब्रह्मा, विष्णु महेश का भी पद तोला जाय तो उनसे छोटा ही रहता है।४१।गुणातीत पद की कामना वालों को अशुद्ध बुद्धि का परित्याग करना चाहिए ।।४।।

अथ किं बहुनोक्तेन श्रेयः प्राप्त्यैकसाधनम् ।
मयि चित्तसमासगो येन केनापि हेतुना ।४३।
इत्थं श्रीकंठनाथेन शिवेन परमात्मन ।
हिताय जगतामुक्तो ज्ञानसारार्थसंग्रहः ।४४।
विज्ञानसंग्रहस्यास्य वेदशास्त्राणि कृत्स्नशः ।
सेतिहासपुराणनि विद्या व्याख्यानविस्तरः ।४५।
ज्ञान ज्ञेयमनुष्ठेयमधिकारोऽथ साधनम् ।
साध्यं चेति षडर्थानां संग्रहस्त्वेष सग्रहः ।४६।
गुरोरधिकृतं ज्ञानं ज्ञेयं पाशः पशुः पतिः ।
लिंगार्चनाद्यनुष्ठेयं भक्तस्त्वधिकृतोऽपि यः ।७४।
साधन शिवमत्राद्यं साध्यं शिवसमानता ।
षडर्थसंग्रहस्यास्य ज्ञानात्सर्वज्ञतोच्यते ।४८।
प्रथमं कर्मयज्ञादेर्भक्त्या वित्तानुसारतः ।
ब्राह्मेऽभ्यर्च्य शिवं पश्चादंतर्यागिरतो भवेत् ।४९।

मङ्गल की प्राप्ति का एक ही साधन मुझ में चित्त का लगाना है ।४३।उपमन्यु ने कहा—इस प्रकार नीलकण्ठ भगवान् शिव ने ज्ञान-सार संग्रह का वर्णन किया।४४।विज्ञान संग्रह में इतिहास, पुराण आदि विद्याओं का वर्णन किया है ।४५।ज्ञान, ज्ञेय तथा अनुष्ठान योग्य साधन साध्यषडर्थों का यह संग्रह कहा गया है।४६।गुरु से प्राप्त शिवज्ञान को जानना चाहिए तथा भक्तों को लिंगार्चन आदि अनुष्ठान करना चाहिए ।४७। शिव मन्त्र आदि का साधन तथा षडंग सग्रह के ज्ञान से जीव सर्वज्ञ हो जाता है।४८। प्रथम यज्ञादि कर्म अपने सामर्थ्यानुसार करे और बाह्यान्तर में शिवजी का पूजन करे ।४९।

रतिरभ्यंतरे यस्य न बाह्ये पुण्यगौरवात्।
न कर्म करणीय हि वहिस्तस्य महात्मना ।५०।
ज्ञानामृतेन तृप्तस्य भक्त्या शैवशिवात्मनः।
नांतर्न च बहिः कृष्ण कृत्यमस्ति कदाचन ।५१।
तस्मात्क्रमेण संत्यज्य बाह्यमाभ्यन्तरं तथा।
ज्ञानेन ज्ञेयमालोक्याज्ञानं चापि परित्यजेत् ।५२।
नैकाग्रं चेच्छिवे चित्त किं कृतेनापि कर्मणा।
एकाग्रमेव चच्चित्तं किं कृतेनापि कर्मणा ।५३।
तस्मात्कर्माण्यकृत्वा वा कृत्वा वांतर्बहिःक्रमात्।
येन केनाप्युपायेन शिवे चित्तं निवेशयेत् ।५४।
शिवे निविष्टचित्तानां प्रतिष्ठियधिया सताम्।
परत्रेह च सर्वत्र निर्वतिः परमा भवेत् ।५५।
इहोन्नमः शिवायेति मन्त्रेणानेन सिद्धयः।
स तस्मादधिगतव्यः परावरविभूतये ।५६।

जो बाह्यकर्म के प्रति नहीं, अपितु अन्तर पूजक में प्रीति रखता है उस महात्मा को बाह्यकर्म करना अनिवार्य नहीं है।५०।हे कृष्ण ! जोशिव भक्त ज्ञानामृत से तृप्त हैं उनके लिए बाह्याभ्यन्तर कोई भी कर्म शेष नहीं रहता।५१। इसलिए क्रम से बाह्याभ्यंतर का त्याग कर ज्ञान से ज्ञेय पदार्थ को जानकर ज्ञान को भी त्याग दे।५२।शिव में यदि चित्त की एकाग्रता नहीं है तो कर्म से भी क्या है, यदि चित्त एकाग्र है तो कर्म न करने से भी कोई हानि नहीं।५३।इसलिए कर्म करके अथवा न करके जैसे भी हो शिवजी में चित्त लगावे।५४।जो बुद्धिमान शिवजी में चित्त लगाते है उन्हें सर्वत्र अत्यन्त निवृत्ति होती है ।५५। 'ॐनमः शिवाय' मन्त्र में सर्वसिद्धि है, इसलिए परापर की विभूति के निमित्त उस मन्त्र का जाप करे ।५६।

## ।। पंचाक्षर मन्त्र जप विधान ।।

समुद्रतीरे नद्यां च गणेटे देवालनेऽपि वा।
शुचौ देशे गृहे वापि काले सिद्धिकरे तिथौ ।१।

नक्षत्रे शुभयोगे च सर्वदोषविवर्जिते ।
अनुगृह्य ततो दद्याज्ज्ञानं मम यथाविधि ।२।
स्वरेणोच्चारयेत्सम्यगेकांतेऽतिप्रसन्नधीः ।
उच्चार्योच्चारयित्वा तमावयोर्मन्त्रमुत्तमम् ।३।
शिवं चास्तु शुभं चास्तु शोभनोऽस्तु प्रियोऽस्त्विति ।
एवं दद्याद्गुरुर्मंत्रमाज्ञां चैव ततः परम् ।४।
एवं लब्ध्वा गुरोर्मन्त्रमाज्ञां चैव समाहितः ।
संकल्प्य च जपेन्नित्यं पुरश्चरणपूर्वकम् ।५।
यावज्जीवं जपेन्नित्यमष्टोत्तरसहस्रकम् ।
अनन्यस्तत्परो भूत्वा स याति परमां गतिम् ।६।
जपेदक्षरलक्षं वै चतुर्गुणितमादरात ।
नक्ताशी संयमी यः स पौरश्चरणिकः स्मृतः ।७।

शिव ने कहा—समुद्र तट, नदी- गोष्ठ, देवालय, पवित्र देश या घर में पवित्र तिथि में।१। शुभ नक्षत्र में सब दोष शान्त करके विधिपूर्वक मेरा ज्ञान दे।२।अत्यन्त प्रसन्न मन से एकान्त में हमारे मंत्र का बारम्बार उच्चारण करे।३।शिव हो, मंगल हो, शुभ हो, इस प्रकार कहकर गुरु आज्ञा दे।४।इस प्रकार सावधान होकर गुरु से मंत्र ग्रहण कर पुरश्चरण पूर्वक संकल्प देकर जप करे।५।एक हजार एक सौ आठ मन्त्रों को जीवन पर्यन्त नित्य जपे और अनन्य मन से कार्य करे तो परमगति का अधिकारी होता है।६। मन्त्र में जितने अक्षर हैं, उतने ही लाख जप करे, रात्रि में भोजन करे और संयम से रहे तो वह पुरुश्चरणी होता है ।७।

यः पुरश्चरणं कृत्वा नित्यजापी भवेत्पुनः ।
तस्य नास्ति समो लोके स सिद्धः सिद्धिदो भवेत् ।८।
स्नानं कृत्वा शुचौ देशे बद्ध्वा रुचिरमासनम् ।
त्वया मां हृदि संचिंत्य स्वचिंत्य स्वगुरुं ततः ।९।
उदङ्मुखः प्राङ्मुखो वा मौनी चैकाग्रमानसः ।
विशोध्य पंचःतत्वानि दहनप्लावनादिभिः ।१०।

मंत्रन्यासादिकं कृत्वा सफलीकृतविग्रहः ।
आवयोर्विग्रहौ ध्यायन्प्राणापानौ नियम्य च ।११।
विद्यात्स्थानं स्वकं रूपमृषिं छन्दोऽधिदैवतम् ।
बीजं शक्ति तथा वाक्यं स्मृत्वा पंचाक्षरीञ्जपेत् ।१२।
उत्तम मानस जाप्यमुपांशुश्चैव मध्यमम् ।
अधमं वाचिक प्राहुरागमार्थविशारदाः ।१३।
उत्तमं रुद्रदैवत्यं मध्यमं विष्णुदैवतम् ।
अधमं ब्रह्मदैवत्यमित्याहुरनुपूर्वशः ।१४।

पुरश्चरण करके नित्य जप करने वाले के समान लोक में कोई भी नहीं है, वह सिद्धि का दाता होता है।८।पवित्र तीर्थ में स्नान कर श्रेष्ठ आसन लगाकर अपने हृदय में तुमको, मुझे और गुरु को स्मरण कर, उत्तर अथवा पूर्वाभिमुख मौन धारणपूर्व एकाग्र मन से दहन प्यावनादि द्वारा पंच तत्वों को शुद्ध करे।९-१०मन्त्र न्यास आदि से शरीर को कला-युक्त कर मेरा तुम्हारा ध्यान कर प्राणापान को रोके ।११।विद्या स्थान, स्वरूप, ऋषि, छन्द, देवता, बीज, शक्ति, वाचक का स्मरण कर पंचाक्षरी विद्या को जपे।१२।मन में ही जप करना श्रेष्ठ है, जिसमें होठ हिलें वह मध्यम तथा जिसमें शब्द निकलें वह अधम है ।१३। रुद्र देवता के उत्तम, विष्णु के मध्यम और ब्रह्मा के मंत्र अधम कहे गए हैं ।१४।

यदुच्चनीचस्वरितैः स्पष्टास्पष्ठपदाक्षरैः ।
मंत्रमुच्चारयेद्वाचा वाचिकोऽयं जपः स्मृतः ।१५।
जिह्वामात्रपरिस्पंदादीषदुच्चारितोऽपि वा ।
अपरैरश्रुतः किंचिच्छ्रुतो वोपांशुरुच्यते ।१६।
धिया यदक्षरश्रेण्या वर्णाद्वर्ण पदात्पदम् ।
शब्दार्थचिंतन भूयः कथ्यते मानसो जपः ।१७।
वाचिकस्त्वेक एव स्यादुपांशः शतमुच्यते ।
साहस्रं मानसः प्रोक्तः सगर्भस्तु शताधिकः ।१८।

प्राणायामसमायुक्तः सगर्भो जप उच्यते ।
आद्यतयोरगर्भेऽपि प्राणायामः प्रशस्यते ।१९।
चत्वाशित्समावृत्तीः प्राणानायम्य सस्मरेत् ।
मंत्रं मन्त्रार्थविद्धीमानशक्तः शक्तितोः जपेत् ।२०।
पंचकं त्रिकमेकं वा प्राणायामं समाचरेत् ।
अगर्भं वा सगर्भं वा सगर्भस्तत्र शस्यते ।२१।

ऊँचे-नीचे स्वर से, स्पष्टता से, शीघ्रता से मन्त्र को उच्चारण करने वाले वाचक होते हैं।१५।जिस जप में जिह्वा हिले, परन्तु उच्चारण न हो तथा दूसरों को स्पष्ट सुनाई न पड़े वह उपांशु है ।१६। बुद्धि में ही अक्षर और पद का ध्यान तथा अर्थ का चिन्तन किया जाय वह मानसी जप है।१७।वाचिक से एक, उपांशु से सौ, मन से हजार तथा आदि अन्त में प्राणायाम सहित जप करने से उससे भी सौ गुणे फल की प्राप्ति होती है।१८।आदि अन्त में प्राणायाम पूर्वक जप करने को सगर्भ जप कहते हैं, अगर्भ जप के आदि अन्त मे भी प्राणायाम करना कहा है ।१९। चालीस आवृत कर प्राणायाम करे, इस प्रकार मन्त्र तथा मन्त्रार्थ का ज्ञाता शक्ति के अनुसार जप करे ।२०। पांच या तीन प्राणायाम करे, अथवा एक ही करे, अगर्भ और सगर्भ मन्त्र में सगर्भ ही श्रेष्ठ है ।२१।

सगर्भादपि साहस्रं संध्यानो जप उच्यते ।
एषु पचविधेष्वेकः कर्त्तव्यः शक्तितो जपः ।२२।
अंगुल्या जपसख्यानमेकमेवमुदाहृतम् ।
रेखयाऽष्टगुणं विद्यात्पुत्रजीवैर्दशाधिकम् ।२३।
शतं स्याच्छंखमणिभिः प्रवालैस्तु सहस्रकम् ।
स्फाटिकैर्दशसाहस्रं मौक्तिकैर्लक्षमुच्यते ।२४।
पद्माक्षैर्दशलक्षं तु सौवर्णैः कोटिरुच्यते ।
कुशग्रन्थ्या च रुद्राक्षैरनतगुणितं भवेत ।२५।
त्रिंशदक्षैः कृता माला धनदा जपकर्मणि ।
सप्तविंशतिसंख्यातैरक्षैः पुष्टिप्रदा भवेत् ।२३।

पचविंशतिसंख्यातैः कृताः मुक्ति प्रयच्छति ।
अक्षैस्तु पंचदशभिरभिचारफलप्रदा ।२७।
अंगुष्ठ मोक्षदं विद्यात्तर्ज्जनीं शत्रुनाशिनीम् ।
मध्यमां धनदां शांति करोत्येषा ह्यनामिका ।२८।

सगर्भ से भी हजार गुणा ध्यान-जप कहा है, इन पाँच विधियों में से शक्ति के अनुसार कोई भी विधि करे।२१ उँगली से जप करे तो एक गुणा, रेखा से आठ गुणा तथा जियापोते से दस गुणा।२३।शंखमणि से सौ गुणा, मूँगों से सहस्रगुणा, स्फटिक से दस सहस्र गुणा तथा मुक्ताओं से लक्ष गुणा।२४।कमल गट्टों से दस लक्ष गुणा, सुवर्ण से करोड़ों गुणा तथा कुश ग्रन्थि अथवा रुद्राक्ष से अनन्त फल की प्राप्ति होतीहै।२५। तीस दाने वाली माला का जप धर्मप्रदायक है, सत्ताईस दानों की माला पुष्टि देती है ।२६। पच्चीस दाने वाली माला मोक्ष और पन्द्रह दाने की माला अभिचार कर्म को सिद्ध करती है।२७।अंगूठे से जप करे तो मोक्ष, तर्जनी से शत्रु-नाश, मध्यमा से धन प्राप्ति और अनामिका से शान्ति मिलती है ।२८।

अष्टोत्तरशतं माला तत्र स्यावृत्तमोत्तमा ।
शतसख्योत्तमा माला पंचाशद्भिस्तु मध्यमा ।२९।
चतुःपंचाशदक्षैस्तु हृच्छ्रेष्टा हि प्रकीर्तिता ।
इत्येव मालया कुर्याज्जप कस्मैं न दर्शयेत् ।२०।
कनिष्ठा क्षरणी प्रोक्ता जपकर्मणि शोभना ।
अंगुष्ठेन जपेज्जप्यमन्यैरंगुलिभिः सह ।३१।
अंगुष्ठेन विना जप्यं कृतं तदफलं यतः ।
गृहे जपं समं विद्याद्गोष्ठे शतगुणं विदुः ।३२।
पुण्यारण्ये तथाऽऽरामे सहस्रगुणमुच्यते ।
अयुत पर्वते पुण्ये नद्यां लक्षमुदाहृतम् ।३३।
कोटिं देवालये प्राहुरनन्तं मम सन्निधौ ।
सूर्यस्याग्नेर्गुरोरिंदोर्दीपस्य च जलस्य च ।३४।
विप्राणां च गवां चैव सन्निधौ शस्यते जपः ।
तत्पर्वाभिमुख वश्यं दक्षिण चाभिचारिकम् ।३५।

इसमें एक सौ आठ दानों की माला सर्वश्रेष्ठ, सौ की श्रेष्ठ तथा पचास दानों की मध्यम होती है।२९। चौअन रुद्राक्षों की माला हृदय के लिए हितकारी है। माला से जप करके किसी को दिखाना नहीं चाहिए।३०।कनिष्ठिका जप करने में उत्तम तथा दुःख का नाश करने वाली है, अँगूठे के साथ अँगूलियों सहित जप करे।३१।अँगूठे के बिना किया गया जप निष्फल है, घर में जप का समान तथा गोष्ठ में सौ गुणा फल होता है।३२। पुण्यवन में अथवा बाग में जप करे तो हजार गुणा फल मिलता है।३३।देवालय में कोटि गुणा और मेरे निकट करे तो अनन्त फल हो,सूर्य,अग्नि, रुद्र,चन्द्रमा, दीपक, जल।३४।ब्राह्मण और गौओं के समीप जप करना उत्तम है, पूर्वाभिमुख होकर वशीकरण तथा दक्षिणाभिमुख से अभिचार।३५।

पश्चिमं धनदं विद्यादौत्तरं शांतिदं भवेत् ।
सूर्याग्निविप्रदेवानां गुरूणामपि सन्दिधौ।३६।
अन्येषां च प्रसक्तानां मन्त्रं न विमुखो जपेत् ।
उष्णीषी कचुकी नग्नो मुक्तकेशो गलावतः।३७।
अपवित्रकरोऽशुद्धो विलपन्न जपेत्क्वचित् ।
क्रोधं मदं क्षुतं त्रीणि निष्ठीवनविजृंभणे।३८।
दर्शनं च श्वनीचानां वर्जयेज्जपकर्मणि ।
आचामेत्सभवे तेषां स्मरेद्वा मां त्वया सह।३९।
रथ्यायामशिवे स्थाने न जपेत्तिरान्तरे ।
प्रसार्य्य न जपेत्पादौ कुक्कुटासत एव वा।४०।
यानशय्याधिरूढो वा चिंताव्याकुलितोऽथवा ।
शक्तश्चेत्सवमेवैतशक्तः शक्तितो जपेत्।४१।
किमत्र बहुनोक्तेन समासेन वचः शृणु ।
सदाचारो जपञ्शुद्ध ध्यायन्भद्रं समश्नुते।४२।

पश्चिम की ओर धन देने वाला तथा उत्तर की ओर शान्तिदायक है और सूर्य, अग्नि, ब्राह्मण, देवता, गुरुजनों के समीप।३६। अथवा अन्य प्रशस्तजनों के पास विमुख होकर जप न करे, पाग, कुरता, नंगा, खुले

केश या कठ लपेटे हुए।३७।अपवित्र हाथ से, रुदन करता हुआ, क्रोध,मद, छींक, जंभाई लेते या थूकते हुए।३८।अथवा श्वान या नीच व्यक्तियों को जप करते समय में न देखे, यदि देखले तो आचमन करे या मेरा तुम्हारा स्मरण करे।३९।गली, अपवित्र स्थान तथा अन्धकार में या पांव फैलाकर अथवा कुक्कुठासन से जप न करे ।४०। खाट पर बैठकर या चिन्ता से व्याकुल हो तो जप न करे अथवा अशक्त हो तो शक्ति के अनुसार जपे ।४१। सदाचारी रहे, शुद्धतापूर्वक जपे और ध्यान करे तो मगल को प्राप्त होता है ।४२।

आचारः परमो धर्म आचारः परमं धनम् ।
आचारः परमा विद्या आचारः परमा गतिः ।३।
यस्य यद्विहितं कर्म वेदे शास्त्रे च वैदिकैः ।
तस्य तेन समाचारः सदाचारो न चेतरः ।४४।
आस्तिकश्चेत्प्रमादाद्यैं सदाचाराद् विच्युतः ।
न दुष्यति नरो नित्यं तस्मादिस्तिकतां व्रजेत् ।४५।
यथेहास्ति सुखं दुःख सुकृतैदुष्कृतैरपि ।
तथा परत्र चास्तीति मतिरास्तिक्यमुच्यते ।४६।
रहस्यमन्यद्वक्ष्यामि गोपनीयमिदं प्रिये ।
न वाच्यं यस्य कस्यापि नास्तिकस्याथवा पशोः ।४७।
सदाचारविहीनस्य पतितस्यान्त्यजस्य च ।
पञ्चाक्षरात्परं नास्ति परित्राण कलौ युगे ।४८।
गच्छतस्तिष्ठतो वापि स्वेच्छया कर्म कुर्वतः ।
अशुचेर्वा शुचेर्वापि मन्त्रोऽय न च निष्फलः ।४९।

आचार परमगति परमविद्या, परम धन तथा परम धर्म है ।४३। वेदशास्त्र में जिसके लिए जो कर्म विधान दिया हुआ है, उसे वही कर्म करना श्रेयस्कर है ।४४। आस्तिक होकर प्रमादादि के कारण सदाचार से गिर जाय तो भी दूषित नहीं होता, इसलिए आस्तिकता अवश्य होनी चाहिये ।४५ सुकृत, दुष्कृत से जो सुख-दुःख यहाँ है, वही परलोक मे प्राप्त होगा, इस बुद्धि को आस्तिकता कहते है ।४६। हे देवि ! अब और

भी गुप्त रहस्य कहता हूँ, नास्तिक जीवों के प्रति इसे न कहे ।४७। सदाचारहीन, पतित और अन्त्यज से रक्षा करने के लिए कलियुग में पंचाक्षर से उत्तम अन्य कोई मन्त्र नहीं ।४८। चलने में, खड़े होने में या स्वेच्छापूर्वक करने में अथवा पवित्रता-अपवित्रता में भी यह मन्त्र फलहीन नहीं होता ।४९।

अनाचारवतां पुंसामविशुद्धषडध्वनाम् ।
अनादिष्टोऽपि गुरुणा मन्त्रोऽयं न च निष्फलः ।५०
सर्वावस्थां गतस्यापि मयि भक्तिमतः परम् ।
सिद्ध्यत्येव न सन्देहो नापरस्य तु कस्यचित् ।५१
न लग्नतिथिनक्षत्रवारयोगादयः प्रिये ।
अस्यात्यंतमवेक्ष्याः स्युर्नैष सुप्त सदोदितः ।५२
न कदाचिन्न कस्यापि रिपुरेष महामनुः ।
सुसिद्धो वापि सिद्धो वा साध्यो वापि भविष्यति ।५३
सिद्धेन गुरुणाऽऽदिष्टः सुसिद्ध इति कथ्यते ।
असिद्धेनापि वा दत्तैः सिद्धिसाध्यस्तु केवलः ५४
असाधितः साधितो वा सिद्धयत्येव न संशयः ।
श्रद्धातिशययुक्तस्य मयि मन्त्रे तथा गुरौ ।५५
तस्मान्मन्त्रान्तरांस्त्यक्त्वा सापायानधिकारतः ।
आश्रयेत्परमां विद्यां साक्षात्पंचाक्षरीं बुधः ।५६
मन्त्रान्तरेषु सिद्धेषु मन्त्र एष न सद्ध्यति ।
सिद्धे ऽस्मिन्महामन्त्रे ते च सिद्धा भवत्युत ।५७

आचाररहित, अविशुद्धषडध्वज वालोंको अथवा गुरु ने उपदेश न दिया हो तो भी यह मन्त्र निष्फल नहीं होता ।५०। चाहे जिस अवस्था में मेरी परम भक्ति करने वाला सिद्ध हो जायगा, अन्य किसी को सिद्धि नहीं प्राप्त होती, इसमें संशय नहीं है ।५१। हे देवि ! लग्न, नक्षत्र, तिथि, वार, योग आदि अथवा सोते, जागते किसी समय भी मन्त्र जपने का मेरे भक्त को निषेध नहीं ।५२। मेरे भक्त का कोई शत्रु नहीं होता । उसके लिये सुसिद्ध सिद्धि अथवा असाध्य दुर्लभ कुछ नहीं रहता ।५३। सिद्ध गुरु

के आदेशसे सुसिद्ध कहा जाता है, आसद्धि द्वारा प्राप्त और स्वयं पठित साध्य से सिद्ध होता है ।५४। असाधित या साधित भी सिद्ध हो जाता है और मुझ में मन्त्र और गुरु में श्रद्धा से स्थित रहता है ।५५। इसलिये मन्त्राक्षरों को छोड़ कर हृदय में पंचाक्षरी विद्या का आश्रय करना चाहिये ।५६ मन्त्राक्षरों से सिद्ध होने के कारण यह मन्त्र सिद्ध नहीं होता, इसके सिद्ध होते ही अन्य सब मन्त्र स्वयं सिद्ध हो जाते हैं ।५७।

## शिव दीक्षा विधान और गुरु माहत्म्य

भगवन्मन्त्रमाहात्म्यं भवता कथित प्रभो ।
तत्प्रयोगविधानं च साक्षाच्छ्रुतिसमं यथा ।१
इदानीं श्रोतमिच्छामि शिवसंस्कारमुत्तमम् ।
मन्त्रसंग्रहणे किंचित्सूचितं न तु विस्तृतम् ।२
हन्त ते कथयिष्यामि सर्वपापविशोधनम् ।
संस्कारं परमं पुण्यं शिवेन परिभाषितम् ।३
सम्यक् कृताधिकारः स्यात्पूजादिष नरो यतः ।
संस्कारः कथ्यते तेन षडध्वपरिशोधनम् ।४
दीयते येन विज्ञानं क्षीयते पाशबन्धनम् ।
तस्मात्संस्कार एवायं दीक्षेत्यपि च कथ्यते ।५
शाम्भवी चैव शाक्ती च मान्त्री चैव शिवागमे ।
दीक्षोपदिश्यते त्रधा शिवेन परमात्मना ।६
गुरोरालोकमन्त्रेण स्वर्शात्संभाषणादपि ।
सद्यः संज्ञाः भवेज्जन्तोः पाशोपक्षयकारिणी ।७

श्रीकृष्ण ने कहा—हे प्रभो ! आपने मन्त्र का महात्म्य कथन किया तथा उसके प्रयोग का श्रुति सम्मत विधान भी कहा।१।इस समय मंत्र के ग्रहण में शिव सस्कार श्रवण की इच्छा है, जो आपने सूक्ष्म रूप से कहा उसे विस्तार से कहें।२।उपमन्यु ने कहा—सभी कर्मोंको दूर करने की विधि बताता हूँ, उस पवित्र संस्कार को शिव ने स्वयं ही वर्णन किया है३।पूजन में सर्व प्रकार संस्कार करना चाहिये, षड्मार्ग का शोधन-संस्कार कहा

गया है।४।जिस संस्कार से विज्ञान होता है और पाशका बन्धन कटता है, इसीलिये उसे दीक्षा कहा है।५।शिव शास्त्र में शाँभवी, शाक्ती और मांत्री इन तीन प्रकारों की दीक्षा स्वय शिव ने कही है ।६। गुरु के दर्शन, स्पर्श और सम्भाषण से पशु की पाश-क्षय करने वाली संज्ञा तुरन्त होंती है।७।

सादीक्षा शांभवी प्रोक्ता सा पुनर्भिद्यते द्विधा ।
तीव्रा तीव्रतरा चेति पाशोपक्षयभेदतः ।८
यया स्यान्निर्वृतिः सद्यः सैव तीव्रतरा मता ।
तीव्रा तु जीवतोऽयतं पुंसः पापविशोधिका ।९
शाक्ती ज्ञानवती दीक्षा शिष्यदेहं प्रविश्य तु ।
गुरुणा योगमार्गेण क्रियते ज्ञानचक्षुषा ।१०
मांत्री क्रियावती दीक्षा कुण्डमण्डलपूर्विका ।
मन्दमन्दतरोद्देशात्कर्तव्या गुरुणा बहिः ।११
शक्तिपातनुसारेण शिष्योऽनुग्रहमर्हति ।
शैवधर्मानुसारस्य तन्मूलत्वात्समागतः ।१२
यत्र शक्तिर्न पतिता तत्र शुद्धिर्न जायते ।
न विद्या न शिवाचारो न मुक्तिर्न च सिद्धयः ।१३
तत्मालिंगानि सवीक्ष्य शक्तिपातस्य भूयसः ।
ज्ञानेन क्रियया वाथ गुरुः शिष्यं विशोधयेत् ।१४

उसीको शाम्भवी दीक्षा कहते है, उसके दो प्रकार हैं, जो पापक्षय के भेद से तीव्रा और तीव्रतरा कही गयी हैं।८। शीघ्र निवृत्ति करने वाली तीव्रतरा और पाप का शोधन करने वाली तीव्रा कही जाती है ।९। जो दीक्षा ज्ञान-चक्षु से प्राप्त होती और योग मार्ग द्वारा गुरु से शिष्य के शरीर में प्रविष्ट होती है वह शाक्ती तथा ज्ञानात्मक है।१०। क्रिया वाली मांत्री दीक्षा कुण्ड मंडल से पूर्व मन्द और मन्दतर के भेद से गुरु बहिर्भाव में करे ।११। शक्ति तथा सामर्थ्य के अनुसार ही शिष्य अनुग्रह योग्य है, क्योंकि शैव धर्म के अनुसार वह उसका मूल है ।१२। जहाँ शक्ति पतित नहीं होती वहां शक्ति नहीं होती और न विद्या, शिवाचार,

मुक्ति अथवा सिद्धि ही होती है ।१३। इसलिये शक्तिपात के लक्षणों को देख कर ज्ञान और क्रिया के द्वारा शिष्य को शुद्ध करना चाहिये ।१४।

योऽन्यथा कुरुते मोहात्स विनश्यति दुर्मति ।
तस्मात्सर्वप्रकारेण गुरुः शिष्य परीक्षयेत ।१५
लक्षण शक्तिपातस्य प्रबोधानन्दसम्भवः
सा यस्मात्परमा शक्तिः प्रबोधनन्दरूपिणो ।१६
आनन्दबोधयोर्लिङ्गमतःकरणविक्रयाः ।
यथा स्यात्कंपरोमांचस्वनेत्रांगविक्रियाः ।१७
शिष्योऽपि लक्षणैरेभिः कुर्याद्गुरुपरीक्षणम् ।
तत्सम्पर्के शिवार्चादौ सङ्गतेवाथ तद्गतैः ।१८
शिष्यस्तु शिक्षणीयत्वाद्गुरोरौरवकारणात् ।
तस्मात्सर्वप्रयत्नेन गुरोगौरवामाचरेत् ।१९
यो गुरुः स शिवः प्रोक्यो यः शिव स गुरुः स्मृतः ।
गुरुर्वा शिव एवाथ विद्याकारेण संस्थितः ।२०
यथा शिवस्तथा विद्या यथा विद्या तथा गुरु ।
शिवप्रविद्यागुरूणां च पूजया सदृशं सलम् ।२१

उसका मोह नष्ट होता है या नहीं, इस प्रकार गुरु शिष्य की परीक्षा करे ।१५ अत्यन्त आनन्द की प्राप्ति शक्ति के पतित होने का चिन्ह है। क्योंकि वह पराशक्ति प्रबोधानन्द स्वरूप है १६। अन्तःकरण की विक्रिया आनन्द बोध का लक्षण है, उससे कम्प-रोमांच-स्वर एवं नेत्रादि के विकार प्रतीत होते हैं ।३७। शिष्यों की लक्षणों से परीक्षा करे, सम्पर्क में शिव की पूजा में, अपनी अथवा उसकी गति से परीक्षा करनी चाहिये।१८ शिक्षण के योग्य होनेसे शिष्य और गौरवयुक्त होने से गुरु की संज्ञा होती है, इसलिये हर प्रकार से गुरु का गौरव रखे ।१९। गुरु ही शिव है, शिव ही गुरु है तथा गुरु और शिव दोनों विद्या हैं तथा विद्या ही गुरु हैं, इसलिये शिव, गुरु और विद्या के पूजन के समान फल होता है ।२१-२२।

सर्वदेवात्मकश्चासौ सर्वमन्त्रमयो गुरुः ।
तस्मात्सर्वप्रयत्नेन तस्याज्ञां शिरसा वहेत् ।२२
श्रेयोऽर्थी यदि गुर्वाज्ञां मनसापि न लंघयेत् ।
गुर्वाज्ञिपालको तस्माज्ज्ञानसम्पत्तिमश्नुते ।२३
गच्छंस्तिष्ठन्स्वपन्भुंजन्नान्यत्कर्म समाचरेत् ।
समक्षं यदि कुर्वीत सर्मं चानुज्ञया गुरोः ।२४
गुरोर्गृहे समक्षं वा न यथेष्टासनो भवेत् ।
गुरुर्देवो यतः साक्षात्तद्गृहं देवमन्दिरम् ।२५
पापिनां च यथा संगात्तत्पापात्पतितो भवेत् ।
यथेह विह्लसंपर्कान्मिलं त्यजति काञ्चनम् ।
तथैव गुरुसम्पर्का त्यजति मानवः ।
यथा वह्निसमीपस्थो घृतकुम्भो विलीयचे ।२७
तथा पापं विलीयतै ह्याचार्यस्य समीपतः ।
यथा प्रज्वलितो वह्निः शुष्कमार्द्रं च निर्दहेत् ।

गुरु सम्पूर्ण देवात्मक तथा मन्त्रमय है, इसलिये गुरु की आज्ञा को प्रयत्नपूर्वक शिर पर धारण करे ।२२। कल्याणकामी शिष्य गुरु आज्ञा को मन से भी नहीं लाँघता क्योंकि गुरु आज्ञा के पालन करने वाले को ज्ञान और सम्पत्ति दोनों ही प्राप्त होते हैं ।२३। चलते, खड़े होते, सोते, खाते तथा अन्य कार्यों को करने के लिये गुरु की आज्ञा प्राप्त करे ।२४। गुरु के घर में या उनके सामने श्रेष्ठ आसन पर न बैठे क्योंकि उसका घर देव-मन्दिर और वह साक्षात् देवता है।२५। जैसे पापियों की संगति से पतित हो जाता है, वैसे ही गुरु की संगति से सब पाप नष्ट होकर धर्म फल मिलता है जैसे अग्नि के सम्पर्क से सुवर्ण स्वच्छ हो जाता है ।२६। गुरु के सम्पर्क से उसी प्रकार शिष्य शुद्ध हो जाता है जैसे अग्निके सम्पर्क से घी का कलश लीन हो जाता है ।२७। वैसे ही गुरु के सम्पर्क से पाप लीन हो जाते हैं, जैसे जलती हुई अग्नि सूखे काष्ठ को भस्म करती है ।२८।

तथाऽयमपि सन्तुष्टो गुरुः पापं क्षणाद्दहेत् ।
मनसा कर्मणा वाचा गुरोः क्रोधं न कारयेत् ।२९
तस्य क्रोधेन दह्यन्ते ह्यायुःश्रीज्ञानसत्क्रियाः ।
तत्क्रोधकारिणो ये स्युस्तेषां यज्ञाश्च निष्फलाः ।३०
यमाश्च नियमाश्चैव नात्र कार्या विचारणा ।
गुरोर्विरुद्ध यद्वाक्यं न वदेज्जातुचिन्नरः ।३१
वदेद्यदि महामोहाद्रौरव नरक व्रजेत् ।
मनसा कर्मणा वाचा गुरुमुद्दिश्य यत्नतः ।३२
श्रेयोऽर्थी चेन्नरो धीमान्न मिथ्याचारमाचरेत् ।
गुरोहितं प्रियं कुर्यादादिष्टो वा न वा सदा ।३३
असमक्षं समक्षं वा तस्य कार्यं समाचरेत् ।
इत्थमाचारवान्भक्तो नित्यमुद्युक्तमानसा ।३४
गुरुप्रियकरः शिष्य शवधर्मोस्ततोऽर्हति ।
गुरुश्चैद्गुणवान्प्राज्ञः परमानन्दभासकः ।३५

वैसे ही सन्तुष्ट हुए गुरु क्षणभर में पापों को भस्म कर डालते हैं, इसलिए मन, वाणी और कर्म से गुरु को क्रोधित नहीं करना चाहिये।२९ क्योंकि गुरुके क्रोधित होने से आयु, श्री, ज्ञान और सत्क्रिया नष्ट हो जाती हैं जो शिष्य गुरुको क्रोधित करते हैं,उनके यज्ञ फलहीन होते हैं।३०।उनके यम-नियम निस्सन्देह नष्ट हो जाते हैं, इसलिये कभीभी गुरुके विरुद्ध कोई बात न कहे।३१।यदि मोहवश कहता है तो नरकगामी होता है। बुद्धिमान को मन,वाणी और कर्म से गुरु-सेवा करनी चाहिये।३२।जो शिष्य कल्याण की कामना करे, उसे मिथ्याचार से बचना चाहिए, गुरु का एक दुर्गुण कहने से सौ दुर्गुण होते हैं और गुरुके गुण कहने से सभी पुण्यों का फल मिलता है, गुरु कहें चाहे न कहे सदा गुरु का प्रिय और हित ही करना चाहिये।३३। उनके सामने-पीछे भी उनके हित का कार्य करे, इस प्रकार आचारवान शिष्य श्रेष्ठ मनपूर्वक नित्यप्रति गुरु का प्रिय कार्य करता हुआ शिव धर्म में रत रहे जो गुरु आनन्ददायक एवं विज्ञ हो ।३५।

तत्वविच्छिवसंसक्तो मुक्तिदो न तु चापरः ।
संवित्संजननं तत्वं परमानन्दसंभवम् ।३६।
तत्तत्व विदितं येन स एवानंददर्शकः ।
न पुनर्नाममात्रेण संविदा रहितस्तु यः ।३७।
अन्योन्यं तारयेन्नौका किं शिला तारयेच्छिलाम् ।
एतस्य नाममात्रेण मुक्तिर्वै नाममात्रिका ।३८।
यैः पुनर्विदितं तत्वं ते मुक्ता मोचयत्यपि ।
तत्वहीने कुतो बोधः कुतो ह्यात्मपरिग्रहः ।३९।
परिग्रहविनिर्मुक्तः पशुरित्यभिधीयते ।
पशुभिः प्रेरितश्चापि पशुत्वं नातिवर्तते ।४०।
तस्मात्तत्वविदेवेह मुक्तो मोचक इष्यते ।
सर्वलक्षणसंयुक्तः सर्वशास्त्रविदप्ययम् ।४१।
सर्वोपायविधिज्ञोऽपि तत्वहीनस्तु निष्फलः ।
यस्यानुभवपर्यन्ता बुद्धिस्तत्वे प्रवर्तते ।४२।

तथा जो तत्वज्ञानी शिवभक्त है, वही मोक्ष देने में समर्थ है । ब्रह्मज्ञान को प्रकट करने वाला तत्व परमानन्द से ही उपलब्ध होता है ।३६। वह परमानन्द दर्शक तत्व से ही जाना है । जो गुरु ज्ञानहीन है वह मोक्ष देने में समर्थ नहीं है।३७।ज्ञानी गुरु शिष्य परस्पर तारने में समर्थ होते हैं। मूर्ख गुरु शिष्य को कभी भी पार नहीं कर सकता।३८।तत्वज्ञानी तो स्वयं ही मुक्त है, अन्यों की भी मुक्त करने में समर्थ है, तत्व के विना ज्ञान नहीं और ज्ञान के बिना आत्मज्ञान नहीं।३९।आत्मज्ञान के बिना ही इसकी पशु संज्ञा है, पशुओं से प्रेरित होने पर पशुत्व को निवृत्ति संभव नहीं।४०। इस प्रकार तत्वज्ञानी ही संसार से पार कर सकता है, सर्व लक्षणयुक्त। सर्व शास्त्रों का ज्ञाता ।४१। भी यदि तत्वज्ञान से रहित हो तो व्यर्थ है। जिस गुरु की अनुभवी बुद्धि प्रवृत्त होती है ।४२।

तस्यावलोकनाद्यैश्च परानन्दोऽभिजायते ।
तस्माद्यस्यैव पर्कात्प्रबोधानन्दसंभवःसम्भवः ।४३।

गुरु तमेव वृणुयान्नापरं मतिमान्नरः ।
स शिष्यैर्विनयाचारचतुरैरुचितो गुरुः ।४४।
यावद्विज्ञायते तावत्सेवनीयो मुमुक्षुभिः ।
ज्ञाते तस्मिन् स्थिरा भक्तिर्यावत्तत्वं समाश्रयेत् ।४५।
न तु तत्वं त्यजेज्जातु नोपेक्षेत कथंचन ।
यत्रानंदः प्रबोधो वा नाल्पमण्युपलभ्यते ।४६।
वत्सरादपि शिष्येण सोऽन्यं गुरुमुपाश्रयेत् ।
गुरुमन्य प्रपन्नेऽपि नावमन्येत पौर्विकम् ।
गुरोर्भ्रातृंस्तथा पुत्रान्बोधकान्प्रेरकानपि ।४७।
तत्रादावुपसंगम्य ब्राह्मणं वेदपारगम् ।
गुरुमाराधयेत् प्राज्ञं सुभगं प्रियदर्शनम् ।४८।
सर्वाभयप्रदातारं करुणाक्रांतमानसम् ।
तोषयेत्तं प्रयत्नेन मनसा कर्मणा गिरा ४९।

उसके दर्शन से परानन्द होता है, इससे जिसकी संगति में प्रबोधानन्द प्राप्त हो ।४३। उसी को गुरु करना चाहिए,अच्छा शिष्य विनयाचारपूर्वक गुरु की भले प्रकार।४४।ज्ञान की प्राप्ति पर्यन्त सेवा करे और स्थिर भक्ति का आश्रय करे ।४५। उस गुरु की कभी उपेक्षा न करे, कभी उसका त्याग न करे, यदि किंचित् भी आनन्द और प्रबोध न हो ।४६। तो एक वर्ष पश्चात् अन्य गुरु बनावे, परन्तु गुरु का भी तिरस्कार न करे,गुरु के भाई पुत्र, बोधक और प्रेरक हों ।४७। उनके पास जाकर पण्डित गुरु की आराधना करे जो प्रियदर्शन हों ।४८। ऐसे सब प्रकार अभयदायक गुरु को करुणायुक्त मन, वाणी और कर्म से प्रसन्न करे ।४९।

तावदाराधयेच्छिष्यः प्रसन्नोऽसौ भवेद्यथा ।
तस्मिन् प्रसन्ने शिष्यस्य सद्यः पापक्षयो भवेत् ।५०।
स एव जनको माता भर्ता बधुर्धनं सुखम् ।
सखा मित्रं च यत्तस्मात्सर्वं तस्मै निवेदयत् ।५१।
यदा शिवाय स्वास्त्मानं दत्तवान् देशिकात्मने ।

तदा शैवो भवेद्देही न ततोऽति पुनर्भवः ।५२
गुरुश्च स्वाश्रितं शिष्यं वर्षनेक परोक्षयेत् ।
ब्राह्मणाँ क्षत्रिय वैश्यं च विवर्षकम् ।५३
बाणद्रव्यप्रदानाद्यै रादेशैश्च समासमैः ।
उत्तमांश्चाधमे कृत्वा नीचानुत्तमकर्मणि ।५४
आक्रुष्टास्ताडिता वापि ये विषादं न यांत्यपि ।
ते योग्याः सयताः शुद्धाः शिवसंस्कारकर्मणि ।५५
अहिंसका दयावंतो नित्यमुद्युक्तचेतसः ।
अमानिनो बुद्धिमतस्त्यक्तस्पर्द्धाः प्रियंवदा ।५६
ऋजवो मृदवः स्वच्छा विनीताःस्थिरचेतस ।
शौचाचारसमायुक्ताः शिवभक्ता द्विजातयः ।५७
एवं वृत्तसमोपेता वाङ्मनः कायकर्मभिः ।
शोध्या बोध्या यथान्यायमिति शास्मेषु निश्चयः ।५८

उनकी प्रसन्नता प्राप्ति पर्यन्त सेवा करे, गुरु के प्रसन्न होते ही शिष्य के सब पाप नष्ट हो जाते हैं ।५०। गुरु ही माता, भ्राता, बन्धु, सखा, धन तथा सुख है, इसलिये सब कुछ उनको अर्पण करदे ।५१। उस शिवरूप गुरु को अपनी आत्मा का दान कर देने पर ही यह देहधारी शिवरूप होता है, फिर उसका जन्म नहीं होता ।५२। आचार्य स्वरूप को प्राप्त होकर यह पशु अपने पापों का क्षतच करके परमपद पाता है। गुरु अपने शिष्य की एक वर्ष तक परीक्षा करे तथा क्षत्रिय, वैश्य की क्रम से दो तीन वर्ष तक की परीक्षा करने का विधान है ।५३। प्राणद्रव्य के प्रदान से समास में आदेश से उत्तम को नीच और नीच को अच्छे कर्म में लगावे ।५४। जो ताडन करने से विषाद को प्राप्त नहीं होते वे शिव संस्कार के कर्म में योग्य, संयत और शुद्ध माने जाते हैं ।५५। जो अहिंसा प्रिय वचन बोलने वाले दयायुक्त, मानरहित, बुद्धिसम्पन्न स्थिर बुद्धि, ।५६। सरल' मृदु, स्वच्छ, विनीत, स्थिरचित्त, शौचाचार से सम्पन्न शिव-भक्त ब्राह्मण हैं ।५७। इस प्रकार मन, वचन, कर्म से शुद्ध बोधयुक्त शिष्य हों, उसका संस्कार करे, यही शास्त्र का निर्णय है ।५८।

## ।। शिव-दीक्षा में शिष्य-संस्कार वर्णन ।।

पुण्येऽहनि शुचौ देशे बहुदोषविवर्जिते ।
देशिकः प्रथम कुर्यात्संस्कारं समयाह्वयम् ।१
परीक्ष्य भूमिं विधिवद्गंधवर्णरसादिभिः ।
शिविशास्त्रोक्तमार्गेण मंडपं तत्र कल्पयेत् ।२
कृत्वा वेदिं च तन्मध्ये कुण्डानि पारकल्पयेत् ।
अष्टदिक्षु तथा दिक्षु तवैंशात्यां पुनः क्रमात् ।३
प्रधानकुंड कुर्वीत यदा पश्चिमभागतः ।
प्रधानमेकमेवाथ कृत्वा शोभां प्रकल्पयेत् ।४
वितानध्वजमालाभिर्विविधाभिरनेकशः ।
वेदिमध्ये ततः कुर्यान्मंडलं शुभलक्षणम् ।५
रक्त मादिभिश्चूर्णैरीश्वरावाहनो चित्तम् ।
सिंदूरशालिनीवारचूर्णैरेवाथ निर्द्धनः ।६
एकहस्तं द्विहस्तं वः सितं वा रक्तमेव वा ।
एकहस्तस्य पद्मस्य कर्णिकाऽष्ठांगुला मता ।७

उपमन्यु ने कहा—पुण्य दिवस में पवित्र स्थान में जो साधक समयाह्वय संस्कार करे।१।वह गंध, वर्ण, रसादि से प्रथम पृथिवी की परीक्षा कर शिव-शास्त्रोक्त विधान से मण्डप बनावे ।२। वेदी बनाकर उसमें कुण्ड बनावे तथा आठों दिशाओं में ईशाओं में ईशान दिशा के क्रम से।३।प्रधान कुण्ड का निर्माण करे अथवा पश्चिमक्रम से बनावे और उसमें एकप्रधान करके सुशोभित करे।४।आच्छादन,ध्वजा,माला आदि सजाकर वेदी केऔर में एक सुन्दर मण्डप बनावे।५।रक्त हेमादि के चूणसे ईश्वराह्न करे और दरिद्र हो तो सिंदूर, शालि तथा नीवार के चूर्ण से ही आह्वान करे ।६। एक हाथ अथवा दो हाथ का चौड़ा श्वेत या रक्त कमल बनाकर उसमें आठ दल रखे ।७।

केसराणि तदर्द्धानि शेषं चाष्टदलादिकम् ।
द्विहस्तस्य पद्मस्य द्विगुणं कर्णिकादिकम् ।८
कृत्वा शोभोपशोभाढ्यामैशान्यां तस्य कल्पयेत् ।
एकहस्तं तदर्द्ध वा पुनर्वाद्यां तु मंडलम् ।९

व्रीहितंदुलसिद्धार्थतिलपुष्पकुशास्तरे ।
तत्र लक्षणसंयुक्तं शिवकुम्भं प्रसाधयेत् ।१०
सौवर्णं राजतं वापि ताम्रजं मृन्मयं तु वा ।
गंधपुष्पाक्षताकीर्णं कुशादूर्वाङ्कुरार्चितम् ।११
सितसूत्रावृतं कंठे नववस्त्रयुगावृतम् ।
शुद्धाम्बुपूर्णमुत्कूर्चं सद्रव्यं सापिधानकम् ।१२
भृंगारं वर्धनीं चापि शंखं च चक्रमेव वा ।
विना सूत्रादिकं सर्वं पद्मपत्रमथापिवा ।१३
तस्यासनारविंदस्य कल्पयेदुत्तरे दले ।
अग्रतश्चंदनांभोभिरस्त्रराजस्य वर्द्धिनीम् ।१४

उसके आधे में केशर और आधे में दल बनावे ।८। ईशान की ओर अनेक प्रकार से सुशोभित करे, वेदी में एक हाथ अथवा अर्ध हाथ का मंडप रचे।९।बीहि, अक्षत सरसों, तिल, पुष्प और कुश बिछाकर सर्व लक्षण युक्त शिवघट स्थापित करे।१०।वह घट सुवर्ण, चाँदी, ताम्र अथवा मृत्तिका का हो, गन्ध, पुष्प, अक्षत, कुश, तथा दूर्वा के अँकुरों से उसका पूजन करे।११ सफेद सूत्र कण्ठ में बाँधे और दो नवीन वस्त्रों से उसे ढक दे, शुद्ध जल से युक्त कूर्च, पिधान-द्रव्य।१२।झारी, बेला, शंख चक्र और सूत्र के बिना सभी वस्तु कमल के ।१३। उत्तर दल में कल्पना करे तथा शिवशास्त्र में वर्णित विधि से चन्दन के जल से अग्रभाग की ओर आचमन करे ।१४।

मंडलस्य ततः प्राच्यां मन्त्रकुम्भे च पूर्ववत् ।
कृत्वा विधियदीशस्य महापूजां समाचरेत् ।१५
अथार्णवस्य तीरे वा नद्यां गोष्ठेऽपि वा गिरौ ।
देवागारे गृहे वापि देशेऽन्यस्मिन्मनोहरे ।१६
कृत्वा पूर्वोदितं सर्वं बिना वा मंडपादिकम्।
मंडलं पूर्ववत्कृत्वा स्थंडिलं च विभावसोः ।१७
प्रविश्य पूजाभवनं प्रहृष्टवदनो गुरुः ।
सर्वमंगलसंयुक्तः समाचरितनैत्यकः ।१८

महापूजां महेशस्य कृत्वा मण्डलमध्यतः ।
शिवकुम्भे तथा भूयः शिवमावाह्यपूजतेयेत् ।१९
पश्चिमाभिमुख ध्यात्वा यज्ञरक्षंकमीश्वरम् ।
अर्चयेदस्त्रवर्द्धन्यामस्त्रमीशस्य दक्षिणे ।२०
मन्त्रकुम्भे च विन्यस्य मन्त्रं मंत्रविशारदाः।
कृत्वा मुद्रादिकं सर्वं मंत्रयोगं समाचरेत् ।२१

उस मण्डल के पूर्ववत् मत्र से कुम्भ का पूजन करे, इस प्रकार विधिवत् ईश्वर का पूजन करे।१५। नदी, गोष्ठ, सागर या पर्वत के किनारे, देवालय, गृह अथवा किसी मनोहर स्थान में ।१६। मण्डय आदि के बिना सब पूर्वोक्त विधान करके अग्नि मण्डल और स्थण्डिल करे।१७। प्रसन्न मुख से गुरु पूजा वाले गृह में प्रविष्ट होकर सम्पूर्ण मंगलों से युक्त होकर नित्य विधि से करे।१८। मण्डल के मध्य में शिवजी का महान् अर्चन करके शिवकुम्भ में शिवाह्वान एवं पूजन करे।१९। यज्ञ-रक्षा वाले ईश्वर के पश्चिम मुख से ध्यान करके ईश्वर के दक्षिण ओर अस्त्र वर्द्धनी की पूजा करे।२०। मन्त्रज्ञाता कुम्भ में मंत्र को स्थापित करे तथा सब मुद्रादि करके मंत्रयोग करे ।२१।

ततः शिवानले होमं कुर्याद्देशिकसत्तमः ।
प्रधानुकुंडे परितो जुहुयुश्चापरे द्विजाः ।२२
आचार्यात्पादमर्द्धं वा होमस्तेषां विधीयते ।
प्रधानकुंड एवाय जुहुयाद्देशिकोत्तमः ।२३
स्वाध्यायमपरे कुर्युः स्त्रोत्रं मंगलवाचनम् ।
जप च विधिवच्चान्ये शिवभक्तिपरायणाः ।२४
नृत्यं गीतं च वाद्य च मंगलान्यपराणि च ।
पूजनं च सदस्यानां कृत्वा सम्यग्विधानतः ।२५
पुण्याह कारयित्वाऽथ पुनः सपूज्य शंकरम् ।
प्रार्थयेद्देशिको देव शिष्यानुग्रहकाम्यया ।२६
प्रसीद देवदेवेश देहमाविश्य मामकम् ।
विमोचयैनं विश्वेशंघृणया च घृणानिधे ।२७

अथ चैवं करोमीति लब्धाणुज्ञस्तु देशिकः ।
आनीयोपोषित शिष्यं हविष्याशिनमेव वा ।२८
एकाशना वा विरतं स्नातं प्रातः कृतक्रियम् ।
जपंतं प्रणव देवं ध्यायंतं कृतमंगलम् ।२९

फिर प्रधान आचार्य शिवाग्नि में हवन करे और अन्य ब्राह्मण चारों ओर हवन करें ।२२। आचार्य से चौथाई हवन करें तथा प्रधान आचार्य प्रधान कुण्ड में हवन करें ।२३। अन्य ब्राह्मण वेदपाठ तथा मङ्गल वाचक स्तोत्र का पाठ करें ।२४। नृत्य, गायन, वाद्यादि युक्त सभा में आने वालों का विधिपूर्वक सत्कार करें ।२५। पुण्याहवाचन करके शिवजी का अर्चन करें और शिष्य के अनुग्रह के लिए आचार्य की प्रार्थना करें ।२६। हे देवदेव ! आप प्रसन्न होकर मेरे शरीर में प्रविष्ट हों, हे कृपानिधे ! मुझे दुःख से मुक्त कराइये ।२७। इस अनुज्ञा को पाकर आचार्य शिष्य को बुलाकर उस प्रातःकालीन स्नान वाले व्रती को ।२८-२९।

द्वारस्य पश्चिमस्याग्रमंडले दक्षिणस्य वा ।
दर्भासने समीसीनं विधायोदङ्मुखं शिशुम् ।३०
स्वयं प्राग्वदनस्तिष्ठन्नूर्ध्वकायं कृतांजलिम् ।
सप्रोक्ष्य प्रोक्षणीतोयैर्मूर्द्ध न्यस्त्रेण मुद्रया ।३१
पुष्पक्षेपेण संताडय बध्नीयाल्लोचनं गुरुः ।
दुकूलार्द्धेन वस्त्रेण क्षौत्रितेन नवेन च ।३२
ततः प्रवेशयेच्छिष्यं गुरुर्द्धारेण मंगलम् ।
सोऽपि तेनेरितः शंभोराचरेत्त्रिः प्रदक्षिणाम् ।३३
ततः सुवर्णसंमिश्रं श्रुत्वा पुष्पांजलिं प्रभोः ।
प्राङ्मुखश्चोदङमुखो वा प्रणमेत्दडवत्क्षितौ ।३४
ततः संप्रोक्ष्य मूलेन शिरस्यस्त्रेण पूर्ववत् ।
संताड्य देशिकस्तस्य मोचयेन्नेत्रबन्धनम् ।३५

पश्चिम द्वार के आगे, दक्षिण मंडल की ओर कुशासन पर उस शिष्य को उत्तराभिमुख बैठाये ।३०। स्वयं पूर्वाभिमुख होकर ऊँचा शरीर करे तथा उस

हाथ जोड़े हुए शिष्य को मुद्रास्त्र से जल के द्वारा शिर प्रोक्षण करे ।३१। फूलों को मार कर ताडन करे तथा नेत्रों को नवीन अभिमात्रत दुपट्टे में बाँध कर ।३२। शिष्य को द्वार की ओर से प्रवेश करावे तथा शिष्य गुरु-प्रेरणा से शिवजी की तीन परिक्रमा करे ३३।फिर स्वर्ण मिश्रित पुष्पांजलि अर्पण कर पूर्वाभिमुख होकर प्रणाम करे तथा पृथिवी में दण्ड के समान गिर जाय।३४।फिर पूर्ववत् गुरु मूलअस्त्र से शिष्य के शिर को छिड़क कर पुष्प फेंक कर मारे और नेत्रों को खोल दे ।३५।

स दृष्ट्वा भूयः प्रणमेत्साञ्जलिः प्रभुम् ।
अथासीन शिवाचार्यो मंडलस्य तु दक्षिणे ।३६
उपवेश्यात्मनः सव्ये शिष्यं द्रर्भासने गुरुः ।
आराध्य च महादेवं शिवहस्तं प्रविन्यसेत् ।३७
शिवतेजोमयं पाणि शिवमंत्रमुदीरयेत् ।
शिवाभिमानसंपन्नो न्यसेच्छिष्यस्य मस्तके ।३८
सर्वांगालंबनं कुर्यात्तेनैव देशिकः ।
शिष्योऽपि प्रणमेद्भूमौ देशिकाकृतिमीश्वरम् ।३९
ततः शिवानले देव समभ्यर्च्य यथाविधि ।
हुताहुतित्रयं शिष्यमुपवेश्य यथा पुरा ।४०
दर्भाग्रैः संस्पृशस्तं च विद्ययात्मानमाविशेत।
नमस्कृत्य महादेवं नाडीसंधानमाचरेत् ।४१
शिवशास्त्रोक्तमार्गेण कृत्वा प्राणस्य निर्गमम् ।
शिष्यदेहप्रवेशं च स्मृता मंत्रास्तु तर्पयेत ।४२

वह उस मण्डल को देखकर शिव की दण्डत प्रणाम करे फिर आचार्य शिष्य को दक्षिण मंडल की ओर बैठा देवे।३६।और उसे अपने दक्षिण और कुशा पर बैठे हुए शिवजी आराधना कराकर शिव हाथ से स्पर्श करे ।३७।शिव मत्रोच्चार पूर्वक, शिव अभिमान से युक्त होता हुआ शिव तेज-युक्त हाथ को शिष्य के सिर पर फेरे।३८।उसी हाथ से शिष्य के सम्पूर्ण अंगों का स्पर्श करे तथा शिष्य भी गुरु को ईश्वर मानकर प्रणाम करे।३९ फिर

शिवालय में विधिवत् पूजन कर तीन आहुति देकर शिष्य को आगे करे ।४०। और उसे दर्भ के अगले भाग से स्पर्श करते हुए आत्मा का विधान करके शिव प्रणाम कर नाड़ी संधान करे ।४१। शिवशास्त्रोक्त विधान से प्राणायाम करके शिष्य के देह में प्रविष्ट होने के लिए स्मरण करके मंत्रों से तर्पण करे ।४२।

सतर्पणाय मूलस्य तेनवाहुतयो दशः ।
देतास्तिस्रस्तथांगानाम गैरव यथाक्रमम् ।४३
ततः पूर्णाहुतिं दत्वा यायश्चित्ताय देशिकः ।
पुनर्दशाहुतीः कुर्यान्मूलमंत्रेण मंत्रवित् ।४४
तुनः संपूज्य देवेशं सम्यगाचम्य देशिकः ।
हुत्वा चौव यथान्यायं स्वजात्या वैश्यमुद्धरेत।५४
तस्यैवं जनयेत्क्षात्रमुद्वार च ततः पुनः ।
कृत्वा तथैव विप्रत्व जनयेदस्य देशिक्कः ।४६
राजन्यं चौवमुद्धृत्य कृत्वा विप्र पुनस्तयोः ।
रुद्रत्व जनयेद्विप्रे रुद्रनामैव साधयेत् ।४७
प्रोक्षणं ताडनं कृत्वा शिशोः स्वात्मानमात्मनि ।
शिवात्मकमनुस्मृत्य स्फुरंतं विस्फुलिंगवत् ।४८
नाड्या यथोक्तया वायुं रेचयेन्मन्त्रतो गुरुः ।
निर्गम्य प्रविशेन्नाडयां शिष्यस्य हृदयं तथा।४६

मूल मन्त्र की तृप्ति के लिए विनियोगपूर्वक दस आहुतियाँ दे और उसी मूल मन्त्र से अंग के देवताओं को तृप्त करे ।४३।फिर आचार्य प्राय-श्चित की पूर्णाहुति दे तथा मूल-मत्र से दस आहुति देनी चाहिए।४४।फिर आचार्य शिवजी का पूजन करे और प्रणाम आचमन कर वैश्य जाति का उद्धार करे।४५।इसी प्रकार क्षत्रिय का उद्धार कर ब्राह्मणत्व उत्पन्न करावे और।४६।राजत्व तथा वैश्वत्व से छुड़ाकर ब्राह्मणत्व प्राप्त होने पर रुद्रत्व उत्पन्न करे और रुद्र का साधन करे।४७।शिष्य को प्रोक्षण औरताड़न करके अपनी आत्मा से आत्मा में स्फूर्यमाण होकर शिवात्मा को स्मरण करे।४८ मन्त्रपूर्वक गुरु-नाड़ी द्वारा वायु को निकाले तथा सुषुम्ना से निकाल कर कुम्भक से प्रवेश करावे और शिष्य के हृदय में ।४९।

प्रविश्य तस्य चैतन्यं नीलबिन्दुनिभं स्मरन् ।
स्वतेजसाऽपास्तमल ज्वलंतमनुचितयेत् ।५०
तमादाय तथा नाड्या मंत्री सहारमुद्रया ।
पूरकेण निवेश्यैनमेकी भावार्थमात्मनः ।५१
कुंभकेन तथा नाड्या रेचकेन यथा पुरा ।
तस्मादादाय शिष्यस्य हृदये त निवेशयेम् ।५२
तमालभ्य शिवाल्लब्ध तस्मै दत्वोपवीत्रकम्।
हुत्वाऽऽहुतित्रय पश्चाद्दद्यात्पूर्णाहुतिं ततः ।५३
देवस्य दक्षिणे शिष्यमुपवेश्य वरासने ।
कुशपुष्पपरिस्तीर्णे बद्धांजलिरुदङ्-मुखम् ।५४
स्वास्तिकासनमारूढ विधाय प्राङ्मुखः स्वयम् ।
वरासनस्थितो मंत्रैर्महामङ्गलानिः स्वनैः ।५५
समादाय घटं पूर्णं पूर्णमेव प्रसादितम् ।
ध्यायमानः शिव शिवयमभिषिंचेत देशिकः ।५६

मन्त्र प्रवेश कराकर नीलबिन्दु के स्मरणपूर्वक अपने तेज से मल दूर करता हुआ प्रकाश का चिन्तन करे ।५०। इस वायु को गुरु इसी नाडी के द्वारा ग्रहण कर पूरक से निविष्ट कर आत्मा से आत्मा का एकीभाव करके ।५१। कुम्भ नाड़ी से वायु को शोध कर शिष्य के हृदय में स्थित करे।५२। फिर उस शिष्य को स्पर्श करके शिव से ग्रहण किये यज्ञोपवीत को शिष्य को प्राप्त कराकर तीन आहुतियाँ देकर फिर पूर्णाहुति दे ।५३। शिव के दक्षिण और शिष्य को उचित आसन पर बैठावे और कुशा पर बिछे हुए फूलों पर उत्तराभिमुख करबद्ध शिष्य को ।५४। स्वस्तिक आसन से बैठावे और पूर्वाभिमुख स्वयं बैठकर श्रेय मङ्गल मन्त्रों के उच्चारण-पूर्वक उत्तम आसन पर बैठाकर।५५। सिद्ध किये हुए पूर्ण घट को लाकर ध्यानरत शिष्य पर जल छिड़के ।५६।

अथापनुद्य स्नानांबु परिधाय सितांबरम् ।
आचान्तोऽलंकृतः शिष्यः प्राजलिर्मंडपंव्रजेत् ।५७
उपवेश्य यथापूर्वं तं गुरुर्दर्भविऽटरे ।
संपूज्य मंडले देवं करन्यासं समाचरेत् ।५८

ततस्तु भस्मना देवं ध्यायन्मनसि देशिकः ।
समालभेत पाणिभ्यां शिशुं शिवमुदीरयेत् ।५९।
अथ तस्य शिवाचार्यो दहनप्लावनादिकम् ।
सकलीकरणं कृत्वा मातृकन्यासवर्त्मना ।६०।
ततः शिवासनं ध्यात्वा शिष्यमूर्द्धनि देशिकः ।
तत्रावाह्य तथान्यायमर्चयेन्मनसा शिवम् ।६१।
प्रार्थयेत्प्रांजलिर्देव नित्यमत्र स्थितो भव ।
इति विज्ञाप्य तं शंभोस्तेजसा भासुरं स्मरेत् ।६२।
सपूज्याथ शिवं शैवीमाज्ञां प्राप्य शिवात्मिकाम् ।
कर्णे शिष्यस्य शनकैः शिवमन्त्रमुदीरयेत् ।६३।

और स्नान के जल को पोंछकर सफेद वस्त्र धारण कर, सुसज्जित होकर हाथ जोड़ता हुआ शिष्य मंडप में पहुँचे ।५७। तब गुरु उसे कुश के आसन पर बैठाकर मंडप में देवार्चन कराकर न्यास करे ।५८। फिर भस्म हाथ में लेकर शिव का ध्यान करके शिष्य को हाथ से पकड़ कर शिव मन्त्र का उच्चारण करावे ।५९। फिर उस शिष्य को आचार्य सकलीकरण मातृका-न्यास के मार्ग से करावे । ६० । तब शिवासन का ध्यान करके आचार्य उस शिष्य का न्यायपूर्वक आवाहन कर मन से शिव का पूजन करे ।६१। तथा करबद्ध प्रार्थना करे कि आप यहाँ नित्य निवास करने की कृपा करें, शिव के प्रति ऐसा निवेदन कर उस महातेजस्वी स्वरूप का स्मरण करे ।६२। फिर शिवजी की पूजा कर शैवी आज्ञा को पाकर गुरु शिष्य के कान में धीमे-धीमे शिव मन्त्र का उपदेश करे ।६३।

स तु बद्धाजलिः श्रुत्वा मन्त्रं तद्गतमानसः ।
शनैस्तं व्याहरेच्छिष्यः शिवाचार्यस्य शासनात् ।६४
ततः शाक्तं च संदिश्य मन्त्रं मन्त्रविचक्षणः ।
उच्चारयित्वा च सुखं यस्मै मङ्गलमादिशेत् ।६५
ततः समासान्मन्त्रार्थं वतच्यवाचकयोगतः ।
समादिश्वरं रूपं योगमासनमादिशेत् ।६६

अथ गुर्वाज्ञया शिष्यः शिवाग्निगुरुसन्निधौ ।
भक्त्यैवमभिसंधाय दीक्षावाक्यमदीरयेत् ।६।
वर प्राणपरित्यगश्छेदनं शिरसोऽपि वा ।
न त्वनभ्यर्च्य भुंजीत भगवन्तं त्रिलोचनम् ।६८।
स एंव दद्यान्नियतो यावन्मोहविपर्ययः ।
तावदाराधयेद्देवं तन्निष्ठस्तत्परायणः ।६९।
ततः स समयो नाम भविष्यति शिवाश्रमे ।
लब्धाधिकारो गुर्वाज्ञापालकस्तद्वशो भवेत् ।७०।

शिव-मन्त्र में चित्त को लगता हुआ शिष्य मन्त्र को सुनकर धीरे-धीरे ही उच्चारण करे ।६४। फिर मन्त्र कुशल गुरु मन्त्रोच्चारण कराने के उपरान्त शिष्य के लिए मंगलाचार करावे ।५५। फिर वाच्य-वाचक योग से कई मास तक मंत्रार्थ को कहकर ईश्वर रूप वर्णन और योगासन सिखावे ।६६। तब गुरु आज्ञा से शिष्य शिवाग्नि और गुरु के समीप दीक्षा वाक्य कहे ।६७। चाहे प्राणान्त हो, चाहे शीश कट जाय, परन्तु बिना शिवार्चन किये भोजन न करे ।६८। जब तक उस शिष्य का मोह दूर नहीं हो, तब तक गुरुनिष्ठ रहकर देव की आराधना करता रहे ।६९। तब वह शिवाश्रम का अधिकारी होगा, उसे सदा गुरु आज्ञा के पालनपूर्वक उसके आधीन रहना चाहिए ।७०।

अतः परं न्यस्तकरो भस्मादाय स्वहस्ततः ।
दद्याच्छिष्पाय मूसेन रुद्राक्षं चाभिमंत्रितम् ।७१।
प्रतिमा वापि देवस्य गूढदेहमथापि वा ।
पूजाहोमजपध्यानसाधनानि च संभवे ।७२।
सोऽपि शिष्यः शिवाचार्याल्लब्धानि वहुमानतः ।
आददीताज्ञया तस्य देशिकस्य न चान्यथा ।७३।
आचार्यादाप्तमखिलं शिरस्याधाय भक्तितः ।
रक्षयेत्पजयेच्छभुं मठे वा गृह एव वा ।७४।
अतः पर शिवाचारमादिशेदस्य देशिकः ।
भक्तिश्रद्धानुसारेण प्रज्ञायाश्चानुसारतः ।७५।

यद्युक्तं यत्समाज्ञातं यच्चैवान्यत्प्रकीर्तितम्।
शिवाचार्येण समये तत्सर्वं शिरसा वहेत्।७६।
शिवागस्य ग्रहणं वाचनं श्रवणं तथा।
देशिकादेशतः कुर्यान्न स्वेच्छातो न चान्यतः।७७।
इति संक्षेपतः प्रोक्तः संस्कारः समयाह्वयः।
साक्षाच्छिवपुरप्राप्तौ नृणां परमसाधनम्।७८।

फिर करन्यास कर अपने हाथ से भस्म लगावे, उस भस्म को और अभिमंत्रित रुद्राक्ष को शिष्य के लिए दे।७१। अथवा लिंगात्मक प्रतिमा लेकर पूजन, हवन, जप, ध्यान तथा साधन करे।७२। आचार्य से अत्यन्त मानपूर्वक शिष्य इन वस्तुओं को ग्रहण करे और उसकी आज्ञा का कभी उल्लंघन न करे।७। भक्ति सहित शीश झुकाकर आचार्य से सम्पूर्ण ज्ञान प्राप्त करे और मठ अथवा गृह में शिवजी का पूजन करे।७४। फिर आचार्य उसे शिवाचार बतावे, सब कुछ भक्ति, श्रद्धा और प्रज्ञा के अनुसार करे।७५। शिवाचार्य ने जो कहा, जो आज्ञा दी अथवा और कुछ बात बताई, उस सबका पालन करे।७६।शिवशास्त्र ग्रहण, पठन, श्रवण यह सब कार्य गुरु आज्ञा से करे स्वेच्छा से या अन्य किसी के कहने से न करे।७७। यह समस्त संस्कार संक्षिप्त रूप से कहा है, यह साधन शिवपुरी प्राप्त करने वाला है।७८।

## ।। नित्य नैमित्तिक कर्म, सूर्यपूजा तथा पंचयज्ञ ।।

भगवञ्छ्रोतुमिच्छामि शिवाश्रमनिषेविणाम्।
शिवशास्त्रोदितं कर्म नित्यनैमित्तिकं तथा।१।
प्रातरुत्थाय शयनाद्ध्यात्वा देवं सहाम्बया।
विचार्य कार्यं निर्गच्छेद्गृहादभ्युदितेऽरुणे।२।
अबाधे विजने देशे कुर्यादवश्यकं ततः।
कृत्वा शौचं विधानेन दंतधावनमाचरेत्।३।
अलाभे दन्तकाष्ठानामष्टम्यादिदिनेषु च।
अपां द्वादशगंडूषैः कुर्यादस्य विशोधनम्।४।

आचम्य विधिवत्पश्चाद्वारुणं स्नानमाचरेत् ।
नद्यां वा देवखाते वा ह्रदे वाथ गृहेऽपि वा ।५
स्नानद्रव्याणि यत्तीरे स्थापयित्वा बहिर्मलम् ।
व्यपोह्य मृदमालिप्य स्नात्वा गोमयमालिपेत् ।६
स्नात्वा पुनः पुनर्वस्त्रं त्यक्त्वा वाथ विशोध्य च ।
सुस्नातो नपवद्भूयः शुद्धं वासो वसीत च ।७

श्रीकृष्ण ने कहा—अब शिवशास्त्र के अनुसार व्यह्वाल नित्य नैमित्तिक कर्म के श्रवण की मेरी इच्छा है ।१। उपमन्यु ने कहा—प्रातः काल उठकर पार्वती सहित शिव का ध्यान कर अरुणोदय होने पर घर से निकले ।२। उपद्रव रहित स्थान में शौचदि से निवृत होकर दाँतून आदि करे ।३। उसके उपरान्त आत्म शुद्धि के लिए जल बाहर कुल्ले करे । ४ । फिर विधिवत् आचमन करके वारुण स्नान करे,और मन से भगवान् विष्णु का चिन्तन करे,नदी, सरोवर या घर में ही स्नान करे । ५ । तट पर स्नान योग्य योमय आदि लगावे अथात् गोबर आदि से लीपे । ६ । बार-बार स्नान कर वस्त्र त्याग कर शुद्ध वस्त्र धारण करे । ७ ।

मलस्नानं सुगधाद्यैः स्नानं दतविशोधनम् ।
न कुर्याद्ब्रह्मचारी च तपस्वी विधवा तथा ।८
सोपवीतः शिखां वद्ध्वा प्रविश्य च जलांतरम् ।
अवगाह्य समाचांतो जले न्यस्येत्त्रिमंडलम् ।९
सौम्ये मग्नःपुनर्मंत्रं जपेच्छक्त्या शिव स्मरेत् ।
उत्थायाचम्य तेनैव स्वात्मानमभिषेचयेत् ।१०
गोशंगेण सदर्भेण पालाशेन दलेन वा ।
पादमेन वाथ पाणिभ्यां पञ्चकृत्वस्त्रि रेव व ।११
उद्यानयूदौ गृहे चैव वर्द्धन्या कलशेन वा ।
अवगाहनकालेऽद्भिर्मंत्रितैरभिषेचयेत् ।१२
सद्य चेद्वारुण कर्तुमशक्तः शुद्धवाससा ।
आर्द्रेण शोधययेद्देहमापादतलमस्तकम् ।१३

आग्नेयं वाथवा मात्रं कुर्यात्स्नानंशिवेन वा।
शिवचिंतापरं स्नानं युक्तस्यात्मीयमुच्यते।१४।

यज्ञोपवी धारण करे, शिखा बाँधे, जलान्तर से प्रविष्ट होकर स्नान करे और जल में तीन मण्डल जैसा आकार करे।८-९। फिर जल-मग्न होकर सामर्थ्यानुसार शिव स्मरणपूर्वक मन्त्र जपे और आचमन कर उसी से आत्मा को सींचे।१०। गोश्रृंग, कुश, ढाकपत्र, कमल या हाथ से पाँच अथवा तीन बार अभिषेक करे।११। स्नान के समय जलों को मन्त्रों से अभिषिक्त करे।१२। यदि जल का स्नान का सामर्थ्य न हो तो शुद्ध भीगे वस्त्र से अपनी संपूर्ण देह को पोंछे।१३। अथवा भस्म से, मन्त्रों से या शिव मन्त्र के प्रोक्षण से स्नान करे, यह शिवचिंतक युक्त आत्मज्ञान है।१४।

स्वसूत्रोक्तविधानेन मंत्राचमनपूर्वकम्।
आचरेद्ब्रह्मयज्ञांतं कृत्वा देवादितर्पणम्।१५।
मंडलस्थं महादेवं ध्यात्वाऽभ्यर्च्यं यथाविधि।
दद्यादर्घ्यं ततस्तस्मै शिवायादित्यरूपिणे।१६।
अथवैतत्स्वसूत्रोक्तं कृत्वा हस्तौ विशोधयेत्।
करन्यासं ततः कृत्वा सकलीकृतविग्रहः।१७।
वामहस्तगतांभोभिर्गंधसिद्धार्थकान्वितैः।
कुशपुंजेन वाऽभ्युक्ष्य मूलमंत्रसमन्वितैः।१८।
आपोहिष्ठादिभिर्मंत्रैः शेषमाघ्रमय वै जलम्।
वामनासापुटेनैव देवं सम्भावयेत्सितम्।१९।
अघमादाय देहस्थं सव्यनासापुटेन च।
कृष्णवर्णेन वाह्यस्थं भावयेच्च शिलागतम्।२०।
तर्पयेदथ देवेभ्य ऋषिभ्यश्च विशेषतः।
भूतेभ्यश्च पितृभ्यश्च दद्यादर्घ्यं यथाविधि।२१।

अपने सूत्र के विधान से मंत्र तथा आचमन करता हुआ देवादि का तर्पण करे और, ब्रह्मयज्ञ तक सब कर्म करे।१४। मण्डल स्थित शिव का पूजन कर ध्यान करे और आदित्य रूपी शिव को अर्घ्य प्रदान करे।१६।

फिर सूत्रोक्त विधान से हाथों की शुद्धि करन्यास और सम्पूर्ण शरीर को शुद्ध करे।७१।वाम हाथ में लिये हुए जल से गंध और सरसों युक्त कुशों से मूल-मन्त्र सहित प्रोक्षण करे।१८।शेष जल को 'आपोहिष्ठादि' मन्त्रों से सूंघकर वाम नासापुट से देह का पाप ग्रहण कर कृष्ण वर्ण बाहर करके शिला पर ध्यान करे ।१९-२०। फिर देवताओं और ऋषियों का तर्पण करे तथा भूत-पितरों के लिए यथा-योग्य अर्घ्य दे ।२१।

रक्तचन्दनतोयेनं हस्तमात्रेण मंडलम् ।
सुवृत्तं कल्पयेद्भूमौ रक्तचूर्णाद्यलंकृतम् ।२२।
तत्र सम्पूज्ययेद्भानुं स्वकीयावरणैः सह ।
स्वखोल्कायेति मंत्रेत्र सांगतः सुखसिद्धये ।२३।
पुनश्च मंडल कृत्वा तदंगः परिपूज्य च ।
तत्र सम्पूज्ययेद्भानुं स्वकीयावरणैः सह ।
पूरयेद्गन्धतोयेन रक्तचंदनयोगिना ।२४।
रक्तपुष्पैस्तिलैश्चैव कुशाक्षतसमन्वितः ।२५।
दूर्वापामार्गद्रव्यैश्च केवलेन जलेन वा ।
जानुभ्यां धरणीं गत्वा नत्वा देवं च मण्डले ।२६।
कृत्वा शिरसि तत्पात्र दद्यादर्घ्यं शिवाय तत् ।
अथवांजलिना तोयं सदर्भं मलविद्यया ।२७।
उत्क्षिपेदम्बरस्थाय शिवायादित्यमूर्तये ।
कृत्वा पुनः करन्यासं करशोधनपूर्वकम् ।२८।

लाल चन्दनयुक्त जल मे, उत्तम भूमि मे रत्न और चूर्ण इत्यादि से हाथ के द्वारा मण्डल बनावे ।२३। अपने आवरणों सहित यहाँ सूर्य का पूजन करे 'स्वखोल्काय' मन्त्र का पूजन में प्रयोग करे ।२३। फिर मण्डल बनाकर अंगों का पूजन करे वहां रखे हुए सुवर्णपात्र को एक सौ अट्ठाईस तोले के नाप से ।२४। गध तथा रक्त चन्दन के जल से पूर्ण करे और लाल पुष्प, तिल कुश तथा अक्षतों सहित ।२५। दूर्वा, चिरचिटा, गव्य, दुग्ध या जल से भरकर जाँघ के बल पृथिवी में बैठकर मण्डल में देव को प्रणाम

करे।२६। उस पात्र को शीश पर करके अर्घ्य दे, अथवा मूल विद्या से कुश सहित उस जल को अञ्जलि में लेकर।२७।आकाश में स्थित शिवात्मक आदित्य को अर्घ्य दे और हाथ धोकर करन्यास करे।२७।

बुद्ध्वेशानादिसद्यांत पञ्चब्रह्ममयं शिवम्।
गृहीत्वा भसित मत्रैर्विमृज्यांगानि संस्पृशेत्।२९।
या दिनांतैः शिरोवक्त्रहृद्गुह्यचरणान्क्रमात्।
ततो मूलेन सर्वांगमालभ्य वसनान्तरम्।३०।
परिधाय द्विराचम्य प्रोक्ष्यैकादशमन्त्रितैः।
जलैराच्छाद्य वासोऽन्यद्द्विराचम्य शिवं स्मरेत्।३१।
पुनर्न्यस्तकरो मंत्री त्रिपुंड्रं भस्मना लिखेत्।
अवक्रमाय तं व्यक्तं ललाटे गन्धवारिणा।३२।
वृत्तं वा चतुरस्रं वा बिन्दुमर्द्धेन्दुमेव वा।
ललाटे यादृश पुंड्रं लिखित भस्मना पुनः।३३।
तादृशं भुजयेर्मूर्ध्नि स्तनयोरंतरे लिखेत्।
सर्वांगोद्धूलनं चैव न समानं त्रिपुंड्रकैः।३४।
तस्मात्त्रिपुण्ड्रमेवैकं लिखेदुद्धूलनं विना।
रुद्राक्षान्धारयेन्मूर्ध्नि कंठे श्रोत्रे करे तथा।३५।

ईशान से सद्योजात तक पंचब्रह्ममय शिव को जानता हुआ मंत्रों से भस्म ग्रहण करे और अंगों को स्पर्श करे।२९।फिर विपरीत क्रम से शिर, मुख, गुह्य और पैरों में भस्म लगावे तथा सम्पूर्ण में लगा कर वस्त्र पहन ले।३०। दो बार आचमन कर ग्यारह मंत्रों से प्रोक्षण करे और वस्त्र धारण कर दूसरे वस्त्र को जल से धोकर दो आचमन कर शिवजी का स्मरण करे।३१।फिर करन्यास करके भस्म से त्रिपुण्ड्र बनावे और सुगन्धित जल से मस्तक में त्रिपुण्ड्र लगाकर।३। दीर्घ या चार अंगुल, बिन्दु या अर्धचन्द्राकार त्रिपुण्ड्र लगाना चाहिए।३३। माथे के समान ही भुजा शीश और छाती पर लगावे, सर्वांग में भस्म मले वह त्रिपुण्ड्र के समान न हो।३४। इसलिए भस्म रहित माथे में त्रिपुण्ड्र ही बनावे तथा शिर, कंठ, हाथों और कानों में रुद्राक्ष धारण करे।३५।

सुवर्णवर्णमसच्छिन्नं शुभं नान्यैर्धृतं शुभम् ।
विप्रादीनां क्रमाच्छ्रेष्ठ पीतं रक्तमथासितम् ।३६।
तदलाभे यथालाभं धारणीयमदूषितम् ।
यत्रापि नोत्तरं नीचैर्धार्यं नीचमथोत्तरैः ३७।
नाशुचिर्धारयेदक्षं सदा कालेषु धारयेत् ।
इत्थं त्रिसन्ध्यमथवा द्विसन्ध्यं सुकृदेव वा ।३८
कृत्वा स्नानादिक शक्तया पूज्येत्परमेश्वरम् ।
पूजास्थानं समासाद्य बत्ध्वा रुचिरमासनम् ।३९
ध्यायेद्देव च देवी प्रांगमुखो वाप्य दङ्गमुखः ।
श्वेतादीन्नकुलीशांतांस्तच्छिष्यान्प्रणमेत्गुरुम् ।४०
पुनर्देवं शिवं नत्वा ततो नामाष्टक जतेत् ।
शिवो महेश्वरश्चैव रुद्रो विष्णुः पितामहः ।४१
संसारवैद्यः सर्वज्ञः परमात्मेति चाष्टकम् ।
अथवा शिवमेवैक जपित्वैकादषाधिकम् ।४२
जिह्वाग्रे तेजसो राशि ध्यात्वा व्वाध्यादिशांतये ।
प्रक्षाल्य चरणौ कृत्वा करौ चंदनचर्चितौ ।
प्रकुर्वीत करन्यास करशोधनपूर्वकम् ।४३।

वस्त्र सुवर्ण वर्ण के समान पहिने, श्वेत, पीला, लाल और काला यह रङ्ग क्रमपूर्वक ब्राह्मणादि को धारण करना चाहिये ।३६। वैसा वस्त्र न मिले तो जैसा उपलब्ध हो वही पहिने, उसमें भी कोई एक दूसरे के वस्त्र धारण न करे ।३७। अशौच मेरुद्राक्ष धारण न करे, पूजन आदि के समय में धारण करे, इस प्रकार त्रिकाल संध्या, दोनों काल अथवा एक ही संध्या में ।३८। शक्ति अनुसार रचना अनुसार रचनापूर्वक ईश्वर का पूजन करे, पूजा स्थान में श्रेष्ठ आसन लगाकर ।३९। शिव-शिवा का ध्यान उत्तर या पूर्वमुख बैठकर करे तथा श्वेतादि से नकुलीश पर्यन्त शिष्यों सहित गुरु को प्रणाम करे ।४०। फिर अपने गुरु को प्रणाम कर शव नामाष्टक का जप करे। शिव,महेश्वर,रुद्र पितामह ।४१। संसार

वैद्य, सर्वज्ञ आठ नाम है अथवा ग्यारह बार से अधिक एक शिव नाम का ही जप करे ।४२। उस तेज राशि की जिह्वा के अग्रभाग में शान्त्यर्थस्नान करके, हाथ धोकर, चन्दनादि से चर्चित न्यास तथा करन्यास करे ।४३।

## ।। हवन में कुण्ड, होम द्रव्य कथन ।।

अथाग्निकार्यं वक्ष्यामि कुंडे वा स्थंडिलेऽपि वा ।
वेद्यां वा ह्यायसे पात्रे मृन्मये वा नवे शुभे ।१
आधायाग्निं विधानेन संस्कृत्य च ततः परम् ।
तत्राराध्य महादेवं होमकर्म समाचरेत् ।२
कुण्डं द्विहस्तमानं वा हस्तमात्रतथापि वा ।
वृत्तं वा चतुरस्रं वा कुर्याद्वेदिं च मण्डलम् ।३
कुण्डविस्तारवन्निम्नं तन्मध्येऽष्टदलाम्बुजम् ।
चतुरंगुलमुत्सेधं तस्य द्व्यङ्गुलमेव वा ।४
वितस्तिद्विगुणोन्नत्या नाभिमन्तः प्रचक्षते ।
मध्ये च मध्यमांगल्या मध्यमोत्तमपर्वणोः ।५
अगुलैः कथ्यते सद्भिचतुर्विंशतिभिः करः ।
मेखलानां त्रयं वापि द्वयमेकमथापि वा ।६
यथाशोभप्रकुर्वीत श्लक्षणमिष्टं मृदा स्थिरम् ।
अश्वत्थपत्रद्योनिं गजाधारवदेव वा ।७

उपमन्यु ने कहा—कुंड या स्थंडिलमें किये जाने वाले अग्नि-कार्य का वर्णन करता हूँ । वेदी से बाहर लोहे के या मृत्तिका के नवीन पात्र में ।१। विधिवत् अग्नि को धारण कर संस्कारपूर्वक शिवजी का आराधन कर, हवन प्रारम्भ करे ।२। दो या एक हाथ का कुंड बनाकर गोल या चौकोर वेदी का मंडल बनावे ।३। कुंड के विस्तार के समान उसमें आठ दल का पद्म बनावे, चार या दो अङ्गुल वेदी से ऊँचा रहे ।४। दो बिलाँद ऊँची नाभि करे मध्यमा अङ्गुली के मध्य तथा प्रथम पोरुए के बराबर मध्य कहा गया है । ५ । इतने प्रमाण को अङ्गुल कहते हैं, चौबीस अङ्गुल का एक हाथ कहा है, उसमें तीन, दो या एक मेखला

करे।६।जैसी शोभा करती हो वैसी श्रेष्ठ मृत्तिका की बनावे, पीपल के पत्ते या हाथी के होठ के समान उसकी योनि बनावे, कर्म-पीठ के समान दोनों पार्श्वों में अँगुल मात्र ऊँची सब कुण्डों में बनावे, शान्तिसार में ऐसा कहा है ।७।

मेखलामध्यतः कुर्यात्पश्चिमे दक्षिणेऽपि वा ।
शोभनामग्नितः किंचिन्निम्नामुन्मीलिकां शनैः ।८।
अग्रेण कुंडाभिमुखी किंचिदुत्सृज्य मेखलाम् ।
नात्सेधनियमो वेद्याः सा मार्दी वाथ सैकती ।९।
मडल गोशकृत्तोयैर्मानं पात्रस्य नोदितम् ।
कुण्ड च मृन्मय वेदिमालिपेद्गोमयांबुना ।१०।
प्रक्षाल्य तापयेत्पात्रं प्रोक्षयेदन्यदंभसा ।
स्वसूत्रोक्तप्रकारेण कुंडादौ विलिखेत्ततः ।११।
संप्रोक्ष्य कल्पयेद्दर्भैः पुष्पैर्वा वह्निविष्टरन् ।
अर्चनार्थं च होमार्थं सर्वद्रव्याणि साधयेन् ।१२।
प्रक्षाल्य क्षालनीयानि प्रोक्षण्या प्रोक्ष्य शोधयेत् ।
मणिज काष्ठजं वाथ श्रोत्रियागार संभवम् ।१३।
निगत्य पावके बाह्ये लीनं बिंबाकृतिं स्मरेत् ।
आज्य संस्कारपर्यं तमन्वाधानापुरःसरम् ।१४।

मेखला के मध्य से पश्चिम और दक्षिण की ओर दो प्रान्तों से सयुक्त करे ।८। अग्र भाग से कुण्ड की ओर कुछ मेखला छोड़ कर वेदी के नियम के अनुसार मृत्तिका या रेत की करे।९।गोबर से उसका मण्डल बनावे कुण्ड और वेदी को गोबर से ही लीपे ।१०। फिर धोकर पात्र को तपावे और अपने सूत्र के अनुसार कुण्डादि खींचे।११।उसे प्रोक्षण कर कुशा और पुष्पों से अग्नि का आसन बनावे तथा पूजन-हवन के लिए सब सामग्री एकत्र करे ।१२। धोने योग्य को धोवे, प्रोक्षण योग्य को प्रोक्षण करे, मणि या काष्ठ से उत्पन्न अथवा ऋत्विक् के यहाँ से प्राप्त अग्नि को स्थापित करे।१३।अग्नि के बाहर निकलने पर विंबाकार चिन्तन करे तथा संस्कार युक्त घृत आगे रखे ।१४।

स्वसूत्रौक्तक्रमात्कुर्यान्मूलमन्त्रेण मंत्रवित् ।
शिवमूर्त्ति समभ्यर्च्य ततो दक्षिणपार्श्वतः ।१५।
न्यस्य मत्रं घृते मुद्रां दर्शयद्धेधुसज्ञिताम्ः ।१५।
स्रुक्स्रुवौ तेजसौ ग्राह्यौ न कांस्यायससंसकौ ।१६।
यज्ञदारुमयौ वापि स्मार्तौ वा शिल्पसम्मतौ ।
पर्णे वा प्रह्मबृक्षादेरच्छिद्रे मध्य उत्थिते ।१७।
संमृज्य दर्भेस्तौ वह्नौ संताप्य प्रोक्षयेत्पुनः ।
परिषिच्य स्वसूत्रोक्तक्रमेण शिवपूर्वकः ।१८।
जुहुयादष्टभिर्बीजैरग्निसस्कारसिद्धय ।
भ्रुं स्तुं ब्रुं श्रुं क्रमेणैव पुं ड्रदमित्यतः परम् ।१९।
बीजानि सप्त सप्तानां जिह्वानामनुपूर्वशः ।
त्रिशिखा मध्यमा :जिह्वा कनका पूर्वतः स्थिताः ।२०।
रक्तांग्नेयी नैर्ऋतीं च कृष्णान्या सुप्रभामता ।
अतिरिक्ता मरुजिह्वा स्वनामानुगुणप्रभा ।२१।

मंत्रज्ञाता अपने सूक्त और मूल मन्त्र से सब कृत्य करे, शिव मूर्ति की पूजा कर दक्षिण पार्श्व से ।१५। मन्त्र द्वारा न्यास करके घृत में धेनु मुद्रा प्रदर्शित करे, स्रुक और स्रुवा कांसे. लोहे या शीशे के न ले, अन्थ धातु के बना सकता है।१६।देवदारु के या जैसा शिव शास्त्र में विधान हो, ढाक पात्र में अथवा दो पत्रों के मध्य तीसरा निकल रहा है, परन्तु छिद्र आदि न हों।१७।उनको कुशों से मार्जन कर तपावे और शिव मंत्र से या अपने सूत्रोक्त मंत्र से प्रोक्षण करे ।१८। अग्नि संस्कार की सिद्धि के लिए भ्रुं स्तु ब्रुं श्रुं पुंडु द्रुं इन बीजाक्षरों से हवन करे ।१९। यह सात बीज अग्नि की सात जिह्वाओं के लिए एक-एक हैं । त्रिशिखा तीन शिखावाली है, मध्यमा बहुरूप वाली है उसकी एक शिखा दक्षिण में, एक वाम ओर एक ईशान की ओर, जिसे हिरण्य कहते हैं, पूर्व और कनक जिह्वा है।२०। आग्नेयी दिशा की लाल, नैर्ऋत्य की काली, दूसरी ओर सुप्रभा अतिरिक्त मरुजिह्वा अपने गुण के अनुरूप नाम वाली हैं ।२१।

स्वबीजानंतरं वाच्या स्वाहान्तञ्च यथाक्रमम् ।
जिह्वामंत्रैस्तु तैर्हुत्वाज्यं जिह्वास्त्वेकैकशः क्रमात्
रवह्नये ति स्याहेति मध्ये हुत्वाहुतित्रयम् ।
सर्पिषा वा समिद्भिर्वा परिषेचनमाचरेत् ।२३
एवं कृचे शिवाग्निः स्यात्स्मरेत्तत्र षिवासनम् ।
तत्राहूय यजेद्देवमर्धनारीश्वरं शिवम् ।
दीपान्त परिषिच्याथ सामद्धोमं समाचरेत् ।२४
ताः पालाश्यः परा वापि यज्ञिया द्वादशांगुलाः ।
अवक्रा न स्वय शुष्काः सत्वचो निव्रणाः समाः ।२५
दशांगुला वा विहिताः कनिष्टांगुलिसमिताः ।
प्रादेशमात्रा वाऽलाभे होतव्याः सकला अपि ।२६
दूर्वापत्रसमाकारां चतुरगुलमायताम् ।
दद्यादाज्याहुतिं पश्चादन्नमक्षप्रमाणतः ।२७
लाजांस्तथा सर्षपांश्च यवांश्चैव तिलांस्तथा ।
सर्पिषाक्तानि भक्ष्याणि लेह्यचौष्याणि सभवे ।२८

बीज के अनन्तर स्वाहा' लगावे, एक जिह्वा में मंत्रोच्चारपूर्वक क्रम से हवन करे । २२ । रु वह्नये स्वाहा' उच्चारण के मध्य में तीन आहुतियां दे घृत या समिधा करके परिषेचन करे । २३ । ऐसा करने से शिवाग्नि की प्राप्ति होती है , वहाँ शिवासन का स्मरण कर आह्वान करके अर्द्धनारीश्वर शिव का यजन करें , दीपक तक सींचकर समिधा सहित हवन करे।२४ ।वे,समिधायें पलाश की बारह अंगुल की हों, टेढ़ी न हों तथा त्वचा सहित गीली तोड़ी हुई, व्रण रहित इकसार हों ।२५ । अथवा दश अंगुल कन्नी अंगुली के समान मोटी हों इसके अभाव में एक बिलांद लम्बी ही ग्रहण करे ।२६। दूर्वादल के समान चार अंगुल लम्बी से भी हवन कर सकते हैं, फिर घृताहुति देकर सोलह उर्द या एक एक ग्रास प्रमाण अन्न ले २७ खील, सरसों, जौ, तिल घृतयुक्त भक्ष्य, लेह्य, चौष्य ।२८।

दशैवाहुतयस्तत्र पंच वा त्रितयं च वा ।

होतव्याः शक्तितो दद्यादेकमेवाथ वाहुतिम् ।२९
स्रुवेणाज्य समत्याद्या स्रुचा शेषात्करेण वा ।
तत्र दिव्येन होतव्य तीर्थेनार्षेण व तथा ।३०
द्रव्यणैकेन वाऽलाभे जुहुया छ्द्धया पुनः ।
प्रायश्चित्ताम जुहुयान्मत्रयित्वाऽऽहुतित्रयम् ।३१
ततो होमवशिष्टेन घृतेनापूर्य वै स्रुचम् ।
निधाय पुष्पं तस्याग्र स्रवेणाधोमुखेन ताम् ।३२
सदर्भेण समाच्छाद्य मूलेनांजयिनोत्थितः ।
वौषडतेन जुहुयाद्धारां तु यबसमिताम् ।३३
इत्थं पूर्णाहुति कृत्वा परिषिच्च पूर्ववत् ।
तत उद्वास्य देवेशं गोपेयेत्त् हुताशनम् ।३४
तमप्युद्वास्य वा नाभौ यजेत्सधाय निन्यशः ।
अथवा वह्निमानीय शिवशास्त्रोक्तवत्मना ।३५

पदार्थ से दस-पाँच अथवा तीन आहुति दे अथवा शक्ति न हो तो एक ही आहुति दे। २९। स्रुवे से घृत, समिधा हाथ से, देवतीर्थ से या ऋषितीर्थ से हवन करे। ३०। सब द्रव्य न मिलें तो एक द्रव्य से ही प्रायश्चित के लिये तीन आहुति दे। ३१। फिर हवन से शेष रहे घृत से स्रुवे को भरकर उसके आगे पुष्प रखे और अधोमुख स्रुवे को।३२। कुशों से ढक कर मूलमन्त्रसे अंजलि बाँधकर खडे हो और मन्त्र के अन्त में वौषट् लगा कर देवेश को विदा कर अग्नि की रक्षा करे।३४। अथवा शिव शास्त्रोक्त प्रकार से अग्नि लाकर।३५।

वागीशीगर्भसभूतं संस्कृत्य विधिवद्यजेत् ।
अन्वाधानं पुनः कृत्वा परिधीन् परिधाय च ।३६
पात्राणि द्वंद्वरूपेण निक्षिप्येष्ट्वा शिवं ततः ।
सशोध्य प्रोक्षणीपात्रं प्रोक्ष्य तानि तदम्भसा । ३७
प्रणीतापात्रमैषान्यां विन्यस्यापूरितं जलैः ।
आज्यसस्कारपर्यतं कृत्वा संशोध्य स्रुक्स्रु वौ ।३८

गर्भाधानं पुंसवनं सीमन्तोन्नयन ततः ।
कृत्वा पृथक्पृथग्धुत्वा ताजमग्नि विचिंतयेत् ।३९।
त्रिपाद सप्तहस्तं च चतुःशृंग द्विशीर्षकम् ।
मधुपिंग त्रिनयनं सकपर्देन्दुशेखरम् ।४०।
रक्तं रक्ताम्बरालेप माल्यभूषणभूषितम् ।
सर्वलक्षणसपन्न सोपवीतं त्रिमेखलम् ।४१।
शक्तिमन्त भ्रुक्स्रुवौ च दधानं दक्षिणे करे ।
तोमरे वालवृंतं च घृतपात्र तथेतरैः ।४२।

वागीश्वरों के गर्भ में उत्पन्न अग्नि को विधिवत् संस्कृत कर यज्ञ करे और अग्नि का आधान करके परिधियों को धारण कर ।३६। दो-दो पात्रों को रखकर शिव का पूजन करे और प्रोक्षणी पात्र को अथवा अन्य पात्रों को शुद्ध करे ।३७।फिर जलपूर्ण पात्र ईशान दिशा में रखे तथा घृत संस्कार तक स्रुवे का शोधन करे ।३८। फिर गर्भाधान, पुंसवन सीमन्तोन्नयन करके अग्नि उत्पन्न करे ।३९। जिस अग्नि के तीन चरण,सात हाथ चार सींग, दो शीश तीन नेत्र, जटाजूट, मस्तक पर चन्द्रमा ।४०। लाल वस्त्र, माला धारण किये, यज्ञोपवीत और मेखला युक्त ।४१। स्रुक और स्रुवे को दाहिने हाथ में लिए तथा तोमर, पंखा और घृत पात्र वाम हाथ में धारण किये ।४२।

जातं ध्यात्वैवमाकारं जातकर्म समाचरेत् ।
नालापनयनं कृत्वा ततः संशोध्य सूतकम् ।४३।
शिवाग्निरुचिनामास्य कृत्वाहुति पुरः सरम् ।
पित्रोर्विसजनं कृत्वा चौलोपनयनादिकम् ।४४।
आप्तोर्यामावसानांतं कृत्वा संस्कारमस्य तु ।
आज्यधारादिहोमं च कृत्वा स्विष्टकृत ततः ।४५।
रमित्तनेन बीजेन परिषिंचेत्ततः परम् ।
ब्रह्मविष्णुशिवेशानां लोकेशानां तथैव च ।४६।
तदस्त्राणां च परितः कृत्वा पूजां यथाक्रमम् ।
धूपदीपादिसिद्ध्यर्थं वह्निमुद्धृत्य कृत्यवित् ।४७।

साधयित्वाज्यपूर्वाणि द्रव्याणि पुनरेव च।
कल्पयित्वाऽऽसनं वह्नौ तत्रावाह्य यथापुरा।४८।
सपूज्य देव देवीं च ततः पूर्णान्तमाचरेत्।
अथवा स्वाश्रमोक्तं तु वह्निकर्म शिवार्पणम्।४९।

तथा अन्य पदर्थ धारण किये, अग्नि के जात-कर्म में ध्यान करे तथा नाल को छेदकर सूतक में शुद्ध हो।४३। रुचि नाम की शिवाग्नि को आहुति से शोधकर माता-पिता को विदा करे और चोल तथा उपनयन संस्कार आदि करे।४४। आप्तोयमि तक संस्कार करके स्विष्टकृत मन्त्रों से हवन करके।४५। चार बीज से संस्कार कर सिंचन करे तथा ब्रह्मा, विष्णु शिव के ईश्वर और लोकेश्वर।४६। तथा उनके अस्त्रों का यथाक्रम पूजन कर,धूपादि की सिद्धि के लिए कृत्यज्ञाता अग्नि का उद्धार करे।४७। और घृत के सहित सब पात्रों को शोध कर अग्नि में आसन की कल्पना कर पहिले के समान आह्वान करे।४८। शिव-शिवा का पूजन कर पूर्णान्त कार्य करे अथवा अग्नि कर्म को शिवार्पण करे।४९।

बुद्ध्वा शिवाश्रमी कुर्यान्न च तत्रापरो विधिः।
शिवाग्नेर्भस्भ सग्राह्यमग्निहोत्रोद्भव तु वा।५०।
वैवाहाग्निभवं वापि पक्व शुचि सुगन्धि च।
कपिलायाः शकृच्छस्तं गृहीत गगने पतत्।५१।
न क्लिन्नं नातिकठिनं न दुर्गधं न शोषितम्।
उपर्यधः परित्यज्य गृह्णीयात्पतितं यदि।५२।
पिंडीकृत्य शिवाग्न्यादौ तत्क्षिपेन्मूलमत्रतः।
अपक्वमतिपक्व च सत्यथ्य भसितं सितम्।५३।
आदाय वा समालोड्य भस्माधारे विनिःक्षिपेत।
तैजस दारव वापि मृन्मय शैलमेव च।५४।
अन्यद्वा शोभन शुद्धं भस्माधार प्रकल्पयेत्।
समे देशे शुद्धे धनवद्भस्म निःक्षिपेत्।५५।

न चायुक्तकरे दद्यान्नैवाशुचितले क्षिपेत् ।
न संस्पृशेच्च नीचांगैर्नोपेक्षेत न लङ्घयेत् ।५६

शिवभक्त यह सब जानकर करे, अग्निहोत्र की शिवाग्नि से उत्पन्न भस्म ग्रहण करे ।५०। वैवाहिक अग्नि की भस्म भी श्रेष्ठ है, कपिला गऊ का गोबर जो पृथिवीमें गिरने से पूर्व ही हाथ में ले लिया जाय, वह श्रेष्ठ है ।५१। वह गोबर बहुत पतला, दुर्गन्धयुक्त या बहुत सूखा न हो, पृथिवी में गिरे हुए गोबरको बीच से ग्रहण करे ।५२। उस गोबरकी पिंडी बनाकर मूल मन्त्र से शिवाग्निमें डाल दे, न बहुत पके, न कच्चा रहे, उसके श्वेत हो जाने पर ।५३। पवित्र सुगन्धियुक्त ग्रहण कर वस्त्र में तोड़कर भस्मा-धार में रखे, उस भस्म को मैत्रादि से युक्त पात्र में रखे तथा चाँदी आदि धातु या मिट्टी, पत्थर, काठ ।५४। अथवा किसी अन्य प्रकार के पात्र में धन के समान पवित्र स्थान में रखे ।५५। यदि कहीं जाय तो स्वयम् अथवा अनुचर के साथ भस्म लेकर चले, अपवित्र हाथ से न छूवे ।५६।

तस्माद्भासितमादाय विनियुञ्जीत मन्त्रतः ।
कालेषूक्तेष नान्यत्र नायोग्येभ्यः प्रदापयेत् ।५७
भस्मसंग्रहण कुर्याद्देवेऽनुद्वासिते सति ।
उद्वासने कृते यस्माच्चण्डभस्म प्रजायते ।५८
अग्निकार्ये कृते पश्चाच्छिवशास्त्रोक्तमार्गतः ।
स्वसूत्रोक्तप्रकाराद्वा बलिकर्म समाचरेत् ।५९
अथ विद्यासनं न्यस्य सुप्रलिप्ते तु मण्डले ।
विद्याकोशं प्रतिष्ठाप्य यजेत्पुष्पादिभिः क्रमात् ।६०
विद्यायाः पुरतः कृत्वा गुरोरपि च मण्डलम् ।
तत्रासनवरं कृत्वा पुष्पाद्यैर्गुरुमर्चयेत् ।६१
ततोऽनुपूजयेत्पूज्यान् भोजयेच्च बुभुक्षितान् ।
ततः स्वयं च भुंजीत शुद्धमन्नं यथासुखम् ।६२
निवेदितं च वा देवे तच्छेषं चात्मशुद्धये ।
श्रद्दधानो न लोभेन चण्डाय च समर्पितम् ।६३

फिर उस अनुचर के हाथ से भस्म लेकर मंत्रयुक्त करे और अयोग्य को न दे।५७। देव को विदा करके भस्म संग्रह करे उसके विसर्जन करने से चड भस्म होती है।५८। शिवशास्त्रोक्त विधि से अग्नि-कार्य के पश्चात् बलि-कर्म करे।५९।फिर विद्यासनसे न्यास करके मंडल को लोप करे और शिवकोश प्रतिष्ठापित कर पुष्प आदि से अर्चन करे।६०।गुरु को भी उसी प्रकार पुष्पादि से अनेक प्रकार से पूजे।६१।फिर पूजनीयों का पूजन करे, भूखों को भोजन करावे और फिर शुद्ध अन्न का भोजन स्वयं करे।६२। सब कार्य आत्मशुद्धि के लिए श्रद्धापूर्वक करे।६३।

गन्धमाल्यादि यच्चान्यत्तत्राप्येष समो विधिः।
न तु तत्र शिवोऽस्मीति बुद्धि कुर्याद्विचक्षणः।३४
भुक्त्वाचम्य शिवं ध्यात्वा हृदये मूलमुच्चरेत्।
कालशेष नयेद्योग्यैः शिवशास्त्रकथादिभिः।६५
रात्रौ व्यतीते पूर्वांश कृत्वा पूजां मनोहराम्।
शिवयोः शयनं त्वेकं कल्पयेदतिशोभनम्।६६
भक्ष्यभोज्यांबरालेपपुष्पमालादिकं तथा।
मनसा कर्मणा वापि कृत्वा सर्वं मनोहरम्।६७
ततो देवस्य देव्याश्च पादमूले शुचिः स्वपेत्।
गृहस्थो भार्यया सार्द्धं तदन्येऽपि तु केवलाः।६८
प्रत्यूषसमयं बुद्ध्वा मात्रामाद्यामुदीरयेत्।
प्रणस्य मनसा देवं सांब सगणमव्ययम्।६९
देशकालोचितं कृत्वा शौचाद्यमपि शक्तितः।
शखादिनिनर्ददिर्व्वर्देव देवीं च बोधयेत्।७०
ततस्तत्सयोन्निद्रैः पुष्पैरतिसुगंधिभिः।
निर्वर्त्य शिवयोः पूजां प्रारभेत पुरोदितम्।७१

गन्ध, माला आदि अर्पण करे तथा सभी कार्यो में अपने को शिव मानकर।६४। भोजन कर आचमन करे और शिवजी का ध्यान कर हृदय में मूल मंत्र जप कर शिवशास्त्र कहता, सुनता समय बितावे।६५।

रात्रि व्यतीत होने पर पूर्वाशमें पूजन कर शिव-शिवा के शयन की कल्पना करे।६६।भक्ष्य भोज्य,आलेपन,गंध,मालादि मन सेश्रेष्ठ ले।६७।फिर पवित्र होकर शिव-शिवा के चरणों की ओर सोवे, गृहस्थ हो तो पत्नी को भी वही शयन करावे।६८।प्रातःकाल का आभास होने पर आदि-मंत्र उच्चारण कर देव-देवी को प्रणाम करे ।६९।ओर शौचादि नित्य कर्म से निवृत्त होकर देव-देवी को जगावे ।७०। फिर प्रफुल्लित श्रेष्ठ पुष्पों से पूजन कर पूर्वोक्त वधान करे ।७१।

## ।। योग-मार्ग और उसके विघ्न ।।

ज्ञाने क्रियायां चर्याया सारमुद्धृत्य संग्रहात्।
उक्तं भगवता सर्वं श्रुतं श्रुतिमं मया ।१
इदानीं श्रोतुमिच्छामि योग परमदुर्लभम ।
साधिकार च सांग च सविधि सप्रयोजनन् ।२
यद्यस्ति मरणं पूर्वं योगाद्यनुपर्दतः ।
सद्यः साधयितुं शक्यं येन स्यान्नात्महा नर।३
तच्च तत्कारण चैव तत्कालकरणानि च ।
तद्भेतारतम्यं च वक्तुमर्हसि तत्वतः ।४
स्थाने पृष्टं त्वया कृष्ण सर्वप्रश्नार्थवेदिना ।
ततः क्रमेण तत्सर्वं वक्ष्ये श्रृणु समाहितः ।५
निरुद्धवृत्यतरस्य शिवे चित्तस्य निश्चला ।
या वृत्तिः सा समासेन योद्वः स खल पंचधा।६
मंत्रयोगः स्पर्शयोगो भावतोगस्यथापरः ।
अभावयोगः सर्वेभ्यो महायोगः परो मतः ।७

श्रीकृष्ण ने कहा—भगवन् ! ज्ञान, क्रिया और अर्चना का जो वेदानुकूल सारांश आपने सद्-ग्रन्थों से लेकर मुझे बतलाया, उसे मैंने समझ लिया।१।अब आप उस सांग-योग के विषय में विधि सहित सुनाने की कृपा करें जो परम दुर्लभ है।२। जो योगाभ्यास के त्याग द्वारा विधिपूर्वक मृत्यु होती है, उसी से योग साधन भी सामर्थ्यपूर्वक होता है । इस प्रकार

मनुष्य आत्म-घाती नहीं माना जाता।३।इसलिए आप कृपा करके उस योग का समय और विधि विवरण सहित मुझे सुनावेंगे।४।उपमन्युजी बोले—हे कृष्ण ! आप इन सब प्रश्नों के रहस्य को समझने वाले है और आपका यह प्रश्न परमोपयोगी है अब सावधान होकर उसके विषय में सुनो।५।श्री शिवजी में अपने अन्तःकरण की समस्त वृत्तियों को निश्चल रूप से लगा देने का नाम ही योग है और वह पाँच प्रकार का होता है-मन्त्रयोग,स्पर्शयोग, भावयोग, अभावयोग और महायोग।६-७।

मन्त्राभ्यासवशेनैव मन्त्रावाच्यार्थगोचारः ।
अव्याक्षेपा मनोवृत्तिर्मंत्रयोगः उदाहृतः ।८
प्राणायाममुखा सैव स्पर्शयोगोऽभिधीयते ।
स मन्त्रस्पर्शनिर्मुक्तो भावयोगः प्रकीर्तितः ।९
विलीनावयव श्चिव रूपं सभाव्यते यतः ।
अभावयोगः संप्रोक्तोऽनाभासाद्वस्तुनः सतः ।१०
शिवस्वभाव एवैकश्चिंत्यते निरुपाधिकः ।
यथा शवमनोवृत्तिर्महायोग इहोच्यते ।११
दृष्टे तथानुश्रविके विरक्त विषये मनः ।
यस्य तस्याधिकारोऽस्ति योगे नान्यस्य कस्यचित् ।१२
विषदद्वयदोषाणां गुणानामीश्वरस्य च ।
दर्शनादेव सततं विरक्तं जायते मनः ।१३
अष्टांगो वा षडंगोवा सर्वयोगः समासतनम।
यमश्च नियमश्चैव स्वस्तिकाद्य तथानम् ।१४
प्राणायामः प्रयाहारो धारणाध्यानमेव च ।
समाधिरिति योगांगान्यष्टावुक्तानि सूरिभिः ।१५

मन्त्रों के अभ्यास द्वारा जब मनुष्य की मनोवृत्ति वाचार्थ के गोचर टिक जाती है तो वह 'मन्त्रयोग' कहा जाता है।८। जब इसी क्रिया को प्राणायाम के साथ किया जाता है तब उसे 'स्पर्शयोग' कहते है और यदि मन्त्र-स्पर्श से रहित किया जाय तो वह 'भावयोग' हो जाता है।

और जब इस अभ्यासमें समस्त विश्व तिरोहित हो जाता है तो उसका नाम 'अभावयोग' होता है। उसमें आस-पास की वस्तु का आभास भी नहीं रहता।९-१०।जब सब उपाधियों को त्याग कर एक मात्र शिव-स्वरूप का ही ध्यान किया जाता है तो उसे 'महायोग' कहा गया है।११।देखे जाने और सुने जाने वाले कामनायुक्त विषयों से जिसका मन पूर्णतः विरक्त है वही योग का अधिकारी होता है।१२।जब मनुष्य इस लोक और परलोक दोनों के सुखों को नाशवान समझ लेता है तो उसका मन शीघ्र विरक्त हो जाता है।१३। योग के आठ और छै अङ्ग बतलाये गये हैं। आठ इस प्रकार है—यम, नियम, आसन, प्राणायाम, प्रत्याहार, धारणा, ध्यान, समाधि।१४-१५।

आसमं प्राणसंरोधः प्रत्याहारोथ धारणा।
ध्यानं समाधिर्योगस्य षडंगानि समासतः।१६
पृथग्लक्षणमेतेषां शिवशास्त्रे समीरितम्।
शिवागमेषु चान्येष विशेषात्कामिकादिषु।१७
योगशास्त्रेष्वपि तथा पुराणेष्वपि केषु च।
अहिंसा सत्यमस्तेयं ब्रह्मचर्यापरिग्रहः।
यम इत्युच्यते सद्भिः पंचावयवयोर्गतः।१८
शौचं तुष्टिस्तपश्चैव जपः प्रणिधिरेव च।
इति पचप्रभेदः स्यान्नियमः स्वांशभेदतः।१९
स्वस्तिकं पद्ममध्यर्नेदुः वीरं योगं प्रसाधितम्।
पर्यंकं च यथेष्टं च प्रोक्तमासननष्टधा।२०
प्राणः स्वदेहजो वायुस्तस्यामो निरोधनम्।
तद्रेचकं पूरक च कुंभकं च त्रिधोच्यते।२१

जो छै अङ्ग बतलाते हैं—वे आसन, प्राणायाम, प्रत्याहार, धारणा, ध्यान, समाधि को ही कहते हैं।१६। शैव शास्त्रों में इनके लक्षण विभिन्न बतलाये हैं कुछ ग्रन्थों में कामिकादि कर्मों का वर्णन किया गया है। अहिंसा, सत्य, आस्तेय, ब्रह्मचर्य, अपरिग्रह इन पाँच का नाम 'यम' कहा गया है। शौच, तुष्टि, जप, तप, ईश्वर प्राणिधान का नाम योग शास्त्र और पुराणों

में नियम बतलाया गया है।१७-१९। आसनों के आठ भेद स्वस्तिक, पद्म, अर्धेन्दु,वीरासन योग,प्रसाधित, पर्यङ्क ओर यथेष्ट हैं। प्राणायात का आशय है अपने श्वांस-प्रश्वांस की गति का निरोध करना-वह पूरक, रेचक और कुम्भक क्रिया के रूप में तीन प्रकार का होता हैं।२०-२१।

नासिकापुटमंगुल्या पीड्यैकमपरेण तु ।
औदर रेचयेद्वायु तथाय रेचकः स्मृतः ।२२
वाह्येन मरुता देहं दृतिवत्परिपूरयेत् ।
नास पुटेनापरेण पूरणात्पूरकं मतम् ।२३
न मुंचति न गृह्णाति वायुमंतर्बहिः स्थितम् ।
सपूर्ण कुमवत्तिष्ठेदचलः स तु कुंभकः ।२४
रेचकाद्यं त्रयमिदं न द्रुतं न विलम्बितम् ।
तद्यतः क्रमयोगेन त्वभ्यसेद्योगसाधकः ।२५
रेचकादिषु योऽभ्यासो नाडीशोधनपूर्वकः ।
स्वे छोत्क्रमणपर्यंतः प्रोक्तो योगानुशासने ।२६
कन्यादिक्रममशात्प्राणायामनिरोधनम् ।
तच्चतुर्द्धोपदिष्ट स्यान्मात्रागुणाविभागतः ।२७
कन्यकस्तु चतुर्द्धा स्यात्स च द्वादशमात्रकः ।
मध्यमस्तु द्विरुद्धातश्चतुर्विंशतिमात्रकः ।२८

प्राणायाम के लिए पहले बाँये नासिका पुट को बन्द करके दाहिने से वायु को बाहर निकालना रेचक कहा जाता है और फिर दूसरे से श्वास को भीतर खींचना पूरक कहा जाता है।२२-२३। जब बाहर और भीतर की वायु को जहाँ का तहाँ रोक दिया जाता है उसको कुम्भक कहा जाता है।२४। यह अभ्यास करते समय शीघ्रता नहीं करनी चाहिए श्वाँस को निकालने, खीचने और रोकने में क्रमबद्ध रूप से काम करना चाहिए।२५ योग-शास्त्र में इसे नाड़ी शोधन करने वाला कहा है और शक्ति तथा रुचि के अनुसार ही करना उचित बताया है।२६।इसका अभ्यास मात्रा के अनुसार क्रमशः बढ़ाकर करना चाहिए, इसके चार स्तर रखे गये हैं।२७। इस क्रम में पहला दर्जा बारह मात्रा का होता है औप दूसरा चौबीस मात्रा का।२८।

उत्तमस्तु त्रिरुद्घातः षड्विंशन्मात्रकः परः ।
स्वेदकंपादिजनकः प्राणायामस्तदुत्तरः ।२९
आनंदोद्भवरोमांचनेत्राश्रूणां विमोचनम् ।
जल्पभ्रमणमूर्छाद्यं जायते योगिनः परम् ।३०
जानुं प्रदक्षिणीकृत्य न द्रुतं न विलंबितम् ।
अंगुलीस्फोटनं कुर्यात्सा मात्रेति प्रकीर्तिता ।३१
मात्रा क्रमेण विज्ञेयाश्चोद्घातक्रमयोगतः ।
नाड़ीविशुद्धिपूर्वं तु प्राणायामं समाचरेत् ।३२
अगर्भश्च सगर्भश्च प्राणायामो द्विधा स्मृतः ।
जपं ध्यानं विना गर्भः सगर्भस्तत्समन्वयात् ।३३
अगर्भाद्गर्भसंयुक्तः प्राणायामः शताधिकः ।
तस्मात्सगर्भं कुर्वन्ति योगिनः प्राणसंयमम् ।३४

तीसरा छब्बीस मात्रा का होता है जिसे उत्तम प्राणायाम कहा जाता है । चौथे प्राणायाम में स्वेद, कम्प आदि लक्षण उत्पन्न हो जाते हैं ।२९। इससे योगाभ्यासी को बड़ा आनन्द प्राप्त होता है । रोमांच,अश्रु प्रवाह,जल्प भ्रमण, मूर्छा आदि भी होने लगते हैं।३०।प्राणयाम के लिये जो मात्रा बतलाई गई है उसका परिमाण एक चुटकी बजाने में जितना समय लगता है, उसी से है । चुटकी न अधिक शीघ्र बजाई जाय न बहुत मन्द गति से । ऐसी मात्रा के अनुसार प्राणायाम का समय बढ़ाना चाहिए।३१-३२।प्राणायाम के दो भेद और भी है अगर्भ और सगर्भ । जप सहित सगर्भ और इसके बिना अगर्भ कहा जाता है।३३।अगर्भ की अपेक्षा सगर्भ को सौ गुना प्रभावशाली बतालाया है, इससे योगी वैसा ही करते हैं ।३४।

प्राणस्य विजयादेव जीयंते देहवायवः ।
प्राणोऽपानः समानश्च ह्युदानो व्यान एव च ।३५
नागः कूर्मश्च कृकरो देवरो देवदत्तो धनंजयः ।
प्रयाणं कुरुते यस्मात्तस्मात्प्राणोऽभिधीयते ।३६
अवाङ्नयत्यपानाख्यो यदाहारादि भुज्यते ।
व्यानो व्यानशयत्यंगान्यशेषाणि विवर्धयन् ।३७

उद्वेजयति मर्माणीत्युदानो वायुरीरितः ।
सम यति सर्वांगं समानस्तेन गीयते ।३८
उद्गारे नाग आख्यातः कूर्म उन्मीलने स्थितः ।
कृकर क्षवथौ ज्ञेयो देवदत्तो विजृम्भणे ।३९
न जहाति मृत वापि सर्वव्यापि धनंजयः ।
क्रमेणाभ्यस्यमानोऽयं प्राणायामः प्रमाणवान् ।४०
निर्दहत्यखिल दोष कर्तुर्देहं च रक्षति ।
प्राणे तु विजते सम्यक् तच्चिह्नान्युपलक्षयेत् ।४१
विण्मूत्रश्लेष्मणां तावदल्पभावः प्रजायते ।
बहुभोजनसामर्थ्यं चिरादुच्छ्वासनं तथा ।४२

प्राणायाम में सफल होकर ही शरीरस्थ इस प्रकार की निम्न प्राण-वायुओं को जीता जाता है-प्राण, अपान समान, उदान व्यान-नाग, कूर्म, कृकर, देवदत्त और धनञ्जय । प्रयाण करने के कारण ही प्राण वायु का नाम प्राण है।३५-३६। भोजनके रूपमें ग्रहण किये आहार को जो नीचे ले जाता है उसे अपान कहते हैं । व्यान का कार्य शरीर के समस्त अंगों में व्याप्त होना है।३७। शरीरांगों को उद्वेजित करने वाले वायु को उदान तथा सब अंगों में समभाव रखने वाले को समान कहते हैं। मुख से जँभाई आदि निकालने वाला वायु नाग,नेत्रों के उन्मीलन वाला कूर्म,खाँसी आदि वाला वायु देवदत्त कहा जाता है।३८-३९।धनञ्जय का कार्य समस्त अंगों का पोषण करना है, यह मृतकावस्था में भी शरीर का त्याग नहीं करता। इस तरह विधिपूर्वक प्रायायाम के अभ्यास से सम्पूर्ण शारीरिक दोष नष्ट हो जाते हैं और देह की सुरक्षा होती है । इसके लिए सावधानी के साथ शरीर में उत्पन्न चिह्नों को देख लें ।४०-४१। प्राणायाम की सफलता से विष्ठा, मूत्र और श्लेष्मा का परिमाण कम हो जाता है, अधिक भोजन पचाने की सामर्थ्य उत्पन्न हो जाती है और श्वाँसों की संख्या घट जाती है ।४२।

लघुत्वं शीघ्रगामित्वमुत्साहः स्वरसौष्ठवम् ।
सर्वरोगक्षयश्चैव बलं तेजः सुरूपता ।४३

धृतिर्मेधा युवत्वं च स्थिरता च प्रसन्नता ।
तपांसि पापक्षयता यज्ञदानव्रतादयः ।४४
प्राणायामस्य तस्यैते कलां नार्हन्ति षोडशीम् ।
इन्द्रियाणि प्रसक्तानि यथास्व विषयेष्विह ।५५
आहृत्य यन्निगृह्णाति स प्रत्याहारउच्यते ।
नमःपूर्वाणीन्द्रियाणि स्वर्ग नरकमेव च ।४६
निगृहीतानिसृष्टानि स्वर्गाय नरकाय च ।
तस्मात्सुखार्थी मातिमान्ज्ञानवराग्यमास्थित ।४७
इन्द्रियाश्वान्निगृह्याशु स्वात्मनात्मानमुद्धरेत् ।
धारणा नाम चित्तस्य स्थानबन्ध समासतः ।४८
स्थान च शिव एवैकोमयन्यद्दोषत्रयं यतः ।
काल कं चावधीकृत्य स्थानेऽवस्थापितं मनः ।४९

शरीर में हल्कापन, शीघ्रगामिता, उत्साह, स्वर-सौष्ठव, सब तरह के रोगों का नाश, बल, तेज, सुन्दरता, धारणाशक्ति, बुद्धिमत्ता, तरुणाई, स्थिरता, प्रसन्नता, तप, पापों का क्षय आदि गुण बढ़ते हैं। यज्ञ, जप, दान व्रत आदि का महत्व प्राणायाम की अपेक्षा अत्यन्त न्यून हैं ।४३-४५। प्रत्याहार का अर्थ है इन्द्रियों को उनके रुचिकारक विषयों से हटाकर आत्म-ध्यान में लगाना। मन और इन्द्रियाँ ही स्वच्छन्द होने पर नर्कका कारण बनती हैं और सयमित की हुई स्वर्गदायक बन जाती हैं ।४६-४७। इन्द्रिय रूपी घोड़ों को वश में रखकर ही आत्म कल्याण सम्भव है। धारणा का आशय हैं चित्त को एक स्थान पर भलीं प्रकार स्थित कर लेना। 'स्थान' का आशय 'शिव' के अतिरिक्त और किसी से नहीं हो सकता। अन्यलक्ष्य दोष युक्त होते हैं। शिव के लक्ष्य पर ही समय की अवधि करके चित्तको ठहराना चाहिए ।४८-४९।

न तु प्रच्यवते लक्ष्याद्धारणा स्यान्न चान्यथा ।
मनसः प्रथमं स्थैर्य धारणातः प्रजायते ।५०
तस्माद्धीरं मनः कुर्याद्धारणाभ्यासयोगतः ।
ध्यै चिंताया स्मृतो धातुः शिवचिंता मुहुर्मुहु ।५१

अव्याक्षिप्तेन मनसां ध्यानं नाम तदुच्यते ।
ध्येयावस्थितचित्तस्त सदृशः प्रत्ययश्च यः ।५२
प्र यवान्तनिर्मुक्तप्रवाहो ध्यानमुच्यते ।
सर्व मन्यत्परित्यज्य शिव एव शिवंकर ।५३
परो ध्येयोऽधिदेवेशः साप्ताऽथर्वणी श्रुतिः ।
तथा शिवा परा ध्येया पर्वभूतगतौ शिवो ।
तौ श्रुतौ स्मृतशास्त्रेभ्यः सर्वदोदितौ ।५४
सर्वज्ञौ सतत येयौ नानारूपविभेदतः ।५५

धारणा करते समय अपने मन को लक्ष्य में लगाये रहे, उससे च्युत कदापि न होने दें। इसके विना चित्त की स्थिरता हो सकना असम्भव है ।५०।इसलिये धारणा द्वारा मन को रोकना आवश्यक है। "ध्यै चिन्ता-याम" धातु से 'ध्यान' शब्द बनता है, जिसका आशय निरन्तर शिव का चिन्तन करते रहना है। जब वृत्ति शिव में एकाकार हो जाय तब उसे ध्यान समझना चाहिए। योगसूत्र के अनुसार चित्त के प्रत्ययान्तर प्रवाह का नाम ही ध्यान है। इसलिए समस्त लक्ष्यों का त्याग कर एक मात्र शिव का ही ध्यान करना चाहिये।५१-५३।वेद में भी 'पर शिवोध्येयः' का उपदेश दिया गया है। इसी प्रकार सम्पूर्ण भूतों का कारण स्वरूप शिव का ध्यान करना भी आवश्यक है।५४।श्रुति,स्मृति और समस्त शास्त्रों में शिव और शिवा को ही नाना रूप और भेदों से ध्यान करने योग्य बतलाया है।५५।

विमुक्तिः प्रत्ययः पूर्व प्रत्ययश्चाणिमादिकम्।
इत्यतद्द्विविध ज्ञेय ध्यानस्यास्य प्रजोजनम्।५६
ध्याता ध्यानं तथा ध्येय यच्च ध्यानप्रयजोनम् ।
एतच्चतुष्टयं ज्ञात्वा योग युञ्जीत योगवित्।५७
ज्ञानवैराग संपन्नः श्रद्दधानः क्षमान्वितः ।
निर्ममश्च सदोत्साही ध्यानतत्थं पुरुषःस्मृत ।५८
जपाच्छ्रांत पुनर्ध्यायेद्धयानाच्छांतः पुनर्जपेत्।
जपध्यानाभियूक्तस्य क्षिप्रं योगः प्रसिध्यति।५९

धारणा द्वादशायामा ध्यानं द्वादशधारणम् ।
ध्यानद्वादशकं तावत्समाधिरभिधीयते ।६०
समाधिर्नाम योगांगमन्तिमं परिकीर्तितम् ।
समाधिना च सर्वत्र प्रज्ञालोकः प्रवर्त्तते ।६१
यदर्थमात्रानिर्भासस्तिमितोदधिवत्स्थिरम् ।
स्वरूपशून्यवद्भानं समाधिरभिधीयते ।६२

ध्यान के दो उद्देश्य बतलाये गये हैं। प्रथम आत्मा की मुक्ति और दूसरा अणिमादि सिद्धियों की प्राप्ति। योगी का कर्तव्य है कि वह ध्याता, ध्यान, ध्येय और ध्यान के प्रयोजन को समझ कर ध्यान-योग को करे ।५६-५७। ध्याता वह है जो ज्ञान-वैराग्य से युक्त, ममता रहित और सदैव उत्साहयुक्त अवस्था में रहे।५८। जब जप करते हुए थक जाय तो ध्यान करे और ध्यान से थक जाय तो जप करे, यही योग में शीघ्र सफल होने का मार्ग है।५९। बारह प्राणायाम करने को एक धारणा और बारह बार धारण करने पर एक ध्यान समझना चाहिये। बारह ध्यान होने पर समाधि हो जाती है जो योग का अन्तिम अङ्ग है और जिससे साधक प्रज्ञा-लोक को प्राप्त होता है ।६०-६१। जिस अवस्था में निश्चय सागर की तरह केवल अर्थ का ही प्रकाश हो और स्वरूप का शून्य की तरह भान हो, वह समाधि कही जाती है ।६२।

ध्येये मनः समावेश्य पश्येदपि च सुस्थिरम् ।
निर्वाणानलवद्योगी समाधिस्थः प्रगीयते ।६३
न शृणोति न चाघ्राति न जल्पति न पश्यति ।
न च स्पर्शं विजानाति न संकल्पयते मन ।६४
न चाभिमन्यते किंचिद्बध्यते न च काष्ठवत् ।
एवं शिवे विलीनात्मा समाधिस्थ इहोच्यते ।६५
यथा दीपो निवातस्थः स्पंदते न कदाचन ।
तथा समाधिष्ठोऽपि तस्मान्न विचलेत्सुधीः ।६६
एवमभ्यसतश्चारं योगिनो योगमुत्तमम् ।
तदंतरावा नश्यंति विघ्नाः सर्वे शनैः शनैः ।६७

अपने मन को ध्येय में लगाकर सुस्थिर होकर देखता रहने से योगी निर्वाण -अग्नि के समान सो जाता है।६३।समाधि अवस्था का तात्पर्य यह है कि साधक न सुने, न सूँघे, न बोले, न देखे, न स्पर्श का अनुभव करे न मन में कोई संकल्प उठे। इसमें वह कुछ भी न जानता हुआ काठ की तरह अचल हो जाता है और अपनी आत्मा को पूर्णतः शिव में लीन कर देता है।६४-६५। जैसे वायु रहित स्थान में दीपक जरा भी स्पन्दित नहीं होता उसी तरह समाधि-अवस्था में योगी तनिक भी चलायमान नहीं होता।६६। इस प्रकार अभ्यास द्वारा योगी श्रेष्ठ योग को प्राप्त होता है और तब उसके भीतर के समस्त विघ्न स्वयम् ही धीरे-धीरे नष्ट हो जाते हैं।६७।

## ।। योगमार्ग के अन्य विघ्न ।।

आलस्यं व्याधयस्तीव्राः प्रमाद स्थानसंशय ।
अनवस्थितचित्तत्वमश्रद्धा भ्रांतिदर्शनम् ।१
दुःखानि दौर्मनस्यं च विषयेषु च लोलता ।
दशते युंजतां पुंसामन्तरायाः प्रकीर्तिताः ।२
आलस्यमलसत्व तु योगिनां देहचेतसौः ।
धातुवैषम्यजा दोषा व्याधय कर्मदोषजा ।३
प्रमादो नाम योगस्य साधना नाम भावना ।
एद वेत्युभयाक्रांत विज्ञान स्थानसंशय ।४
अप्रतिष्ठा हि मनसस्त्वनवस्थितिरुच्यते ।
अश्रद्धा भावरहिता वृत्तिर्वै योगवत्मनि ।५
विपर्यस्ता मतिर्या सा भ्रांतिरित्यभिधियते ।
दुःखमज्ञानज पुंसां चित्तस्याघ्यात्मिक विदुः।६
आधिभौतिकमगोत्थं यच्च दुःखं पुराकृते ।
आधिदेविकमाख्यातमशन्तविषादिकम् ।७

आलस, व्याधि स्थान के सम्बन्ध में संशय, चित्त की अस्थिरता अश्रद्धा की भावना भ्रांति दर्शन, दुःख मन में बुरे भाव उठना, विशयों में चंचलता—ये योग-मार्ग केदस विघ्न है।१-२।आलस्य और शिथिलता देह

और चित्त सम्बन्धी दोष हैं। व्याधि की उत्पत्ति धातुओं की विषमतातथा दूषित कर्मों से होती है। योग-साधना में भावना न होना प्रमाद कहा जाता है और ध्येय सम्बधी दुविधा का नाम 'संशय' होता है।३-४। तन की अस्थिरता को 'अनवस्थित' कहते हैं और योग के सम्बन्ध में सद्भाव न होना अश्रद्धा है। उल्टी वुद्धि से उत्पन्न अवस्था का नाम भ्रान्ति है और अज्ञान के कारण अध्यात्मिक दुःखों की उत्पत्ति होती है।५-६। जो दुःख पूर्वकृत कर्मों के फलस्वरूप प्राप्त होते हैं वे आधिभौतिक कहे जाते हैं और शस्त्र, विष आदि से उत्पन्न दुःख को आधिदैविक कहते हैं।७।

इच्छाविघातजं भोभं दौर्मनस्यं प्रचक्षते ।
द्विषयेषु विचित्रेषु विभ्रमस्तत्र लोलता ।८
शांतेष्वेषु विघ्नेषु योगांसक्तस्य योगिनः ।
उपसर्गाः प्रवतते दिव्यास्ते सिद्धिसूचकाः ।९
प्रतिभा श्रवणं वार्ता दर्शनास्वादवेदनाः ।
उपसर्गाः षडित्येते व्यये योगस्य सिद्धय ।१०
सूक्ष्मे व्यवहितेऽतीते विप्रकुष्ट त्वनागते ।
प्रतिभा कथ्यते योऽर्थे प्रतिभासो यथातथम् ।११
श्रवण सर्वशब्दानां श्रवणे चाप्रयत्नतः ।
वार्ता वार्तासु विज्ञानं सर्वेषामेव देहिनाम् ।१२
दर्शनं नाम दिव्यानां दर्शनं चाप्रयत्नतः ।
तथास्वादश्च दिव्येषु पसेष्वास्वाद उच्यते ।१३
स्पर्शनाधिगमस्तद्वद्वेदना नाम विश्रुता ।
गन्धादीनां च दिव्यानामाब्रह्मभुवनाधिपाः ।१४

इच्छा की पूर्ति में व्याघात पड़ने से दुर्मनता उत्पन्न होती है और विभिन्न प्रकार के विषयों से चञ्चलता को विभ्रम कहा जाता है।८। योगमार्ग में संलग्न योगी के जब ये सब विघ्न शान्त हो जाते हैं तब सिद्धि की सूचना देने वाले दिव्य उपसर्ग अनुभव होने लगते हैं।९।ये उपसर्ग छः प्रकार के होते हैं-प्रतिमा, श्रवण, वार्ता, सब वस्तु का दर्शन, स्वाद और

वेदना । ये सब प्रकार के उपसर्ग योग से प्राप्त को शक्ति को नष्ट करने वाले होते हैं।१०। सूक्ष्म के व्यतीत हो जाने पर विप्रकृष्ट अवस्था का आगमन होता है तो उसे 'प्रतिभा' कहते हैं। इससे सब विषयों का अर्थ स्वयमेव प्रकट होने लगता है।११। सब तरह के शब्दों को सुनने लगना 'श्रवण' है और समस्त देह-धारियों की बातों का जान लेना 'वार्ता' है।१२।बिना प्रयत्न किये सब दृश्यों का नेत्रों के सम्मुख आते रहना 'दर्शन' है और दिव्य रसों का अनुभव होने लगना 'स्वाद' है।१३। सब प्रकार के स्पर्शों और गन्धों को जानने लगना 'वेदना' है।१४।

सतिष्टते च रत्नानि प्रयच्छंति बहुनि च ।
स्वछंदमधुरः वाणी विविधाऽस्यात्प्रवर्तते ।१५
अथ प्रयोगं योगस्य वक्ष्ये शृणु समाहित ।
शुभे काले शुभे देशे शिवक्षेत्रादिके पुनः ।
विजने जंतुरहिते निःशब्दे बाधवर्जिते ।१६
सुप्रलिप्ते स्थले सौम्ये गधधूपापिवासिते ।
मुक्तपुष्पसमाकीर्णे वितानादिविचित्रिते ।१७
कुशपुष्पसमित्तोयधलमूलसमन्विते ।
नाग्न्यभ्याशे जलाभ्याशे शुष्कपर्णचयेऽपिवा।१८
न दंशमशकाकीर्णे सर्पश्वापदसंकुले ।
न च दुष्टमृगाकीर्णे न भये दुर्जपावृते ।१९
श्मशाने चैत्यवल्मीके जीर्णागारे चतुष्पथे ।
नदीनदसमुद्राणां तीरे रथ्यांतरेऽपि वा ।२०
न जीर्णोद्यानगोष्टादौ नानिष्टे न च निन्दिते ।
नाजीर्णाम्लरसोद्गारे न च विण्मूत्रदूषिते ।२१
न छर्द्यामतिसारे वा नातिभुक्तौ श्रमान्विते ।
न चातिचिंताकुलितो न चातिक्षुत्पिपासित ।२२

ऐसे साधन को उच्च लोकों के अधिपति अनेक रत्न देते हैं और उनके मुख से भाँति-भाँति की श्रेष्ठ और मधुर वाणी बहिर्गत होने लगतीहै।१५।

इस प्रकार योगाभ्यास करने के लिये मनुष्य को सबसे पहले ऐसा स्थान ढ़ूढ़ना चाहिए जो शिवजीका तीर्थ हो और एकान्त,जीव-जन्तुओंके कोलाहल से अलग और बाधा रहित हो।१६। वह स्थान अच्छी तरह लिपा-पुता,गन्ध तथा धूप आदि से सुगन्धित तथा फूलों, बेलों आदि से आकर्षक हो ।१६। वहाँ कुश, पुष्प, जल, कन्द-मूल, फल अग्नि, जल की बाढ़ तथा शुष्क पत्तों से बचा हुआ मच्छर डाँस,हिंसक पशु के भय तथा अन्य जंगली पशुओं के उपद्रव से बचा हुआ हो, दुर्जनों के भय से मुक्त हो ।१८ अपना स्थान श्मशान चौराहा, सर्प का बिल, जीर्ण स्थान, प्राचीन मन्दिर. नदी, नद, समुद्र का किनारा अथवा किसी गली के निकटन रखे । इसी प्रकार पुराना बगीचा, गायों के गोष्ठ, अनिष्ट, निन्दित, अजीर्ण, अम्लरस की डकार, विष्ठा-मूत्र से अशुद्ध, जुकाम, खाँसी, अतिसार, अति भोजन श्रम से युक्त, चिन्ता व्याकुल भूख और प्यास से व्यक्ति अथवा गुरु के कार्य में व्यस्त व्यक्ति योगाभ्यास न करें।२०-२२।

नापि स्वगुरुकर्मादौ प्रसक्तो योगमाचरेत् ।
युक्ताहारविहारश्च युक्तचेष्टश्च कर्मसु ।२३
युक्तनिद्रप्रबोधश्च सर्वायासनिर्वर्जितः ।
आसनं मृदुलं रम्यं विपुलं सुसमं शुचि ।२४
पद्मकस्वस्तिकादीनामभ्यतेदासनेषु च ।
अभिवंद्य स्वगुर्वतानभिवाद्याननुक्रमात् ।२५
ऋजुग्रीवशिरोवक्षा नातिष्ठेच्छिन्नलोचनः ।
किंचिदुन्न मितशिरा दंतैर्दन्तान्न संस्पृशेत् ।२६
दंताग्रसंस्थितां जिह्वामचलां सन्निवेश्य च ।
पार्ष्णिभ्यां वृषणौ रक्षांस्तथा प्रजनन पुनः ।२७
ऊर्वोपरि संस्थाप्य बाहु तिर्यगयत्नतः ।
दक्षिणं करपृष्ठं तु न्यस्य वामतलोपरि ।२८
उन्नाम्य शनकैः पृष्ठमुरो विष्ठभ्य चाग्रतः ।
संप्रेक्ष्य नासिकाग्रं स्व दिशश्चानवलोकयन् ।२९

योगी के लिए आवश्यक है कि वह अपना आहार-विहार, सोना, जागना तथा अन्य सभी कर्म युक्त रूप में करे। समान और पवित्र भूभाग पर कोमल वस्त्र धारण करते हुए, बिना अधिक श्रम किये सुन्दर, शुभ आसन पर पद्म, स्वास्तिक आदि योगासनों का अभ्यास करे। उस अवसर पर अपने गुरु आदि का क्रम से अभिवादन करे।२३-२५। गर्दन तथा सिर को सीधा रखे ओठ नेत्र को ठीक स्थिति में रखते हुए, दाँतों को दाँतों से न छूते हुए, दाँतों के अग्रभाग में जिह्वा को स्थिर रखते हुए, पार्ष्णि से अण्डकोषादि की रक्षा करते हुए, जाँघ पर भुजा को तिरछा रखकर, दाहिने हाथ का पिछला हिस्सा वाम तल पर रखकर, पीठ को थोड़ा उठाकरा छाती को भी कुछ बाहर की तरफ निकाल कर किसी तरह न देखते हुए केवल अपनी नासिका के अग्रभाग को देखे।२६-२९।

सभृतप्राथसंचारः पाषाण इव निश्चलः ।
स्वदेहायतनस्यांतर्विचिंत्य शिवमंबया ।३०
हृत्पद्मपीठिकामध्ये ध्यानयज्ञेन पूजयेत् ।
मूले नासाग्रतो नाभौ कंठे वा तालुरंध्रयोः ।३१
भ्रूमध्ये द्वारदेशे वा ललाटे मूर्ध्नि वा स्मरेत् ।
परिकल्प्य यथान्याय शिवयोः परमासनम् ।३२
तत्र सावरणं वापि निवावरणमेव वा ।
दशारे वा षडस्रे वा चतुरस्रे शिवं स्मरेत् ।
भ्रुवोरंतरतः पद्मं द्विदलं तडिदुज्ज्वलम् ।३४
भ्रूमध्यस्थारविन्दस्य क्रमाद्वै दक्षिणोत्तरे ।
विद्युत्समानवर्णे च पर्णे वर्णावसानके ।३५
षोडशारस्य पत्राणि स्वराः षोडश तानि वै।
पूर्वादीनि क्रमादेतत्पद्मं कन्दस्य मूलतः ।३६
ककारादिटकारांता वर्णाः पर्णान्यनुक्रमात् ।
भानुवर्णस्य पद्मस्य ध्येयं तद्धृदयान्तरे ।३७

ऐसी स्थिति में साँस को रोककर बिल्कुल न हिलते डुलते हुए अपने देह के भीतर पार्वती सहित शिव का ध्यान करे।३०।हृदय कमल के उपर ध्यान-यज्ञ के द्वारा शिवजी की पूजा करे । नासिका के अग्रभाग से नाभि, कण्ठ व तालु के छेद में, भौंहों के बीच मूसलाधार ललाट में व शिर में मूल-मन्त्र द्वारा भगवान् शिव का ध्यान करे । वहाँ शिव और पार्वती के लिये परमासन की कल्पना करके उसमें सावरण अथवा निरावरण दो, सोलह या बारह दलों की कल्पना करे ।३१-३३। उन बारह छँ या चार शिव का स्मरण करे । भौं के स्थान में दो दल के कमल की कल्पना करे जो बिजली के समान प्रकाशमान है । भौं के बीच वाले कमल के दक्षिण-उत्तर की ओर बिजली के समान वर्ण वाले पत्तों के सोलह अरों में ककार से लेकर टकार तक के अक्षरों की कल्पना करे और सूर्य के समान उस कमल में चारों और युक्त उन अक्षरों का हृदय के भीतर ध्यान करे ।३४ ३७।

गौक्षीरधवलस्योक्ता डादिफान्तायथाक्रमम् ।
अधो दलास्याम्बुजस्य एतस्य च दलानिषट्।३८
विधूमांगारवर्णस्य वर्णा बाद्याश्च लान्तिमा ।
मूलाधारारविन्दस्य हेमाभस्य यथाक्रमम् ।
वकारादिसकारान्ता वर्था: पर्णमया.स्थिता ।३९
एतेष्वथारब्रिन्देषु यत्रैवाभिरत मन ।
तत्रैव दैवं देवीं च चिंतयेद्धीरया धिया ।४०
अंगुष्ठमात्रममल दीप्यमानं समंतत ।
शुद्धदीपशिखाकरं स्वशक्त्या पूणमण्डितम्।४१
इन्दुदेखासमाकारं ताराखूपमथापि वा ।
वीवारशूकमदृशं बिसासूत्राभमेव वा ।४२

उन अक्षरों को कमल के पत्तों के रूपमें कल्पित करना चाहिए । नाभि ऊपर की ओर दूध के समान उज्ज्वल वर्ण के डकार से फकार तक के अक्षरों को ययाक्रम रखे । नीचे की ओर कमल में छः पत्ते कल्पित करके उनमें अङ्गार के से वर्ण वाले बकार से लकार तक के अक्षरों की

कल्पना करे। मूलाधार वाले कमल का वर्ण सुवर्ण की तरह है उसके पत्ते वकार से लेकर सकार तक के अक्षरों से युक्त हैं।३८-३९। इन कमलों में जहाँ मन रमण करे वहीं पर धीर बुद्धि से शिव तथा पार्वती का चिन्तन करे।४०।उस रूप की ऐसी कल्पना करे-वे अंगुष्ठमात्र दीप्तमान तथा निर्मल है, चारों ओर से शुद्ध दीपशिखा के समान अपनी शक्ति से पूर्णतः मण्डित।४१।वे चन्द्ररेखा के समान आकार वाले, तारा रूप नीवार शूक के समान अथवा कमल-नाल के समान हैं।४२।

कदम्बगोलकाकारं तुषारकणिकोपमम् ।
क्षित्यादितत्वविजयं ध्याता यद्यपि वाञ्छति।४३
तत्तातत्वाधिपामेव मूर्ति स्थूलां विचिंतयेत् ।
सदाशिवांता ब्रह्माद्या भवद्याश्चाष्ट मूर्तयः।४४
शिवस्य मूर्तयः स्थूलाः शिवशास्त्रे विनिश्चिता ।
घोरा मिश्राः प्रशान्ताश्च मूर्तयस्ता मुनीश्वरैः
फलाभिलाषसहितैश्चिन्त्यान्ताविशारदैः ।
घोराश्चेच्चिंतिताः कुर्युः पापरोगपरिक्षयम्।
चिरेण मिश्रे सौम्ये तु न सद्यो न चिरादपि।
सौम्ये मुक्तिर्विशेषेण शांतिः प्रज्ञा प्रसिद्धयति।४७
सिद्धयन्ति सिद्धयश्चात्र क्रमशो नात्र संशयः।४८

अथवा वे कदम्ब के गोले की तरह अथवा तुषार की कणिका की तरह हैं। उस समय पृथ्वी आदि पंच तत्वों में से जिस तत्व को विजत करने की साधक इच्छा करे उसी तत्व के अधिपति की मूर्ति का चिन्तन करे। इससे लिए ब्रह्मा आदि से लेकर सदाशिव तक और भवादिक आठ मूर्तियाँ हैं शिव शास्त्रों के मतानुसार वे सब शिव की ही स्थूल मूर्तियां हैं। मनीषियों ने उनको तीन नामों की बतलाया है-घोर, मिश्रा और प्रशान्त।४३-४५।जो साधक फल की कामना सहित ध्यान करे तो उन्हें इनमूर्तियें चिन्तन करना चाहिये। घोर मूर्ति के ध्यान से पाप, रोग का क्षय होता है। सब सिद्धि देने वाली मिश्रा मूर्ति अधिक समय में सिद्धि प्रदान करना

है तथा प्रशान्त मूर्ति शीघ्र ही मनो-कामना पूर्ण करती है। विशेषत: मिश्रा मूर्ति का ध्यान करने से मुक्ति का लाभ होता है और प्रशान्त द्वारा बुद्धि को शान्ति मिलती है। इसमें कुछ भी संशय नहीं कि इनके द्वारा ये सब सिद्धियाँ प्राप्त होती हैं ४६-४८।

## ।। शिवध्यान-योग और उसका स्वरूप ।।

श्री कंठनाथं स्मरतां सद्यः सर्वार्थसिद्धयः ।
प्रसिद्धयन्तीतिमत्वैके त वै ध्यायंति योगिनः।१
स्थित्यर्थं मनसः केचित्स्थूलध्यानं प्रकुर्वते ।
स्थूले तु निश्चलं चेतो भवेत्सूक्ष्मे तु तत्स्यिरम् ।२
शिवे तु चिंतिते साक्षात्सर्वाः सिद्धयन्ति सिद्धय।३
लक्षयेन्मनसः स्थैर्यं तत्तद्ध्यायेत्पुनः पुनः ।
ध्यानमादौ सविषय ततो निर्विषयं जगु ।४
तत्र निर्विषयं ध्यान नास्तीयेव सतां मतम् ।
बुद्धेहि सन्ततिः काचद्ध्यानमित्वभिधीयते ।५
तेन निर्विषया बुद्धिः केवलेह प्रवर्तते ।
तस्मात्सविषयं ध्यानं बालार्ककिरणाश्रयम् ।६
सूक्ष्माश्रयं निर्विषयं नापर परमार्थतः ।
यद्वा सविषयं ध्यान तत्साकारसमाश्रयम् ।७

उपमन्यु ने कहा—श्रीकण्ठनाथ के स्मरण करने से सब प्रकार की अभिलाषाएँ शीघ्र ही पूरी होती हैं, समस्त सिद्धियाँ भी प्राप्त होती हैं। अतः योगी उन्हीं का ध्यान करते हैं।१। अन्य लोगों की सम्मति है मन को स्थिर करने के लिये पहले स्थूल लक्ष्य का ध्यान करना चाहिए। उसके पश्चात् सूक्ष्म पर होना सहज होता है।२।इसके लिये शिव का चिन्तन करना सर्वश्रेष्ठ है, जिससे सिद्धियाँ स्वयमेव प्राप्त हो जाती हैं। इसलिए मन की स्थिरता के लिये आन्तरिक रुचि और भावपूर्वक शिव का चिन्तन करना ही श्रेयस्कर है। मन की स्थिरता की चेष्टा करते हुए पहले सगुण और फिर निर्गुण रूप से ध्यान करे।३-४। अनेक विद्वानों का मत है कि

निर्विषय निर्गुण) कोई ध्यान ही नहीं है यह मनुष्य की बुद्धि को कल्पना ही होती है।५।जो बुद्धि निर्विषय वाली होती है वही इस ओर प्रवृत्त होती हैं। इसके मुकाबले सविषय सगुण ध्यान सूर्य की किरणों के समान प्रत्यक्ष फलदायक है।६।निर्विषय सूक्ष्म आश्रय वाला होता है और सविषय साकार आश्रय युक्त है।७।

निराकारात्मसंवित्तिर्ध्यानं निर्विषयं मतम् ।
निर्बीजं च सबीजं च तदेव ध्यानमुच्यते ।८
निराकराश्रयत्वेन सकाराश्रयतस्तथा ।
तस्मात्सविषयं ध्यानमादौ कृत्वा सबीजकम्।९
अन्ते निर्विषयं कुर्यान्निर्बीज सर्वसिद्धये ।
प्राणायामेन सिध्यंति दिव्याः शांत्यादयः क्रमात् ।१०
शांतिः प्रशांतिर्दीप्तिश्च प्रसादश्च ततः परम् ।
शमः सर्वापदां चैव शांतिरित्यभिधीयते ।११
तमसोऽन्तर्बहिर्नाशः प्रशान्तिः परिगीयते ।
बहिरन्त प्रकाशो यो दीप्तिरित्यभिधीयते ।१२
स्वस्थता या तु बुद्धेःप्रसादः परिकातितः ।
कारणानि च सर्वाणि सबाह्याभ्यंतराणि च।१३
बुद्धेः प्रसादतः क्षिप्र प्रसन्नानि भवंत्युत ।
ध्याता ध्यान तथा ध्येयं यद्वा ध्यानप्रयोजनम् ।१४

निराकार आत्मा का ज्ञान प्राप्त करना ही निर्विषय ध्यान कहा जाता है, वह दो प्रकार का होता है—एक निर्बीज, दूसरा सबीज ।८। ये निर्बीज और सबीज दोनों भेद निराकार तथा साकार के आश्रय भेद के कारण ही निश्चय किये गये हैं। इसलिए ये दोनों ही आवश्यक है और साधक पहिले सविषय(सबीज)ध्यान करके फिर निर्बीज का अभ्यास करे। इस विधि से उद्देश्य पूर्णतः सिद्ध हो जाता है। इसके लिये प्राणायाम के अभ्यास द्वारा शान्ति आदिक देवियों को प्राप्त करना उचित है।९-१०।इस शान्ति रूपी देवी के चार दर्जे हैं शान्ति, प्रशान्ति, दीप्ति और प्रसाद।

सब आपत्तियों के शमन का नाम शान्ति है। भीतर तथा बाहर के अज्ञानान्धकार के मिटने का प्रशान्ति है। बाहर और भीतर प्रकाश हो जाने को दीप्ति कहा गया है।११-१२। बुद्धि स्थिर होकर स्वस्थ हो जाय वहां प्रसाद है। बुद्धि की ऐसी स्थिरता से ही बाहरी और भीतरी लक्ष्य प्राप्त होते है। ध्यान को करने के लिए पहले ध्याता, ध्यान, ध्येय और ध्यान का उद्देश्य भी समझ लेना आवश्यक है।१३-१४।

एतच्चतुष्टयं ज्ञात्वा ध्याता ध्यानं समाचरेत् ।
ज्ञानवैराग्यसपन्नो नित्यमव्यग्रमानसः ।१५
श्रद्दधानः प्रसन्नात्मा ध्याता सद्भिरुदाहृत ।
ध्यै चितायां स्मृतो धातुः शिवचिंता मुहुर्मुहु ।
योगाभ्यासस्यथाल्पोऽपि यथा पापं विनाशयेत् ।
ध्यायतः क्षणमात्रं वा श्रद्धया परमेश्वरम् ।१७
अव्याक्षिप्तेन मनसा ध्याननित्यभिधीयते ।१८
बुद्धिप्रवाहरूपस्य ध्यानस्यास्यवलंबनम् ।
ध्येतमित्युच्यते सद्भिस्तच्च सांव स्वयं शिव।१९
विमुक्तिप्रत्यय पूर्णमैश्वर्य चाणिमादिकम् ।
शिवध्यानस्य पूर्णस्य साक्षादुक्तं प्रयोजनम् ।२०
यस्मात्सौख्यं च मोक्ष च ध्यानादुभयमाप्नुयात् ।
तस्मात्सर्वं परित्यज्य ध्यानयुक्तो भवेन्नर ।२१

ध्याता सत्पुरु ज्ञान वैराग्य से युक्त, व्यग्रता से शून्य तन वाले, श्रद्धायुक्त, प्रसन्न आत्मा कहे गये हैं।१५। ध्यान का शब्दार्थ "ध्यै चिन्तायाम" धातु के अनुसार किसी विषय का निरन्तर चिन्तन करते रहना उचित है। इस लिये साधक को सदैव शिव का चिन्तन करते रहना उचित है। जिस प्रकार थोड़ा-सा योगाभ्यास भी पापों को नष्ट कर देता है,इसी प्रकार श्रद्धापूर्वक थोड़ी देर तक भी परमेश्वर का ध्यान करने से पाप दूर हो जाते हैं।१६-१७। मन की विक्षेप रहित अवस्था का नाम ध्यान कहा है। यह बुद्धि का प्रवाह रूपी ध्यान जिस अवलम्बन पर रहता है वही ध्येय कह

जाता है। ज्ञानियों के मतानुसार इस प्रकार का सर्वश्रेष्ठ अवलम्ब शिव और अम्बिका ही हैं।१८-१९। इस प्रकार शिव ध्यान के प्रयोजन ये हैं मुक्ति, प्रत्यययुक्त ऐश्वर्य और अणिमादि आठों सिद्धियाँ।२०। ध्यान से ही मनुष्य मोक्ष और साँसारिक सुख दोनों को प्राप्त कर सकता है, इससे सब उपायों की अपेक्षा ध्यान को ही अङ्गीकार करना चाहिये।२१।

नास्ति ध्यानं विना ज्ञानं नास्ति ध्यानमयोगिन।
ध्यानं ज्ञान च यस्यास्ति तीर्णस्तेन भवार्णवः।२२
ज्ञानं प्रसन्नमेकाग्रमशेषोपाधिवर्जितम्।
योगाभ्यासेन युक्तस्य योगिनस्त्वेव सिद्ध्यति।२३
प्रक्षीणाशेषपापानां ज्ञाने ध्याने भवेन्मतिः।
पापोपहतबुद्धीनां तद्वार्तापि सुदुर्लभा।२४
यथा वह्निर्महादीप्तः शुष्कमार्द्रं च निर्दहेत्।
तथा शुभाशुभं कर्म ध्यानाग्निर्दहते क्षणात्।२५
अत्यल्पोऽपि यथा दीपः सुमहन्नाशयत्तमः।
योगाभ्यासस्तथाल्पोऽपि महापापविनाशयेत्।
ध्यायतः क्षणमात्रं वा श्रद्धा परमेश्वरम्।
यद्भवेत्सुमहच्छ्रेयस्तस्यांतो नैव विद्यते।२७
नास्ति ध्यानसमं तीर्थं नास्ति ध्यानसमं तप।
नास्ति ध्यानसमो यज्ञस्तस्माद्ध्यानं समाचरेत्।२८

ध्यान ही ज्ञान का मुख्य साधन है और योग के बिना ध्यान सिद्ध नहीं हो सकता। इसलिए योग द्वारा ध्यान का प्राप्ति करना सर्वोपरि कर्तव्य है। जो ज्ञान और ध्यान दोनों को प्राप्त कर लेता है वह इस संसार चक्र से निश्चय ही मुक्त हो जाता है।२२-२३।जिनके पाप क्षीण हो जाते हैं उन्हीं की रुचि ज्ञान और ध्यान की ओर जाती है अन्यथा पापी लोगों को तो इस तरह की बातें भी अच्छी नही लगती।२४।जैसे प्रज्ज्वलित अग्नि गीले सूखे सब पदार्थों को भस्म कर देती है उसी प्रकार ध्यान की अग्नि भी अच्छे बुरे सब तरह के कर्मों को शीघ्र ही नष्ट कर देती है।२५। जिस प्रकार

साधारण दीपक बहुत बड़े अन्धेरे को दूर कर देता है उसी प्रकार थोड़ा-सा योग साधन भी बड़े-बड़े पापों को दूर कर देता है।२६।श्रद्धापूर्वक परमेश्वर का थोड़ी देर भी ध्यान करने से अनन्त कल्याण की प्राप्ति होती है।२७।तीर्थ,तप यज्ञ आदि भी ध्यान की समानता नहीं कर सकते, इसलिये ध्यान करना ही परम कर्तव्य है ।२८।

तीर्थानि तोयपूर्णानि देवान्पाषाणमृन्मयान् ।
योगिनो न प्रपद्यन्ते स्वात्मप्रत्ययकारणात् ।२९
योगिनां च वपुः सूक्ष्मं भवेत्प्रत्यक्षमैश्वरम् ।
यथा स्थूलमयुक्तानां मृत्काष्ठाद्यैः प्रकल्पितम् ।३०
यथेहांतश्चरा नाज्ञः प्रिया स्युर्न बहिश्चरा ।
तथांतर्ध्याननिरताः प्रियाः शंभोर्न कर्मिणः ।३१
बहिष्करा यथा लोके नातीव फलभोगिन ।
दृष्ट्वा नरेन्द्रभवने तद्वदत्रापि कर्मिणः ।३२
यद्यतरा विपद्येत ज्ञानयोगार्थमुद्यतः ।
योगस्योद्योगमात्रेण रुद्रलोकं गमिष्याति ।३३
अनुभूय सुख तत्र स जातो योगिनः कुले ।
ज्ञानयोगं पुनर्लब्ध्वा ससारमतिवर्तते ।३४
जिज्ञासुरपि योगस्य यां गतिं लभते नरः ।
न तां गतिमवाप्नोति सर्वैरपि महामखैः ।३५
वज्रतंदुलवज्ज्ञेय तथा पापेन योगिनः ।
न लिप्यते च पापौघैः पद्मपत्रं यथांभसा ।३६
यस्मिन्देशे वसेन्नित्यं शियोगरतो मुनिः ।
सोऽपि देशो भवेत्पूतः स पूत इति किं पुनः ।३७
तस्मात्सर्वं परित्यज्य कृतमन्यद्विचक्षणः ।
सर्वदुःखप्रहाणाय शिवयोग समभ्यसेत् ।३८

जल युक्त तीर्थों और मिट्टी अथवा पाषाण की मूर्ति की पूजा उपसना योगी लोग इसीलिये नहीं करते क्योंकि उनको आत्मा का ज्ञान हो जाता है

।२९। योगी लोग सूक्ष्म देह द्वारा ईश्वर में मिल जाते हैं। मिट्टी, काष्ठ आदि की मूर्तियाँ उन्हीं लोगों के लिए रची गई हैं जो योग से अनजान हैं ।३०।जिस प्रकार राजा को बाहरी काम करने वालों की अपेक्षा भीतरी काम करने वाले अधिक महत्व के जान पड़ते हैं उसी प्रकार भगवान्‌शिव को भी अन्तर में ध्यान करने वाले योगी विशेष प्रिय होते हैं,बाहरी कर्म-काण्ड वाले नहीं होते। जिस प्रकार हाथ फैलाकर माँगने वाले बहुत थोड़ा फल प्राप्त करते हैं, पर राजा के खास आदमी पूरा फल पा जाते है, वैसा ही यहाँ भी होता है ।३१-३२। जो आन्तरिक भाव से ज्ञान-योग के लिए उद्यम करते हैं वे चाहे बीच में विपत्तिग्रस्त होते हैं पर अन्त में रुद्रलोक को प्राप्त कर लेते हैं।३३। वे लोग संसार में सब प्रकार के सुख पाकर योगियों के कुल में जन्म लेते हैं और वहाँ ज्ञानयोग को सिद्ध करके मुक्त हो जाते हैं।३४। साधारण योग साधक भी जिस महान् गति का प्राप्त कर लेता है वह बड़े-बड़े यज्ञों से भी प्राप्त नहीं हो सकती ।३५। जैसे वज्र को चावल द्वारा नहीं तोड़ा जा सकता, जैसे कमल का पत्ता जल से प्रभावित नहीं होता उसी प्रकार योगी पर किसी पाप या ताप का प्रभाव नहीं होता ।३६। शिव-योग का अभ्यास करने वाला जिस देश में रहता है, वह देश पवित्र हो जाता है, तो वह योगी तो महा पवित्र होगा ही ।३७। इसलिये अपना कल्याण चाहने वाले को सदैव अन्य साधनों की अपेक्षा शिव-योग का आश्रय ही लेना कर्तव्य है ।३८।

एतच्छिवपुराणं हि समाप्तं हितमादरात् ।<br>
पठितव्यं श्रोतव्यं च तथैव हि ।३९<br>
नास्तिकाय न वक्तव्यमश्रद्धाय शठाय च ।<br>
अभक्ताय महेश तथा धर्मध्वजाय च ।४०<br>
एतच्छ्रुत्वा ह्येकवार भवेत्पापं हि भस्मसात् ।<br>
अभक्तो भक्तिमाप्नोति भक्तो भक्तिसवृद्धिभाक् ।४१<br>
पुनः श्रुते च सद्भक्तिर्मुक्तिः स्याच्च श्रुते पुनः ।<br>
तस्मात्पुनः पुनश्चैव श्रोतव्यं हि मुमुक्षभिः ।४२

पचवृत्तिः प्रकर्तव्य पुराणास्यास्य सद्धिया ।
परं फल समुद्दिश्य तत्प्राप्नोति न संशयः ।४३
पुरातनाश्च राजानो विप्रा वैश्याश्च सत्तमा।
सप्तकृत्वस्तदावृत्याऽलभंत शिवदशनम् ।४४
श्रोष्यत्यथापि यश्चेद मानवो भक्तितत्पर ।
इह भुक्त्वाऽखिलान्भोगानंते मुक्ति लभेच्च सः ।४५
एतच्छिवपुराण हि शिवस्यातिप्रियं परम् ।
भुक्तिमुक्तिप्रद ब्रह्मसमितं भक्तिवर्द्धनम् ।२५
एतच्छिवपुराणस्य वक्तुः श्रोतुश्च सर्वदा ।
समणः ससुतः साबः शं करोतु स शकरः ।४७

व्यासजी ने कहा इस शिवपुराण को प्रयत्नपूर्वक पढ़ना और आदर पूर्वक आद्यन्त सुनना चाहिए ।३९। जो कोई नास्तिक भावापन्न, श्रद्धारहित, शठ, शिवजी का अभक्त तथा धर्म का ढोंग करने वाला जान हड़े उसके सामने इसे न कहे ।४०। इसके एक बार सुन सेलेने से ही समस्त पाप भस्म हो जाते हैं अभक्त व्यक्ति भक्त बन जाता है । वे समृद्धिवान बनते हैं ।४१। दूसरी बार सुनने से श्रेष्ठ भक्ति प्राप्त होती है और फिर सुनने से मुक्ति मिलती है । इसलिए मोक्षाभिलाषियों को बारम्बार सुनना चाहिये ।४२। जो कोई सद्-बुद्धि से इसे पाँच बार पढ़ लेता है उसे परमगति प्राप्त होने में कुछ भी सन्देह नहीं रहता।४४।प्राचीनकाल में ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य आदि इसकी सात बार पाठ करके शिव का दर्शन प्राप्त कर चुके है।४५।जो मनुष्य इसे भक्तिभावपूर्वक सुनते हैं,वे इस लोक में समस्य भोगों को प्राप्त करके अन्त में मुक्ति लाभ करके है ।४६। यह शिवपुराण शिवजी को अत्यन्त प्रिय है, यह भुक्ति मुक्ति का देने वाला,ब्रह्म सम्मत और भक्ति की वृद्धि करने वाला है।४६।इस शिवपुराण के वक्ता और श्रोता का गणपति, कार्त्तिकेय तथा पार्वतीजी सहित शकर भगवान कल्याण करें ।४७।

॥ श्री शिवपुराण समाप्त ॥